कौन कर सकता है। कलिकाल भी उसका आदर करता है। उस महान् भक्तका जीवन सफल है, सार्थक है; वह देव-दुर्लभ दिव्य गति पाता है। कोई भी बलवती दुष्ट शक्ति उसे टेढ़ी निगाहसे नहीं देख सकती। उसका कौन क्या बिगाड़ सकेगा। उसकी लीलाकी, अद्भुत चरित्रोंकी चर्चा सर्वत्र हुआ करती है। ऐसे एकनिष्ठ भक्तकी प्रभु कैसे उपेक्षा कर सकते हैं। उस अनन्य भक्तको तो मृत्युका भी भय नहीं होता। दीनानाथ प्रभुने जिसके सिरपर कृपावरदहस्त रखा हो, उसे भवभय कैसे हो सकता है। वे स्वयं अपने दासका नित्यप्रति रक्षण करते हैं तथा उसको महानन्दका, कैवल्यानन्दका दान करते हैं। इससे बढ़कर उनकी महिमाका वर्णन क्या हो सकता है। उनके चिन्तनसे सम्पूर्ण सांसारिक चिन्ताएँ नष्ट हो जाती हैं और समाधिका सुख मिलता है। चन्द्रोदयसे चकोरपक्षीको जिस प्रकार स्वाभाविक सुख होता है, उसी प्रकार श्रीरामके दर्शनसे भक्तको सुख मिलता है। केवल भावसे—श्रद्धा-भक्तिसे ही प्रभु वशमें होते हैं। उनका मिलन स्वरूपके ऐक्यसे ही बनता है, जिसकी चर्चा करते-करते श्रुतियाँ भी मौन हो गयीं। उनके ध्यानसे सारे दुःख सम्यक्रूपसे निरस्त होते हैं। शास्त्रोंमें जो हमने राममहिमा सुनी तथा सद्गुरुने (स्वयं श्रीराम श्रीसमर्थजीके सद्गुरु हैं) जिसका मर्म दिखलाया, उसीके अनुसार हम स्वयं भी अनुभव करते हैं। इसके अतिरिक्त उनका तथा उनकी दरीदकी भक्तिका बखान क्या हो सकता है?'

इस तरह श्रीराममहिमाका गान श्रीसमर्थजीने स्वानुभूति-पूर्ण वाणीसे किया है। स्वयं भवसागरसे तर जानेपर जगदुद्धारका विशाल उद्देश्य दृष्टिपथमें रखकर वे भक्तोंको संदेश देते हैं कि 'यदि भव-नदीको पार करना है और अन्तिम सुख चाहते हो तो एकमात्र प्रभुकी शरण आकर उनकी उपासनामें संतत रत हो जाओ।'

''रामभक्तिका साधन करने हेतु हर-सम्भव प्रयत्न होना चाहिये। जो सच्चे अर्थोंमें श्रीरामजीका दास है, जिसने अनन्य भक्ति, स्वधर्म तथा विरागको हमेशाके लिये अपनाया, उसे निश्चय ही यथासमय ब्रह्मज्ञानकी उपलब्धि होती है। भक्तोंको चाहिये कि अपनी अज्ञानजनित कामनाओंका पूर्णतया त्याग कर प्रभुकी इच्छाके अनुसार व्यवहार करें तथा उसीमें संतोषका अनुभव करें। ऐसी साधनासे वह रघुकुलावतंस प्रभुकी असीम कृपाके योग्य अवश्य ही बन जाता है। उसे चाहिये कि भावभीनी भक्तिसे सदा ही उनके श्रीचरण-पद्मके चिन्तनमें मग्न रहे। ऐसा करनेपर महान्-से-महान् आपदासे भी उस भक्तको मेरे दयामय प्रभु तुरंत छुड़ाते हैं। यह बात नहीं कि प्रभु केवल मेरे ही हैं, अपितु जो कोई भी उनकी शरण सम्यग्रूपसे ग्रहण करता है, उसके भी वे प्रिय स्वामी बन जाते हैं। यह मैं सत्य कहता हूँ—'जिन्हें सियाराम स्वामी-रूपमें प्राप्त हुए, वे जन निश्चय ही धन्य-धन्य हैं। जो जन राममिलनकी आशा बाँधे हुए यह चाहते हैं कि प्रभुद्वारा सर्वथा उनकी रक्षा हो तथा उनकी साधना सुचारुरूपेण सम्पन्न हो, उनके लिये एक अमोघ उपाय यह है कि वे श्रीरामतारक-जैसे किसी एक दिव्य मन्त्रका अखण्ड जाप परमार्थके नियमानुसार अनन्यभावसे करें। इससे आत्मारामके दर्शन अवश्य होंगे।'' अन्ततः अकेले ही इस मृत्युलोकको त्यागना होगा, इसीलिये रामजीको भजो। देहपातके समय तथा उसके पश्चात् भी केवल श्रीराम ही जीवके सहायक बन्धु हैं। इतना ही नहीं, बल्कि देह रहते समय भी हर संकटसे वे अपने भक्तकी रक्षा वात्सल्यवश करते हैं। प्रातःकाल शुभ मुहूर्तमें तो उनका स्मरण विशेषरूपसे तथा अवश्य करना चाहिये। वाणीमें अखण्ड रामनाम रहे। संध्या-स्नान आदि उपासना भी नियमके अनुसार चलती रहे। सभी बातें भावयुक्त होनी चाहिये। भावपूर्वक एवं लगातार रामनामके स्मरणसे सभी शुचि संकल्प पूरे होते हैं, यह बात हम सिद्धान्तरूपेण कह सकते हैं। अपितु प्रतिज्ञा करके कहते हैं कि इस सिद्धान्तका मैंने स्वयं अनुभव किया है। अतः हमारी शुभाकाङ्क्षा है कि रघुनाथजीके निरन्तर भजनमें सभी लोगोंकी प्रीति हो। प्राणोंसे भी प्रिय वे अत्यन्त प्रेमास्पद प्रभु हैं, यह हम सत्य कहते हैं।''

———

# सद्गुरु त्यागराज स्वामीकी श्रीरामोपासना

( लेखक—श्रीयुत एस० लक्ष्मीनरसिंह शास्त्री )

आधुनिक कालके श्रेष्ठतम राम-भक्तोंमें दक्षिण भारतके पंचनद क्षेत्रके महान् संगीतज्ञ संत सद्गुरु त्यागराज स्वामीका एक प्रमुख स्थान है। उनकी आध्यात्मिक स्थिति उनको गोस्वामी तुलसीदास, कबीरदास, भद्राचल रामदासजी तथा महाराज कुलशेखरके समकक्ष बैठानेका अधिकार प्रदान करती है। उनके गीतोंका संगीत तथा भाव प्राणोंको इस प्रकार झंकृत कर देनेवाले हैं तथा उनकी श्रीराम-भक्ति इतनी प्रगाढ़ एवं अडिग है कि लोक-परम्परामें उन्हें देवर्षि नारद तथा महर्षि वाल्मीकिका अवतार माना जाता है। अपने जीवनके अस्सी वर्षोंमें उन्होंने अनुपम कीर्तनोंमें श्रीरामका गौरव-गान किया है तथा घोर निराशासे लेकर परमानन्दतक एवं इष्ट देवताके कीर्तिगानसे लेकर परात्पर अद्वैत सत्यके रहस्योद्घाटनतक, भावनाके प्रत्येक स्तरपर रसमें डूबे हैं; परंतु उनकी भक्तिकी प्रत्येक धारा श्रीरामकी ओर ही प्रवाहित हुई है। अभी कुछ दिन पूर्वतक दुर्भाग्यसे दक्षिण भारतसे बाहर श्रीत्यागराजके सम्बन्धमें लोगोंको पर्याप्त जानकारी नहीं थी। हिंदुस्थानी तथा कर्नाटक संगीत-पद्धतियोंके संगीतविषयक पारस्परिक विनिमयकी कृपासे उत्तर भारतने भी श्रीत्यागराजको एक सिद्ध संगीत-कारके रूपमें स्वीकार किया है। फिर भी मानव-भावनाओंके सारे सुरोंको झंकृत करनेवाली उनकी परिष्कृत, परिमार्जित तथा रामाभिमुख सर्वव्यापिनी भक्तिके सम्बन्धमें लोगोंको अधिक ज्ञान नहीं है। उनकी रामभक्तिके नाना पक्षोंसे परिचय कराना ही इस लेखका प्रयोजन है।

श्रीत्यागराजका जन्म तंजौर जिलेके तिरुवारूर नामक स्थानमें सन् १७६७ ई०में हुआ था तथा वे भक्त प्रह्लादके समान ही 'गर्भ-वैष्णव'—श्रीरामरूप भगवान् विष्णुके जन्मजात भक्त थे। इसका प्रमाण उनके मंजरि-रागमें गेय 'पहि विदुपरादु' शीर्षक कीर्तनमें मिलता है, जिसमें श्रीत्यागराजने भगवान् श्रीरामको सम्बोधित करके कहा है—'जन्मकालसे ही मुझे तुमने अपनी भक्ति प्रदान की तथा अपना भक्त स्वीकार किया। अब तो यह तुम्हारा कर्तव्य है कि तुम अपने सबसे सच्चे दास मुझको अस्वीकार न करके अपने भक्त-रक्षक विरदको संकटमें न डालो।' कलानिधि-रागमें गेय 'चिन्न नाडेना चेयि' अपने दूसरे कीर्तनमें वे वही बात दुहराते हैं—'जबसे मैंने जन्म लिया, तभीसे आपने मुझको अपने वशमें कर लिया, मुझे अपना अनन्य दास बनाया तथा अपनी शाश्वत शरणका आश्वासन दिया।' श्रीत्यागराज अपने अन्य सौराष्ट्र-रागमें गेय 'पाहि राममनुचु' शीर्षक कीर्तनमें श्रीरामके प्रति अल्पायुमें ही हुई अपनी प्रवणताको इन शब्दोंमें पुष्ट करते हैं—'इस जगत्में मेरा जन्म अपने मुखसे रामनाम लेते हुए हुआ था तथा जीवनभरसे श्रीरामके पावन नाममें आसक्त रहा हूँ।' संक्षेपमें, श्रीत्यागराजने बाल्यकालसे ही श्रीरामको अपने इष्टदेवके रूपमें वरण कर लिया था। वे धन्यासि-रागमें गेय अपने 'श्याम-सुन्दराङ्ग' शीर्षक कीर्तनमें कहते हैं—'तुम्हीं तो मेरे इष्टदेव हो'। पुनः वे श्रीरामको 'त्यागराजकुलविभूष'की संज्ञा देते हैं तथा त्यागराज-सदनमें अविचलरूपसे निवास करनेवाले देव 'त्यागराजिटने नेलकोन्नदि दैवमे' ( खरहरप्रिया ) नामक रागमें गेय 'चक्कनि राजमार्गमु' शीर्षक कीर्तन ) के रूपमें सम्बोधित करते हैं। बेगड-रागमें गेय 'नीवेरा कुलधनमु' शीर्षक कीर्तनमें वे श्रीरामको अपने वंशकी अमूल्य निधि कहकर पुकारते हैं।

श्रीत्यागराजके श्रीरामको अपने कुल-देवताके रूपमें स्वीकार करनेपर हमें चकित होनेकी आवश्यकता नहीं; क्योंकि रामपूजा उनकी पारिवारिक परम्परा थी। उनके पिता श्रीरामब्रह्मम् तथा माता सीतम्मा दोनों ही श्रीरामके अनन्य भक्त थे तथा बालक त्यागराजने श्रीरामभक्ति अपने माता-पितासे ही प्राप्त की थी। पूर्णचन्द्रिका-रागमें गेय 'पलुकवेमि' शीर्षक कीर्तन-में वे लिखते हैं—'मेरे माता-पिताने मुझे भक्ति प्रदान की तथा इस प्रकार मेरी रक्षा कर ली।' श्रीरामकी जिस मूर्तिकी पूजा श्रीत्यागराजने जीवनभर की, वह उन्हें अपने परिवारसे उत्तराधिकारमें प्राप्त हुई थी।

भक्तिके विकासमें एक ऐसी भी स्थिति आती है, जब भक्त अपने उपास्य देवताके प्रति प्रगाढ निष्ठा जागरित करके अन्य देवोंसे अविचलरूपसे पराङ्मुख हो जाता है। अन्य देव-विग्रहोंकी अवमानना भी कर बैठता है। कुछ परिस्थितियोंमें अनन्य दृष्टिवाली ऐसी ऐकान्तिक भक्ति निश्चय ही स्वागतार्ह है। कोमल पौधेके चारों ओर बाड़ लगाना इसलिये अनिवार्य हो जाता है कि कहीं बाहरी विक्षेप

उसकी प्रगतिमें बाधक न हों अथवा उसे समूल नष्ट न कर दें। परंतु जब वही भूमिमें अपनी जड़ें गहरी जमाकर एक विशाल वृक्षका रूप धारण कर लेता है, तब उसे अपनी रक्षाके लिये बाड़की आवश्यकता नहीं होती; अपितु वह स्वयं आश्रय लेनेवाले मनुष्यों एवं पशुओंको कृपा-दान करनेमें समर्थ हो जाता है। इसी प्रकार किसी विशिष्ट देवके प्रति भक्ति जबतक जड़ें जमाकर अविचल नहीं हो जाती, तबतक यह ऐकान्तिक भक्ति प्रशंसनीय है। किंतु यदि यह ऐकान्तिक भक्ति अन्योंके प्रति अटल बहिष्कार-वृत्ति धारण कर लेती है, या इससे भी नीचे उतरकर अन्य देवोंके प्रति घृणामें परिणत हो जाती है, तब वह विकृत होकर संकुचित कट्टरताका रूप धारण कर लेती है, जो अन्ततोगत्वा अपने इष्टदेवकी भक्तिको भी नष्ट कर देती है। एक समयपर श्रीत्यागराजके ऊपर भी इस बहिष्कार-वृत्तिकी छाया घिर आती है तथा श्रीरामके अतिरिक्त वे किसी अन्य देवताको अपनी निष्ठाके योग्य नहीं मानते। परंतु वरालि-रागमें गेय 'वाडेरा दैवमु' शीर्षक कीर्तनमें वे घोषणा करते हैं कि 'जो सीतापतिके रूपमें लोकविख्यात हैं, वे ही परम ब्रह्म हैं!' रुद्रप्रिया-रागमें गेय 'लावण्य राम' शीर्षक अपने अन्य कीर्तनमें श्रीत्यागराज कहते हैं—'तुम्हारे विस्मयकारी सौन्दर्य एवं महिमाका अनुभव हो जानेके पश्चात् अन्य क्षुद्र देवताओंकी कृपा-याचनाके लिये कौन हाथ पसारना चाहेगा?' आनन्दका विषय है कि श्रीत्यागराजका यह बहिष्कारात्मक और कुछ सीमातक असहिष्णु दृष्टिकोण एक अस्थायी तरंग है। अपनी भक्तिके परिपक्व होनेपर श्रीत्यागराज इस संकीर्ण मनोवृत्तिसे ऊपर उठकर, नवचेतनाप्रद गाम्भीर्यसे युक्त होकर अपने 'क्षत्रि येवरो' शीर्षक कीर्तनमें घोषित करते हैं कि 'अन्य देवताओंके प्रति निरादर अथवा विद्वेषकी वृत्ति न रखते हुए जो श्रीरामनामका जप करते हैं, निस्संदेह वे ही सच्चे रामभक्त हैं!' श्रीत्यागराज अनुभव करते हैं कि अन्य देवता भी उनके श्रीरामके ही विभिन्न स्वरूप हैं तथा उत्कट भक्तिसे भरकर वे उनके भी अभिमुख होते हैं। श्रीत्यागराजने बहुत-से पदोंमें शिव, अम्बिका, सुब्रह्मण्य एवं कृष्ण-का गुणगान किया है। भैरवी-रागमें गेय अपनी 'ललिते श्रीप्रवृद्धे' शीर्षक कीर्तनमें वे श्रीअम्बिकाको 'श्रीराम-सहोदरी' कहकर सम्बोधित करते हैं और उनसे याचना करते हैं कि वे अपनी कृपा-की वर्षा उनपर करें; क्योंकि वे उनके भाई श्रीरामकी भक्ति करके धन्य हो चुके हैं (श्रीयन्न दयकु पात्रुडने)। इस प्रकार श्रीत्यागराजकी भक्ति एक सुविशाल वटवृक्षके रूपमें परिणत हो जाती है, जिसकी शाखाएँ चतुर्दिक् प्रसरित होकर अपनी छायाकी परिधिमें प्रत्येक वस्तुको घेर लेती है। गत हो गयी वह अनुदार बहिष्कारात्मकता, जो संकीर्णताके बँधे, पर आग्रहपूर्ण स्वरमें गा उठती थी—'राम एव दैवतं रघुकुलतिलकमे—रघुकुलतिलक श्रीराम ही मेरे एकमात्र देव हैं' (रागहंस)। अब भी श्रीराम तथा केवल श्रीराम ही श्रीत्यागराजके परमदेव हैं, परंतु अब वे राम—केवल राम ही नहीं, शिव, अम्बिका, कुमार तथा कृष्ण भी हैं। बिना किसी दुविधाके संत त्यागराज श्रीकृष्णाभिमुख होकर उनसे दिव्य रासकी याचना करते हैं। (कुन्तिनी-रागमें गेय 'प्राणनाथ बिरान ब्रोवबे' शीर्षक कीर्तनमें) रामको कृष्णसे पृथक् करनेवाली दुर्बल मानसिक प्राचीर भी ध्वस्त हो उठती है, जब ये संतकवि 'नौकाचरितम्' नामक विस्तृत गीत-नाटिकाका प्रणयन करते हैं, जिसमें गोपिकाओंके साथ श्रीकृष्णकी दिव्य लीलाओंका वर्णन है।

संतोंके जीवनका एक और तथ्य, जिसका रहस्य समझमें नहीं आता, उनका अपने उपास्य विग्रहोंके प्रति दुर्बोध्य आसक्ति तथा भक्ति है। महिमामयी मीराँ अपने श्रीविग्रह गिरिधर-गोपालके साथ वधू-सुलभ कोमलतासे ओतप्रोत होकर वार्तालाप करती थीं। अदीक्षित एवं उच्चतर दृष्टि-बिन्दुसे विहित लोगोंको ऐसी प्रवृत्तिमें बचपन तथा विवेकहीन श्रद्धाकी गन्ध आ सकती है, परंतु उन संतोंके लिये उनके पूजित देवविग्रह भौतिक पदार्थ न होकर, उनके प्रियतम परमेश्वरके सजीव स्वरूप थे अथवा (तात्पर्य एक ही है) ऐसे माध्यम थे, जिनके द्वारा उन्हें भगवान्का साक्षात्कार प्राप्त होता था। इसी कारण श्रीत्यागराजके लिये भी श्रीरामका वंशानुगत श्रीविग्रह उनका साक्षात् स्वरूप ही था तथा इसीलिये जब उनके ज्येष्ठ भ्राताने मध्यरात्रिमें उस श्रीविग्रहको चोरीसे ले जाकर कावेरीकी बालुकामें गाड़ दिया, तब वे विक्षिप्त एवं व्याकुल हो उठे। अपनी विक्षिप्तताके इन अन्धकारपूर्ण दिवसोंमें हृदयको काट-काटकर वे अपना दुर्निवार दुःख व्यक्त करते हैं। वे पुकारते हैं—'हे हरि! मैं तुम्हें कहाँ ढूँढ़ूँ। जब तुमने महान् ब्रह्माजीके समक्ष भी प्रकट होना अङ्गीकार नहीं किया, तब एक पापात्मा एवं दाम्भिक मैं तुम्हें पानेकी कैसे आशा कर सकता हूँ!' (हरिकाम्भोजि-रागमें गेय

'नेनेन्दु वेतुकुदुरा' शीर्षक कीर्तन)। अन्तमें जब भगवान् श्रीराम उन्हें स्वप्नमें दर्शन देते हैं तथा खोयी हुई मूर्तिको वापस लानेका आदेश देते हैं, तब संत श्रीत्यागराज दौड़कर कावेरीकी बालुकापर जाते हैं और मूर्तिको खोद निकालते हैं। आनन्दातिरेकमें वे गा उठते हैं—'आज मैंने अपने श्रीरामको पा लिया है'(बिलहरि-रागमें गेय 'कनुगोण्टिनि' शीर्षक कीर्तन)। श्रीविग्रहको अपने वक्षःस्थलसे वात्सल्यपूर्ण आलिङ्गनमें आबद्ध किये श्रीत्यागराज गलियोंमें नाचते हुए आते हैं तथा गाते हैं—'कैसे मैंने तुम्हें सचमुच पुनः पा लिया। ('एट्ला दोरिकितिवो'—'वसन्त' राग)। और इसी श्रीविग्रहको, यदि इसे विग्रह कहा जाय—क्योंकि निश्चय ही श्रीत्यागराजकी दृष्टिमें तो यह विग्रह न होकर भगवान् श्रीरामचन्द्रका साक्षात् स्वरूप ही था—श्रीत्यागराजने अपने उन अमर कीर्त्तनोंको समर्पित किया है, जो उत्तुङ्ग भक्तिभावना एवं अनुपम संगीतके सर्वोच्च शिखरको स्पर्श करते हैं। अलंकार, अर्चना, आन्दोलिका (झूला), कुसुम-तल्प आदि षोडशोपचारोंको संगीतका स्वर देनेमें ये संत आनन्दमें डूब जाते हैं तथा श्रीरामका पूजन सम्पन्न करते हैं। अपनी अमूल्य निधि कहकर उन्हें नीलाम्बरी-रागके कोमल निद्रावाहक स्वरोंसे थपथपाकर मीठी नींदमें सुला देते हैं।

जब श्रीत्यागराजके शिष्य वलाजापेट वेङ्कटरमण भागवतने उन्हें श्रीरामका एक चित्र अर्पण किया, तब त्यागराज आनन्दोन्मत्त होकर गा उठे—'मेरे प्राणपति! क्या तुम मेरे हृदयकी गुप्त अभिलाषा जानकर मुझपर कृपा करने इतनी दूर पैदल चलकर आये?' श्रीत्यागराज जिनका दर्शन कर रहे थे, वे एक चित्र न होकर साक्षात् श्रीराम थे, जिनका नीलकान्तमणिके समान प्रदीप्त नील वर्ण था, वक्षःस्थलपर अनमोल मुक्ताओंकी माला झूल रही थी, हाथमें धनुष धारण किये हुए थे तथा श्रीसीताजी सलज्जभावसे पार्श्वमें अवस्थित थीं।

किंतु ऐसी कल्पना नहीं कर लेनी चाहिये कि श्रीत्यागराजकी भक्ति केवल अपने इष्टदेवकी मूर्तिके सानुराग पूजनमें ही पर्यवसित हो गयी। ऐसी धारणा एकदम निराधार है। उन्हें प्रायः प्रत्येक दिवस भगवान् श्रीरामके दर्शनका सौभाग्य प्राप्त होता था। ऐसा कहा जाता है कि श्रीराममन्त्रके छियानवे करोड़ जपके उपरान्त उनको श्रीलक्ष्मण एवं श्रीविश्वामित्रसहित श्रीरामका दर्शन हुआ, जब कि भगवान् सिद्धाश्रममें विश्वामित्रजीके यज्ञकी रक्षाके लिये प्रस्थान कर रहे थे। इस दर्शनका विशद वर्णन अटाण-रागमें गेय हृदयहारी 'एल नीदयरादु' शीर्षक कीर्तनमें हुआ है, जिसमें यज्ञ-संरक्षण-प्रसङ्गका निर्भ्रान्त उल्लेख है। पुनः संतवरको श्रीसीता एवं लक्ष्मणसहित चित्रकूटस्थित भगवान् श्रीरामके दर्शनका सौभाग्य प्राप्त हुआ। ('गिरिपै नेलकोन्न'—राग 'शहान')। एक अन्य अवसरपर वे सरयू नदीमें स्वर्णिम नौकापर विहार करते हुए भगवान् श्रीसीतारामके दर्शन-सुखका उल्लेख करते हैं ('परितापमु'—'मनोहरी')। और जब ये संत रामायणमें वर्णित श्रीराम-रावणके ऐतिहासिक युद्ध-जैसे कुछ कथा-प्रसङ्गोंको उठाते हैं, तब उनका वैशद्य और विस्तार इस बातको द्योतित करता है कि उन्हें लीलाकी साक्षात् झाँकी हुई है (उदाहरणार्थ—सावेरी-रागमें गेय 'रामबाण' एवं सारङ्ग-रागमें गेय 'एमि दीव बल्कुमा' शीर्षक कीर्तन)। सबसे बढ़कर भगवान् श्रीरामके मोहक शौर्य तथा अनुपम श्रीका गुणगान करते समय उनकी शब्दावली हवामें उड़ने लगती है—जितना ध्यान करो, तुम्हारे सौन्दर्यकी माधुरी उतनी ही बढ़ती जाती है ('कनकन रुचिर'—'वराली')। रीतिगौळ-रागमें गेय 'चेर राव देमिर' शीर्षक कीर्तनमें संतकवि त्यागराज कहते हैं—'तुम महामेरुके समान महिमावान् हो।'

आधुनिक युक्तिवादीजन यह कह सकते हैं कि 'यह आवश्यक नहीं कि किसी व्यक्तिको हुए दर्शनोंके पीछे स्वयं भगवान् ही हों। सम्भव है कि मायिक दृश्योंकी भाँति यह भी मस्तिष्ककी किसी विकृतिका परिणाम हो।' मायिक दृश्योंके प्रस्तुतकर्त्तागण दृश्य तो सृष्ट कर देते हैं, पर उनसे किसी प्रकारके आध्यात्मिक आनन्दकी उपलब्धि नहीं होती। यह सच है कि आध्यात्मिक अनुभूतिके लंबे कठिन मार्गमें इस प्रकारकी झाँकियाँ भी प्रगतिकी एक मापदंड होती हैं, किंतु संतोंके विषयमें झाँकियाँ सूचक हो सकती हैं—(और हैं भी) उच्चतर मानसिक शक्तिकी क्रियाशीलताकी, न कि मानसिक अधःपातकी। (तथा श्रीत्यागराजके सम्बन्धमें श्रीरामकी इन झाँकियोंमें ही उनकी समस्त आध्यात्मिक प्रगतिकी व्याप्ति और समाप्ति भी नहीं है।) झाँकियोंके समय अनुभूत श्रीरामकी महिमाके साथ उनका घनिष्ठ सम्बन्ध उनमें परम सत्ताके प्रति एक अवबोध उत्पन्न कर देता है। रामायणमें वर्णित श्रीराम तथा उनकी लीलाएँ गौण हो जाती हैं और यह दुःसाध्य प्रश्न कि 'श्रीराम-तत्त्व क्या है' प्रमुख बनकर सामने आता है।

श्रीरामके गुण त्रिगुणोंकी परिधिसे परे हैं ( दरबारी रागमें गेय 'एन्दुण्डि' शीर्षक कीर्तन )। श्रीरामने ही ब्रह्मा, विष्णु तथा शिवको उत्पन्न किया और उन्हें क्रमशः सृजन, पालन तथा संहारका कार्य, रज, सत्त्व एवं तमकी क्रियाके आधारपर सौंपा ( 'निजमर्ममुल्नु'—'उमाभरणम्' राग )। ये सब तर्क त्यागराजको यह विश्वास करनेके लिये विवश कर देते हैं कि श्रीराम सिवा परब्रह्म—परम सत्यके अतिरिक्त और कुछ नहीं हैं—'रामायण ब्रह्ममुनकु पेरु' तथा इस ज्ञानके परिणामस्वरूप उनमें इस अनुभूतिका उदय होता है कि परमात्मारूपमें श्रीराम ही प्रत्येक वस्तुमें परिव्याप्त हैं। श्रीराम ही हरिमें, हरमें, देवताओंमें, मनुष्योंमें, ब्रह्माण्डमें, सज्जनों तथा दुर्जनोंमें, पशुओं तथा पक्षियोंमें भी सदा समाये हुए हैं ( वागधीश्वरी-रागमें गेय 'परमात्मुडु' शीर्षक कीर्तन )। इन सभी निष्कर्षोंके लिये त्यागराज रामायणके इस अर्थपूर्ण श्लोकसे पुष्टि प्राप्त करते हैं—

'अक्षरं ब्रह्म सत्यं च मध्ये चान्ते च राघव।'

(वा० रा०, युद्धकाण्ड ११७। १४)

परब्रह्मस्वरूप श्रीराम परात्पर तथा सर्वव्यापी—दोनों ही हैं, अक्षर-ब्रह्मके रूपमें परात्पर एवं सत्यके रूपमें सर्वव्यापक, सम्पूर्ण विश्वमें अन्तर्यामीरूपमें परिव्याप्त ( सर्वान्तर्यामी—'मरिमरि निन्ने'—रागकाम्बोजी ) श्रीराम ही हैं। जीवनकी जीवनी-शक्ति, नेत्रोंकी दर्शन-शक्ति, नासिकाकी घ्राण-शक्ति, गाये जानेवाले मन्त्रोंमें निहित उनकी स्थायी शक्ति—वस्तुतः सबमें चेतना भरनेवाली शक्ति, सम्पूर्ण भूतोंकी प्राणशक्तिके रूपमें विराजित हैं। ( 'ना जीवाधार'—राग विलहरी ) यह भावना केनोपनिषद्के निम्नलिखित मन्त्रका ही रूपान्तर-सा है।

'श्रोत्रस्य श्रोत्रं मनसो मनो यद्वाचो ह वाचꣳस उ प्राणस्य प्राणश्चक्षुषश्चक्षुः' (१।२)—( ब्रह्म कानका कान है, मन मन, वाणीकी वाणी, जीवनका जीवन तथा चक्षुका चक्षु है।)

सद्गुरु त्यागराजद्वारा श्रीरामके परात्पर रूपकी अनुभूतिका सार रहस्य इस अर्थपूर्ण वचनमें निहित है—(वासुदेवः सर्वमिति' का ही चिन्तन करो—'श्रीवासुदेव सर्व मनुचुनु चिंतिंचिरा' ('चेडे बुद्धि'—राग अठाण)। गीताके निम्नलिखित श्लोकके आशयसे इसका पूर्ण सामञ्जस्य है—

बहूनां जन्मनामन्ते ज्ञानवान् मां प्रपद्यते।
वासुदेवः सर्वमिति ······················॥

( ७। १९ )

सब कुछ केवल श्रीराम ही हैं—इस परम ज्ञानकी उपलब्धिके पश्चात् श्रीत्यागराज परमात्मा श्रीरामके समक्ष अपना सर्वस्व-समर्पण कर देते हैं तथा रामका दास कहे जानेपर भी ब्रह्मानन्दमें मग्न अपनेको सबका शाहंशाह तथा परम धन्य मानते हैं। ( 'आनन्द मानन्द'—राग 'भैरवी' )। क्या श्रीरामकी भक्ति इहलोक तथा परलोकमें भी ऊँची-से-ऊँची शाहंशाही नहीं है। ( 'रामभक्ति साम्राज्यमेमु'—राग-'शुद्धबंगाल' )

इस प्रकार त्यागराजकी राम-भक्तिमें—गौणीभक्तिसे पराभक्तिपर्यन्त, किसी आराध्य प्रतिमाके पूजनसे वास्तवमें सब कुछ राम ही हैं—इस निरपेक्ष ज्ञानतक, तथा रामके रूपमें सगुण ईश्वरसे लेकर निर्गुण अद्वैत ब्रह्मकी कल्पनातक भक्तिकी समस्त धाराओंको प्रवाहित होते हुए देखा जा सकता है।

श्रीत्यागराजकी श्रीरामसम्बन्धी भावनाकी एक अन्य विलक्षण विशेषता, जिसकी उपेक्षा नहीं की जा सकती, उनके द्वारा श्रीरामकी नादसे की गयी एकात्मता है। इसपर हमें चकित होनेकी आवश्यकता नहीं। प्रणव ( ओंकार ) के रूपमें श्रीराम ही वह परम सत्ता हैं, जो अपनी दुर्विज्ञेय माया-शक्तिके द्वारा अर्थ-प्रपञ्च ( भौतिक जगत् ) का स्वरूप धारण करती है। आदिस्वर ॐकार ही परा, पश्यन्ती, मध्यमा तथा वैखरीके रूपमें परिवर्तित होते हुए शब्द अथवा नाम-प्रपञ्च ( शब्द या नाम-जगत् ) का स्वरूप धारण करता है। इसके भी आगे प्रणव ही स्वर-सप्तकके रूपमें अपना सम्भाग करके संगीतके सम्पूर्ण कलेवरकी रचना करता है। अतः श्रीराम तथा नाद अभिन्न हैं; क्योंकि ये प्रणवके अतिरिक्त कुछ नहीं हैं। इसीलिये त्यागराज घोषणा करते हैं कि 'सम्पूर्ण वेदों, पुराणों, आगमों तथा शास्त्रोंके आधार प्रणवरूपी नादामृतने ही श्रीरामके रूपमें मानवाकृति धारण की है।' ( 'नादसुधा'—राग-'आरभि' ) अतः रामोपासना तथा नादोपासना अभिन्न हैं; क्योंकि दोनों ही परम सुखकी प्राप्तिका निश्चित द्वार खोल देती हैं। तथा 'संगीत वह राजपथ है, जो रामसायुज्यतक पहुँचा देता है।' ( संगीतशास्त्र-ज्ञानमु-सारूप्य सौख्यदमे, मनसा !—शालग भैरवी )

इस प्रकार इस सामान्य विवरणके प्रतिकूल कि श्रीत्यागराज सीमित दृष्टिकोणयुक्त एक भक्त—संगीतकार थे, यह स्पष्ट हो जाता है कि वे नारदजी तथा शुकदेवजीके

समान परमोच्च स्तरके ब्रह्मज्ञानी थे तथा परमात्मा श्रीरामके अकथनीय एवं अनन्त गुणोंको प्राणोंको झंकृत करनेवाले गीतोंमें गा-गाकर रसमग्न हो जाते थे। श्रीत्यागराज श्रीरामके सौन्दर्य, शौर्य, महिमा तथा शील-वरिष्ठतासे इतने अधिक अभिभूत हो जाते हैं कि अनेकों बार यह आश्चर्य प्रकट करते हैं कि किसके हितके लिये भगवान् श्रीरामने अवतार ग्रहण किया। वे अपनी सम्पूर्ण विनम्रतासहित उस कृपापात्र महात्माके चरणोंमें दण्डवत्-प्रणामतक करते हैं, जिस आग्रहसे भगवान् श्रीरामने अवतार धारण करना अङ्गीकार किया। ('एवरिकै', राग-'देवमनोहरी')

और हम भी अपने विनम्र प्रणाम उन महान् सद्गुरु त्यागराज स्वामीके चरणोंमें अर्पण करें, जिन्होंने अपने अनुपम सुमधुर गीतोंके द्वारा श्रीराम-भक्तिको इतनी मनोहारिणी माधुरीसे युक्त तथा सरल बना दिया।

---

# भारतीय भाषाओंमें रामचरित

( लेखक—श्रीश्रीरंजन सूरिदेव, साहित्य-आयुर्वेद-पुराण-पालिजैनदर्शनाचार्य )

भारतीय धर्मकथाओंमें रामकथाका अपना वैशिष्ट्य है। जन-जीवनकी विषम परिस्थितियोंमें समताका मार्गदर्शन करनेवाली रामकथा प्रत्येक भारतीयका अपना जीवन-दर्शन है। भारतीय जीवन-दर्शन मुख्यतः धर्मपर आवृत है। धर्म कल्याणका ही प्रतिरूप हुआ करता है। इसलिये धर्मकी परिभाषामें, शोषण-उत्पीडनसे मुक्तिके साथ ही शाश्वत सुख प्रदान करनेवाले मङ्गलमय आचरणको ही प्रमुखता प्राप्त है और इसी संदर्भमें अभ्युदय तथा निःश्रेयस देनेवाली कथाकी संज्ञा 'धर्मकथा' है। धर्मकथाको ही हम 'सत्कथा' कहते हैं, और इससे इतर कथाको 'कुकथा' या 'असत्कथा'। कथानुवर्त्ती धार्मिक या नैतिक ज्ञानका उन्मीलन धर्मकथाकी सर्वोपरि विशेषता है। इस दृष्टिसे रामकथा सही मानीमें धर्मकथा है, असंदिग्ध रूपसे सत्कथा है।

धर्मकी परिधि संकुचित नहीं हुआ करती। व्यापकता धर्मका सहज गुण है। फलतः, धर्म-सम्बन्धी कथा देश, काल और पात्रकी सीमामें बँधी न होकर तदतिशायिनी हुआ करती है। इसमें व्यापक जीवन-निरीक्षणके साथ ही मानवीय प्रवृत्तियों और मनोवेगोंकी सूक्ष्मतम परख तथा अनुभूत सत्यों एवं समस्याओंकी सुश्लिष्टता समाहित रहती है। रामकथामें यही विशेषता पुङ्खानुपुङ्ख-भावसे अन्तर्निहित है। इसके अतिरिक्त शील, सदाचार, संयम, सत्य, शौच, तप, पुण्य और पापके रहस्यके बारीक विश्लेषणके साथ जनमानस और प्रकृतिकी सम्पूर्ण विभूतिके भव्य एवं उज्ज्वल चित्र भी इसमें समुद्भासित हैं। मनुष्य और देव, दोनों प्रकारके पात्रोंके आधारपर सघनता और कलात्मकतासे बुने गये कथातन्तुके कारण रामकथा न केवल मानुषी कथा है, अपितु इसकी परिगणना दिव्य-मानुषी कथाके भी अन्तर्गत होती है। ये ही कुछ एक ऐसे अपरिहार्य कारण हैं, जिनसे रामकथाके प्रचारकी सार्वभौमता सिद्ध हुई है।

विश्वकी विभिन्न भाषाओंमें 'लिखित', 'उल्लिखित' और 'हस्तलिखित' रामकथा-ग्रन्थोंकी संख्याका अन्त नहीं है। फिर भी 'लिखित' रामकथा-ग्रन्थोंकी जो सूची मिलती है, उनके अनुसार उनकी संख्या लगभग १५० है। ऐतिहासिक दृष्टिकोणसे देखा जाय तो रामकथाका सूत्रपात वैदिक साहित्यमें ही परिलक्षित होता है। वेदोंमें ऋग्वेद सबसे प्राचीनतर है। विभिन्न इतिहासज्ञोंने ऋग्वेदका काल ईसासे हजारों वर्ष पहलेका निर्धारित किया है। ऋग्वेदके दशम मण्डलमें राम और रामकथाके अनेक पात्रोंके नाम मिलते हैं—जैसे इक्ष्वाकु, दशरथ, राम, सीता आदि। वेदोंमें प्राप्त ऐसे शब्दोंकी यद्यपि विभिन्न व्याख्याएँ की जाती हैं, तथापि इतना निर्विवाद है कि वेदोंमें प्रभावशाली अनेक व्यक्तियोंके जो नाम उल्लिखित मिलते हैं, उनमेंसे कुछके नामोंका सम्बन्ध रामायणके पात्रोंके नामोंसे भलीभाँति जुड़ा हुआ है। भारतीय संस्कृतिके प्रसिद्ध इतिहासवेत्ता श्रीचिन्तामणि

---

१. ख्यातनामा विद्वान् महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराजजी ग्रन्थोंको तीन कोटिमें विभक्त करते हैं। हस्तलिखित, लिखित और उल्लिखित। 'हस्तलिखित' प्राचीन पाण्डुलिपियाँ हैं, 'लिखित'में मुद्रित ग्रन्थ परिगणित हैं और 'उल्लिखित' वे ग्रन्थ हैं, जिनके नामोंका विभिन्न ग्रन्थोंमें प्रसङ्गरूपमें उल्लेख-मात्र पाया जाता है। ( लेखककी कविराजजीसे हुई एक वार्ताके आधारपर )

विनायक वैद्यका मत है कि 'ऋग्वेदमें जिन रामका उल्लेख मिलता है, वे वास्तवमें दाशरथि रामचन्द्र ही थे।' साथ ही, इससे यह भी सिद्ध होता है कि रामकथा वैदिक कालसे ही प्रचलित और प्रसिद्ध थी।

वैदिकोत्तर कालमें रामकथाका सुश्रृङ्खलित ग्रन्थ-रूप हमें सर्वप्रथम 'वाल्मीकिरामायण'में ही दिखायी पड़ता है। वाल्मीकि-रामायण इतनी काव्यगुणभूयिष्ठ हुई कि वाल्मीकि 'आदिकवि' कहे जाने लगे और उनकी यह रामायण भी 'आदिकाव्य'के नामसे लोकविश्रुत हुई। संस्कृत-भाषामें वाल्मीकि-रामायणको सर्वश्रेष्ठता प्राप्त हुई है। संस्कृतकी अनेक रामायणोंमें इसका नाम जन-जनका रसनाग्रवर्त्ती हो गया है।

यह कहना आवश्यक है कि भारतमें प्रचलित रामकथाकी पृष्ठभूमिमें आध्यात्मिक भावना भी विद्यमान रही है, जिसके अनुसार रामावतार हर कल्पमें होता है। इसके सम्बन्धमें अनेक उदाहरण प्रस्तुत किये गये हैं। अतएव स्पष्ट है कि रामचरितकी चर्चा अनादिकालसे चली आ रही है और इसीलिये कुछ लोग रामकथाको 'कल्पभेदी कथा' कहते हैं।

पौराणिक दृष्टिसे भी रामकथाका ततोऽधिक पल्लवन हुआ है। महाभारतमें रामकथाका चार स्थलोंपर उल्लेख मिलता है, जिसमें रामोपाख्यान सर्वाधिक विस्तृत और महत्त्वपूर्ण है। पौराणिक साहित्यके अन्तर्गत हरिवंशपुराणमें रामकथाका संक्षिप्त वर्णन मिलता है। इसमें रामावतारके उल्लेखके बाद वनवाससे रावण-वधतककी रामायणकी मुख्य घटनाओंका वर्णन है, अनन्तर रामराज्यकी प्रशंसा की गयी है। विष्णुपुराणमें भी अयोनिजा सीताका उल्लेख है और रामकथाका भी संक्षिप्त रूपमें वर्णन है। इसके अतिरिक्त वायुपुराण, भागवतपुराण, कूर्मपुराण, अग्निपुराण, नारदपुराण, ब्रह्मपुराण, गरुडपुराण, स्कन्दपुराण, पद्मपुराण, ब्रह्मवैवर्त्तपुराण, ब्रह्माण्डपुराण, नरसिंहपुराण, विष्णुधर्मोत्तरपुराण, वह्निपुराण, शिवमहापुराण, देवीभागवतपुराण, बृहद्धर्मपुराण, कालिकापुराण, सौरपुराण आदिमें भी रामकथाका चित्रण पाया जाता है।

धार्मिक साहित्यके अन्तर्गत जो संस्कृत निबद्ध रामचरित मिलते हैं, उनमें 'योगवासिष्ठरामायण', 'अद्भुतरामायण', 'आनन्दरामायण' और 'भुशुण्डिरामायण' (आदि-रामायण) सर्वाधिक ख्यातिप्राप्त हैं। इन रामायणोंके अतिरिक्त अनेक ऐसी रामायणोंका नामोल्लेख भी हुआ है, जो विद्वानोंद्वारा कल्पित मानी गयी हैं। इसके अतिरिक्त कतिपय प्राचीन वैष्णव संहिताओं और उपनिषदोंमें भी रामचरितका उल्लेख मिलता है, जो कथा-तत्त्वकी अपेक्षा रामभक्तिकी दृष्टिसे अधिक महत्त्व रखते हैं। इनमें रामकथा और रामभक्तिका अद्भुत सामञ्जस्य पाया जाता है।

अन्यान्य संस्कृत साहित्यके अन्तर्गत रामचरितकी काव्यमयी विभूतिकी दृष्टिसे रघुवंश (कालिदास), भट्टिकाव्य (भट्टिकवि), जानकी-हरण (कुमारदास), रामचरित (अभिनन्द), रामायण-मञ्जरी तथा दशावतार-चरित (क्षेमेन्द्र), उदारराघव (शाकल्यमल्ल), जानकीपरिणय (चक्रकवि), रामरहस्य (मोहनस्वामी), प्रतिमा-नाटक (भास), अभिषेक-नाटक (भास), महावीर-चरित (भवभूति), उत्तररामचरित (भवभूति), अनर्घराघव (मुरारि), बालरामायण (राजशेखर), महानाटक, हनुमन्नाटक (श्रीहनुमान्), आश्चर्यचूडामणि (शक्तिभद्र), प्रसन्नराघव (जयदेव) आदि ग्रन्थ अपनी विशेषताके लिये जगत्प्रसिद्ध हैं। इस प्रकार रामचरित-ग्रन्थोंकी संस्कृत वाङ्मयमें बड़ी ही विशालता एवं विपुलता उपलब्ध है।

की है। 'पउमचरिय' की रचनाके समयमें ही अपभ्रंशका विकास हो रहा था, इसीलिये इस काव्यकी भाषामें यत्र-तत्र अपभ्रंशका प्रभाव भी दृष्टिगोचर होता है।

प्राकृत-'पउमचरिय' के आधारपर कालान्तरमें संस्कृतके साथ ही अपभ्रंश एवं तद्विकसित अन्यान्य भाषाओंमें अनेक रामचरितोंका प्रणयन हुआ, जिनमें पूर्वोक्त रविषेणका 'पद्मचरित' अथवा 'पद्मपुराण' नामक संस्कृत-निबद्ध रामचरित अधिक प्रसिद्ध है। यह 'पउमचरिय'का परिवर्द्धित और छायानुवाद-संस्करण प्रतीत होता है। यह श्वेताम्बर-सम्प्रदायके अनुयायियोंमें अतिशय प्रिय है। 'पउमचरिय'के आधारपर ही लिखे गये अन्य दो रामचरितोंकी भी महनीयता सर्वस्वीकृत है। इनमें पहला स्वयम्भूदेव-कृत 'पउमचरिउ' अपभ्रंशमें निबद्ध है और दूसरा नागचन्द्र-कृत 'पम्परामायण' है, जिसकी रचना कन्नड-भाषामें हुई है। स्वयम्भू-कृत अपभ्रंश 'पउमचरिउ' या 'स्वयम्भू-रामायण' के विषयमें विद्वानोंकी मान्यता है कि यह रामचरित-ग्रन्थ कुछ अंशोंमें तुलसीकृत 'रामचरितमानस'का उपजीव्य बना होगा। श्रीराहुलजीकी मान्यता है कि जिस शूकर-क्षेत्रमें गोस्वामीजीने रामकथा सुनी थी, वहाँ जैनघरोंमें 'स्वयम्भू-रामायण' पढ़ी जाती थी। लोक-जीवनकी रसानुभूतिसे भींगे हुए कविहृदयका जहाँतक प्रश्न है, तुलसी और स्वयम्भू समान हैं और उन्होंने अपभ्रंश और हिंदीमें अपनी-अपनी अनुत्पास्य क्रोशशिला ( milestone ) स्थापित की है।

पालि-भाषामें भी जातक-साहित्यके अन्तर्गत रामकथाका उल्लेख आता है। रामकथा-सम्बन्धी जातकोंमें 'दशरथ-जातक' सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण है।

प्राकृत, पालि और अपभ्रंशोत्तर हिंदी और तदितर उप-भाषाओंमें निबद्ध रामचरितोंकी चर्चाके क्रममें यहाँ दक्षिणी भाषामें लिखित रामचरितोंकी चर्चा अपेक्षित है। दक्षिणी या द्रविड-भाषाओंमें रामकथा-सम्बन्धी सबसे प्राचीनतम ग्रन्थ 'कम्बरामायण' है। इसे महाकवि कम्बन्ने दसवीं शतीमें तमिळ-भाषामें गुम्फित किया है। इसमें वाल्मीकिरामायणके केवल प्रथम छः काण्डोंकी ही कथा पायी जाती है। स्वयं कम्बन्ने इसकी रचनामें वाल्मीकिरामायण और अन्य दो कवियोंके आधार ग्रहण करनेकी चर्चा की है। तमिळ-निबन्ध 'कम्बरामायण'के बाद तेलुगुकी 'रंगनायरामायण' की प्रसिद्धि है। इसे कवि बुद्धराजुने बारहवीं शतीमें रचा था। इसकी दूसरी संज्ञा 'द्विपाद रामायण' भी है। इसमें भी वाल्मीकिकी रामायणके केवल छः काण्डोंकी कथाका वर्णन है। इसके अतिरिक्त तेलुगुमें 'मोल्ला-रामायण' ( मोल्लाकवि ), 'भास्कर-रामायण' ( १४वीं शती ) एवं चम्पू-शैलीमें लिखित 'गोपीनाथ-रामायण' ( १८वीं शती ) की चर्चा आती है। कहना न होगा कि इन सभी तेलुगु-रामायणोंका आधार बननेका श्रेय प्रमुखतया वाल्मीकिरामायणको ही है।

तेलुगुके बाद, मळयालम-भाषामें लिखित 'इरामचरित' या 'रामचरित' सबसे प्राचीन है। इसकी रचना चौदहवीं शतीमें त्रावणकोरके किसी राजाने की है। इसमें भी वाल्मीकि-रामायणकी युद्धकाण्ड-कथाका ही पल्लवन किया गया है। इसके अतिरिक्त इस भाषामें और भी अनेक रामायणें मिलती हैं, जो संस्कृत-रामायणोंके अनुवादमात्र हैं। इस भाषाकी सबसे लोकप्रिय रामायण 'अध्यात्मरामायण' है, जो संस्कृतकी इसी नामकी रामायणका रूपान्तरमात्र है। इसके अतिरिक्त 'कन्नास-रामायण' और 'केरालवर्मा-रामायण' भी मल्यालममें मिलती हैं, जो वाल्मीकिरामायणका ही स्वतन्त्र अनुवाद कही जा सकती हैं।

कन्नड-भाषाके 'पम्परामायण' की चर्चा ऊपर हो चुकी है। 'पम्परामायण' का दूसरा नाम 'रामचन्द्रचरित-पुराण' भी है। इसके आधारपर कन्नडमें रामचरित-सम्बन्धी अनेक ग्रन्थ लिखे गये। इसके अलावा कन्नडकी 'तोरावे रामायण' सर्वाधिक प्रसिद्ध है। इसकी रचना १६ वीं शतीमें हुई है, जो तोरावेनिवासी कवि नरहरि-कृत कही जाती है। इसमें भी वाल्मीकिरामायणके प्रथम छः काण्डोंकी कथा वर्णित है। कन्नडका दूसरा रामचरित 'मेरावण-कळग' है। इसमें चार संधियोंमें हनुमान्द्वारा मेरावण-वधका वर्णन किया गया है। इसके अतिरिक्त कन्नडमें तिरुमल वैद्य और योगेन्द्रद्वारा दो 'उत्तररामायणों'की भी रचना हुई, जो विशेष महत्त्वपूर्ण नहीं हैं।

उक्त दक्षिणी रामायणोंके अतिरिक्त भारतीय भाषाओंमें दिवाकरप्रकाशभट्टद्वारा १८ वीं शतीके अन्तमें कश्मीरी भाषामें रचित 'काश्मीरी रामायण'की परिगणना होती है। इसकी रचनामें भी वाल्मीकिरामायणकी पूरी कथाका अनुवर्तन है। इस सम्पूर्ण काव्यका वर्णन उमा-महेश्वर-संवादके रूपमें उपस्थित किया गया है। 'स्वयम्भू रामायण' का मन्दोदरीके गर्भसे सीताकी उत्पत्तिवाला कथानक भी इसमें आया है।

इसके अतिरिक्त इसमें अनेक अलौकिक कथाओंका समावेश हुआ है।

भारतीय भाषाओंके कतिपय प्रसिद्ध रामचरित्रोंमें बँगला-भाषाकी 'कृत्तिवासी रामायण' ( १५वीं शती ), 'रामरसायन' ( रघुनन्दन गोस्वामी ), 'रामायण' ( चन्द्रावती ), 'रामलीला' ( रामानन्द ), 'अङ्गदेर बैर' ( कविचन्द्र ), 'रामायण' ( जगतराम ) आदिकी गणनामें 'कृत्तिवासी रामायण' ही जन-जनका कण्ठहार बनी हुई है। बँगलाके अतिरिक्त उड़िया-भाषाकी 'जगन्मोहन-रामायण' या 'दण्डिरामायण' ( बलराम-दास, १५वीं शती ) की बड़ी महिमा है। इसके अतिरिक्त 'विलंकारामायण' और 'विचित्ररामायण' की भी उड़िया-समाजमें अच्छी मान्यता है। मराठीमें रामकथासे सम्बद्ध 'भावार्थरामायण' की ततोऽधिक विशेषता मानी जाती है। इसकी रचना १६वीं शतीमें मराठीके प्रसिद्ध संतकवि एकनाथने की थी। इसकी कथा 'अध्यात्मरामायण' और 'आनन्द-रामायण' से बहुशः साम्य रखती है। मराठीमें ही निबद्ध मोरोपन्त कविकी 'रामविजय' एवं श्रीधर कविकी 'रामकथा'-की भी अतिशय लोकप्रियता है। गुजराती-भाषामें गिरिधर-दास-कृत 'रामायण' अति प्रख्यात है। भालणकवि-कृत 'रामविवाह' और 'बालरामचरित' भी पर्याप्त जनप्रिय हैं। असमिया-भाषामें भी चौदहवीं शतीमें माधवकन्दलिने वाल्मीकि-रामायणका अनुवाद किया था। इसके अतिरिक्त असमियाकी 'रामविजय', 'उत्तरकाण्ड रामायण' ( शंकरदेव ), 'गीति-रामायण' ( दुर्गावर ), 'कथारामायण' ( रघुनाथ ) तथा 'रामकीर्तन' ( अनन्त आता )-जैसी रामकथाओंका भी उल्लेखनीय स्थान है। यह कहना अप्रासङ्गिक न होगा कि भारतीय संविधानमें स्वीकृत पंद्रहों भाषाओंमें अपनी-अपनी विशिष्टताके साथ रामचरित लिपिबद्ध हुआ है और सबका आधार निश्चितरूपसे वाल्मीकिकी रामायण ही है।

रामचरितमानस सुमेरु-शिखरकी तरह शोभायमान है, जिसकी महिमाका वर्णन मानव-मुखसे सम्भव नहीं है। कहना न होगा कि तुलसीके श्रीमुखसे स्वयं शारदीया वाणी ही स्फुरित हुई है। तुलसीके रामचरितमानसके आधारपर तो मानो रामचरित लिखनेकी सुदीर्घ परम्पराको विविधतापूर्ण विस्तार मिला है। राष्ट्रकवि मैथिलीशरण गुप्तको 'साकेत' में कहना पड़ा कि 'राम! तुम्हारा चरित स्वयं ही काव्य है। कोई कवि बन जाय, सहज सम्भाव्य है।' गोस्वामीके पहले सूरदासने भी 'सूरसागर' में मुक्तक-पदोंमें रामकथाका वर्णन किया था। हिंदीमें रामकथा लिखनेवालोंमें तुलसीके अतिरिक्त केशवदास, अग्रदास, नाभा-दास, सेनापति, रामप्रियाशरण, जानकीरसिकशरण, प्रिया-दास, प्रेमसखी, जनकलाडिलीशरण, जनकराजकिशोरीशरण, महाराज रघुराजसिंह आदि अनेक रामभक्तोंके नाम गौरवके साथ कीर्तनीय हैं। बीसवीं शतीमें भी रामचरित उपाध्याय, बलदेवप्रसाद मिश्र, पं० रामनाथ ज्योतिषी, 'हरिऔध', मैथिलीशरण गुप्त आदिके नाम रामचरित-लेखकोंमें परि-कीर्तनीय हैं। किंतु मानव-जीवनकी व्यापक समीक्षाकी दृष्टिसे रामचरितमानसकी आजतक तुलना उपलब्ध नहीं है।

प्राचीन धार्मिक विधि 'यक्कम' को सम्पन्न करते समय अनेक काव्य-कथाओंका पाठ किया जाता है, जिनमें रामकथाके विविध स्फुट प्रसङ्गोंको सांगीतिक प्रतिष्ठा प्राप्त हुई है।

इस प्रकार वैदिक कालसे छान्दस-भाषामें प्रवाहित रामकथाके गायनकी धारा संस्कृत, पालि, प्राकृत, अपभ्रंश, हिंदी और तदुत्तरवर्त्ती समस्त भारतीय उपभाषाओंतक अक्षुण्ण वेगसे चली आ रही है और इस धाराका विकास बिहारकी दो प्रमुख उपभाषाओं—भोजपुरी और मैथिलीमें भी हुआ है। इस संदर्भमें प्राग्युगीन पं० चन्दा झा द्वारा मैथिलीमें रचित 'मैथिली रामायण'का अपना महत्त्व है, जो परम्परागत रामकथाके नवीन संयोजनके रूपमें प्रतिष्ठित हुई है। मैथिली-भाषामें रामायणकी रचना-परम्परामें आचार्य रामलोचनशरण-जीका 'मैथिली रामचरितमानस' एक महनीय अवदान है, जो भारतीय भाषाओंकी रामकथाओंकी शृङ्खलामें एक उल्लेखनीय कड़ी सिद्ध हुआ है। आचार्य शरणजीका 'मैथिली रामचरितमानस' गोस्वामी तुलसीके 'मानस'का ही मैथिली-अनुवर्त्तन है और रामायणके विभिन्न-भाषिक रचना-विकासकी दृष्टिसे उसकी अपनी गरिमा है। बिहारकी दूसरी विकसित उपभाषा भोजपुरीमें निबद्ध 'भोजपुरी रामायण'में श्रीदुर्गा-शंकरप्रसादसिंहने परम्पराप्राप्त रामकथाको अनेक नवीन आयामोंमें उपस्थित किया है। श्रीदुर्गाशंकरप्रसादसिंहजीकी 'भोजपुरी रामायण' तथा आचार्य रामलोचनशरणकी 'मैथिली रामायण'की अपनी विशेषता है। तुलसीकी मानस-कृति अवधीमें निबद्ध होते हुए भी जिस प्रकार हिंदीका हृदय-हार मानी जाती है, उसी प्रकार भोजपुरी और मैथिलीके उक्त रामचरित हिंदी-साहित्यके लिये नवीन पुरस्कार हैं। खेद है कि भोजपुरी मायण पूरी होनेके पहले ही उसके पुरस्कर्त्ता अकाल-कालकवलित हो गये, किंतु आचार्य रामलोचनशरणजी न केवल रामचरितमानस, अपितु समस्त तुलसी-साहित्यका मैथिलीभाषामें अनुवर्तन करके साकेतवासी हुए। आचार्य रामलोचनशरण एवं श्रीदुर्गाशंकरप्रसादसिंहकी स्मरणीयता इस मानीमें विशेषता बनाये रहेगी कि इन्होंने रामकथाकी वैदिक-पौराणिक काव्यधाराको मैथिली और भोजपुरीतक लानेमें भगीरथका काम किया है।

यहाँ प्रसङ्गवश यह उल्लेख्य है कि केवल विभिन्न भारतीय भाषाओंमें ही नहीं, अपितु अनेक भारतीयेतर भाषाओंमें भी रामचरितका चित्रण हुआ है। ईसवी-सन्‌के प्रारम्भिक समयमें जब कुषाण-वंशका राज्य काशीसे खोतानतक फैला था, तब उधरके बाहरवाले देश भारतीय संस्कृतिसे धीरे-धीरे प्रभावित होते गये। इस प्रकार ईसाकी सातवीं शतीतक खोतान, चीन, तिब्बत तथा भारतका सम्बन्ध भलीभाँति स्थापित हो गया और भारतीय संस्कृतिका प्रसार भी उधर थोड़ा-बहुत प्रारम्भ हो गया। फलतः, उन देशोंमें भारतकी मूर्द्धन्य सामाजिक धर्मकथा रामकथाका भी प्रचार सहज ही हो गया। इसके पश्चात् क्रमशः इंडोनेशिया, इण्डोचीन, श्याम, कम्बोडिया, ब्रह्मदेश आदि देशोंमें राम-कथा पहुँची और वहाँकी भाषाओंमें लिपिबद्ध हुई। इस प्रसङ्गमें रूसी विद्वान् बारान्निकोवकी मानसकी रूसी भूमिकाके साथ मानसका सफल रूसी अनुवाद सबसे महत्त्वपूर्ण है। कहना न होगा कि अनेक पाश्चात्त्य यात्रियों एवं मिशनरियोंकी भारत-सम्बन्धी रचनाओंमें भी रामचरितका पल्लवन हुआ है, जिनमें अंग्रेजी, स्पेनिश, फ्रेंच, डच आदि भाषाओंमें निबद्ध रामचरित अपनी मूर्द्धन्य महनीयतासे महामहिम बना हुआ है।

## श्रीरामसे विनय

रचयिता—श्रीरघुनन्दनप्रसादसिंहजी 'पत्रकार'

राम-नामके दो अक्षरमें, क्या जानें, क्या बल है!  
नामोच्चारणसे ही मनका धुल जाता सब मल है।  
गद्गद होता कण्ठ, नयनसे स्रावित होता जल है॥  
पुलकित होता हृदय, ध्यान आता प्रभुका पल-पल है।  
यही चाह है, नाथ! नाम-जपका यह तार न टूटे॥  
सब छूटे तो छूटे, ध्यान तुम्हारा कभी न छूटे।

# भारतीय वाङ्मयमें रामकाव्य

( लेखक—श्रीगणेशनारायणसिंहजी एम्० ए०, पी-एच्० डी० )

भारतीय वाङ्मयमें रामकाव्यके स्वरूप-निर्धारणपर विचार करते समय यह नितान्त आवश्यक हो जाता है कि इसके मूल सूत्रको पकड़ा जाय और मूल सूत्रकी उपलब्धिके लिये सर्वप्रथम अत्यन्त प्राचीन छान्दस-साहित्यकी ओर ही दृष्टि जाती है, जिसमें इतस्ततः बिखरे हुए रूपमें इसके सूक्ष्म तन्तु मिलते हैं। उपनिषदोंमें भी, विशेषतः उत्तरकालीन उपनिषदोंमें रामकाव्यका संकेत मिलता है, यद्यपि निश्चय ही बहुत वह पुष्ट और सुव्यवस्थित नहीं कहा जा सकता।

पुराणोंमें और आदिकाव्यमें पहले-पहल रामकाव्यका स्वरूप सुव्यवस्थित रूपमें सामने आता है और ऐसा प्रतीत होता है कि बादके प्रायः सभी कवियोंने मूलरूपमें पुराणोंका और वाल्मीकीय रामायणका आश्रय और आधार ग्रहण किया है। नयी-नयी उद्भावनाएँ, कल्पनाएँ, योजनाएँ एवं काव्यविस्तार शिल्प-प्रतिष्ठानोंमें आयी हैं। परंतु कथाका जो स्वच्छ, निर्मल और अप्रतिहत प्रवाह पुराणों और वाल्मीकीय रामायणमें मिलता है, वही समग्र देशकी सभी भाषाओंके कवियों और चिन्तकोंका दीप-स्तम्भ रहा है और निश्चय ही प्रेरणाका सारा स्रोत और शिल्पकी सारी सजावट वहाँसे ली गयी प्रतीत होती है।

प्राकृत और अपभ्रंशमें रामकाव्यका एक बड़ा ही साफ-सुथरा रूप सामने आता है, यद्यपि उसके कथा-तत्त्वमें परम्पराका कोई यथेष्ट निर्वाह नहीं हो पाया है। सम्भव है, उसपर तत्कालीन सामाजिक व्यवस्था और जनश्रुतियोंका प्रभाव पड़ा हो।

'रामकाव्य'में एक विशेष बात लक्ष्य करनेकी यह है कि इस धारामें भगवान् रामके प्रति भक्ति और मर्यादाका ही विशेष आकलन हुआ है। भक्तिकी भी स्फूर्ति न्यून नहीं है; परंतु उस भक्तिकी पृष्ठभूमिमें मूल मनोभाव है—शील और मर्यादाका ही, जिसमें लोक-मङ्गलकी भावना ही आधार-शिला है। विश्वमें धर्मकी स्थापना हो, सबके जीवनमें उसकी ज्योति विकसित हो और चर-अचरमें उसका प्रकाश बिम्बित हो, यही रामकाव्यकी अन्तर्धारा है। १८वीं शताब्दी-के बाद इस काव्यधारामें कुछ विकृतिके लक्षण—यदि हम इसे विकृति ही कहें तो स्पष्ट दिखलायी पड़ने लगे और इस शील और मर्यादाके साथ-ही-साथ सौन्दर्योपासना और रूपरस-की आसक्तिने साधनाके क्षेत्रमें ही नहीं, बल्कि साहित्यके क्षेत्रमें भी एक नया अध्याय खोल दिया और इस प्रवाहमें अनेक संत-भक्त अपने हृदयकी प्रेमवासनाको तृप्त कर सके।

'रामकाव्य'के स्वरूप-विकासके अध्ययनके संदर्भमें हिंदीवाङ्मयमें अवधी और ब्रजभाषा, दोनों ही शक्तियाँ उपलब्ध हैं और छन्दोंके प्रकार-भेदमें तो इतनी विविधता है कि लगता है, जैसे छन्दोंका एक विस्मयकारी बाजार ही लग गया है। हर नूतन उद्भावनाके लिये एक नूतन शब्दका आविष्कार किया गया है, जो अपने-आपमें पूर्णतः परिपुष्ट और सशक्त है और जिसे पाकर हिंदी भारती धन्य हुई है। छन्दोंकी विविधता और भावोंकी तरलता सहज ही एक सहृदय पाठक-को वशीभूत कर लेती है; लेकिन ध्यान देनेकी बात यह है कि यहाँसे वहाँतक सम्पूर्ण काव्य एक दिव्य पवित्रता और मङ्गलमयताकी सुगन्धसे सुवासित है और यह मङ्गल-ज्योति कहीं भी धूमिल नहीं हो सकी है।

## रामाख्यानकी काव्य-अर्हता

हमारा विश्वास है कि रामाख्यान पृथ्वीतलको विदीर्णकर उगनेवाले उस विराट् वटवृक्षके समान है, जो अपनी शीतल छायामें काव्य-रसिकों, भक्तों एवं अध्यात्मप्रेमियोंको आश्रय देता हुआ प्रकृतिकी विशिष्ट-विभूतिके तुल्य अपना मस्तक उन्नत किये हुए खड़ा है।

इस आख्यानकी अन्तर्धारामें सौन्दर्य-सृष्टिके चरमोत्कर्ष-के साथ महनीय काव्य-कलाका चरम औदात्य भी निहित है। समस्त आध्यात्मिक संस्कृतिके उपादानः तत्त्वज्ञान, प्रेम, साधना एवं सौन्दर्यका अद्भुत समन्वयात्मक रूप चरितनायक रामके जीवनमें समाविष्ट है। निस्संदेह रामाख्यानमें महाकाव्योचित स्वाभाविक गरिमा, गीतिकाव्योचित मधुरता, स्तोत्र-काव्योचित तन्मयता, प्रबन्धकाव्योचित [illegible], पुराणकाव्योचित जीवन-व्यापकता एवं स्फुट-काव्योचित रसमाधुर्य पाया जाता है। जो कवि जिस भावसे इसके

जीवनका अवलोकन करता है, उसी भावमें रामका रूप परिलक्षित होता है।[1]

वस्तुतः रामका चरित्र—

'अणोरणीयान् महतो महीयान्।'[2]

—के रूपमें उपलब्ध होता है। अतः मन्त्रद्रष्टा ऋषियोंको भी रामके महनीय व्यक्तित्वने आकृष्ट किया है और उन्होंने भी कतिपय सूत्र और मन्त्रोंमें उनकी स्तुति की।

## संहिताओंमें रामाख्यानके बीज और उनका काव्यत्व--

वैदिक साहित्यमें राम-काव्यका समग्ररूप क्रमशः भले ही न मिले, पर समस्त चारित्रिक बीज-सूत्र अवश्य उपलब्ध होते हैं।

( १ ) रामका नाम, ( २ ) रघुवंश, ( ३ ) दशरथ, ( ४ ) इक्ष्वाकु, ( ५ ) सीता, ( ६ ) भरत, ( ७ ) हनूमान्, ( ८ ) दशानन, ( ९ ) त्रिशिरा, ( १० ) अयोध्या, ( ११ ) सगर—उपर्युक्त नाम तो संहिता-ग्रन्थोंमें स्पष्टरूपसे पाये जाते हैं, भले ही उनका अर्थ सायणाचार्य, उव्वट, महीधर आदिने विभिन्न रूपोंमें ग्रहण किया हो।

साहित्यशास्त्रका एक सिद्धान्त है कि नामोंका उल्लेख किसी संज्ञाके लिये आता है; पर जब वे संज्ञाएँ अपने साहचर्य-सम्बन्धसे अन्य अर्थको सम्मिलित कर लेती हैं, तब नाम भी उस संकेतित अर्थकी अभिव्यञ्जना करने लगते हैं और उन नामोंके द्वारा आध्यात्मिक, नैतिक एवं बीज-शक्तिसम्पन्न मान्त्रिक अर्थ भी अभिव्यक्त होने लगते हैं। अतः ऋग्वेद एवं अथर्ववेदमें जो बीजसूत्र उपलब्ध हैं, उनसे रामविवाह, वनगमन, सीताहरण, रावणवध एवं हनूमान्-भक्ति आदि आख्यान-अंश भी घटित होते हैं। यह सत्य है कि आख्यान-अंशोंको घटित करनेमें अर्थकी कुछ खींचतान करनी पड़ती है और शब्दोंकी तोड़-मरोड़ भी; पर यह प्रक्रिया उतनी अधिक द्रविड़ प्राणायाम नहीं है, जितनी लोग समझते हैं। अतएव हमें रामाख्यानके मूल-बीजोंपर संक्षेपमें विचार करना चाहिये।

वेदोंका यदि गहन अध्ययन किया जाय तो हम निश्चयपूर्वक कह सकते हैं कि रामसे सम्बन्धित पर्याप्त स्थल वेदोंमें भरे पड़े हैं। स्थानाभावके कारण कथन-की पुष्टिके लिये विशद विवेचन सम्भव नहीं है। संकेतरूपमें कुछ मन्त्रोंको उद्धृत किया जा रहा है—

( १ ) अथर्ववेद—१ । २३ । १
( २ ) तैत्तिरीय आरण्यक—५ । ८ । १३
( ३ ) ऋग्वेद—१० । ३ । ३; सामवेद १५ । २ । ३
( ४ ) ऋग्वेद—१० । ९३ । १४
( ५ ) ऋग्वेद—१० । १११ । ७
( ६ ) ऋग्वेद—८ । ३३ । १७
( ७ ) तै० आरण्यक—२ । ४ । ४ । १
( ८ ) ऐ० ब्रा०—७ । २७ । ३४
( ९ ) श० ब्रा०—४ । ६ । १ । ७

वेदोंमें रामाख्यान प्रस्तुत है, इस विषयको लेकर अत्यन्त प्राचीन कालसे विद्वानोंमें मतभेद है। इस मतभेदके परिप्रेक्ष्यमें समाधानके नये आलोकको लेकर सर्वप्रथम आजसे चार सौ वर्ष पूर्व महाविद्वान् एवं परम भगवद्भक्त श्रीनीलकण्ठजीका दर्शन भारतवर्षको हुआ। इन्होंने वेदोंसे श्रीकृष्ण-कथासम्बन्धी एक सौ दस मन्त्रोंका संकलन 'मन्त्रभागवत' नामसे और श्रीरामकथासम्बन्धी डेढ़ सौ मन्त्रोंका संकलन 'मन्त्र-रामायण' नामसे करके उनपर संस्कृतमें सुन्दर भाष्य किया है। वेदान्तभूषण पं० रामकुमारदासजी ( मणिपर्वत, अयोध्या ) ने अपनी रचना 'वेदोंमें रामकथा' में संहिताओं ( मन्त्र-भाग वेदों )से ढूँढ़कर मन्त्ररामायणमें संकलित सभी मन्त्रोंकी सूचना दी है। इन दोनों विद्वानोंके प्रयासके बावजूद भी सम्भव है, कुछ लोग वेदोंमें रामकथासम्बन्धी बातोंको स्वीकार करना न चाहें। तर्क और विवादकी कोई सीमा नहीं है। वेदमन्त्र तो कल्पवृक्षवत् अनेक अर्थ देनेवाले हैं। विवाद चाहे वेदोंमें रामकथाको लेकर जितना भी हो; किंतु विद्वद्वरिष्ठ पं० नीलकण्ठजीकी रचना 'मन्त्ररामायण' एवं

---

१. (क) जिन्ह कें रही भावना जैसी। प्रभु मूरति तिन्ह देखी तैसी॥
( रामचरितमानस, गीताप्रेस, गोरखपुर, बालकाण्ड० २४० । २ )
'राम' तुम्हारा चरित स्वयं ही काव्य है,
कोई कवि बन जाय, सहज सम्भाव्य है।
'साकेत', मैथिलीशरण गुप्त, साहित्य-सदन, चिरगाँव, झाँसी, पञ्चम सर्ग, पृ० १४६।

२. कठोपनिषद् २ । २०

 

पं० रामकुमारदासजीकी रचना 'वेदोंमें रामकथा'ने चिन्तकोंका मार्ग इस अर्थमें प्रशस्त कर दिया है कि वेदोंमें भी रामकथाके बीज उपलब्ध हैं।

## संस्कृत वाङ्मयमें रामकाव्य—

संस्कृत भाषामें रामकाव्यका प्रथम अवतरण वाल्मीकिसे हुआ। यों तो वेद, ब्राह्मण, आरण्यक और उपनिषदोंमें रामकथा उपलब्ध होती है; किंतु मतवैविध्यके कारण कुछ स्पष्ट रूप सामने नहीं आता। फिर भी इतना सत्य है कि छान्दस-भाषाके ऋषि रामकथाके पात्रोंसे अवश्य परिचित थे। अतः रामकाव्यका अभ्युदय सरस्वतीके वरद पुत्रोंका आश्रय प्राप्तकर विभिन्न रूपोंमें प्रादुर्भूत होता रहा। संस्कृतके मान्य आचार्य और कवियोंने आराध्य रामको मर्यादापुरुषोत्तम, अंशावतारी, पूर्णावतारी, परब्रह्म आदि अनेक रूपोंमें दर्शन कर कथाका अङ्कन किया है। अतएव रामकाव्यकी यह भूयसी विशिष्टता है कि उसमें जनसाधारणके मनोभावों, हृदयकी वृत्तियों, विभिन्न दशाओं, मानसिक विकारोंके चित्रणके साथ, भक्ति, ज्ञान और कर्मकी त्रिवेणी प्रवाहित हुई। राग और द्वेष, हर्ष और विषाद, प्रेम और करुणा, उत्साह और अवसाद आदि जितने भाव मानव-हृदयको अपना रङ्गस्थल बनाया करते हैं, उनका चित्रण रामकाव्यके कवियोंकी ललित लेखनीने इतनी सुन्दरतासे किया है कि पाठक, भक्त और साधक—तीनों ही भावसरितामें अपने-आपको गोते लगाते हुए पाते हैं।

मर्यादापुरुषोत्तम रामका जीवन जनसामान्यके लिये अत्यन्त आकर्षणकी वस्तु रही है। यही कारण है कि रामकाव्य अनेकविधाओंमें प्रादुर्भूत हुआ है। संस्कृत वाङ्मयमें उपलब्ध रामसाहित्यको निम्नलिखित काव्य-विधाओंमें विभक्त किया जा सकता है—

(१) पुराण, (२) संहिता, (३) महाकाव्य, (४) खण्डकाव्य, (५) चम्पू, (६) नाटक, (७) स्तोत्र, (८) सूत्रग्रन्थ और (९) आलोचनात्मक निबन्ध।

रामाख्यानसे सम्बन्धित अनेक संहिता-ग्रन्थ उपलब्ध हैं। स्थानाभावके कारण विशद उल्लेख सम्भव नहीं है। संक्षेपमें यह कह सकते हैं कि संहिता-ग्रन्थोंमें रामके मधुररूपकी उपासना वर्णित है और यह रूप सम्भवतः श्रीमद्भागवतके पश्चात् विकसित हुआ है।

'संहिता' शब्दका अर्थ ही अनेक विषयोंका संकलन है। प्रसङ्गवश संहिताओंमें रामका रूप, नाम, लीला, धाम, प्रभाव आदिकी दृष्टिसे महत्त्व बतलानेके लिये संवादरूपमें रामाख्यानके किसी अंशविशेषको जोड़ दिया जाता है। अतः संहिताओंमें रामकाव्यका कोई यथार्थ स्थापत्य प्रस्फुटित नहीं हो सका है, संवाद या कथोपकथनके रूपमें ही रामचरितका एक अंश उपलब्ध होता है। यह सत्य है कि पुराणोंमें समासरूपमें समग्र रामकथाको यत्र-तत्र निबद्ध करनेका प्रयास किया गया है; पर संहिताकारोंने रामाख्यानके मधुर रूपको ही ग्रहण किया है। सीताहरणके अनन्तर विरही रामकी विभिन्न मानसिक स्थितियोंका संहिताओंमें गम्भीर चित्रण हुआ है।

## प्रमुख पुराणोंमें वर्णित रामकाव्य

कुछ एक प्रमुख पुराणोंके अध्ययनके उपरान्त प्रायः यह स्पष्ट हो जाता है कि रामकाव्यका सम्मोहक रूप पुराणकारको अपनी ओर आकृष्ट किये बिना नहीं रह सका है। तब यह स्पष्ट है कि रामके चरित्रवर्णनमें पुराणकारकी दृष्टि विशेषतया उनके अलौकिक रूपपर ही अधिक रही है। फिर भी इसे अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि उनके पार्थिव-रूपकी व्यञ्जना भी पुराणोंमें बड़े विशदरूपसे हुई है। उनके पार्थिव रूपके वर्णन-क्रममें रामका आदर्श राजा, आदर्शपति, आदर्श भाई एवं आदर्श सखाका रूप अधिक निखर सका है। कुछ एक पुराणोंमें तो उनके शारीरिक तेज और सौन्दर्यका बड़ा ही सम्मोहक रूप देखनेको मिलता है। इससे बड़ी विलक्षण बात तो पुराणोंमें यह देखी जा सकती है कि उनका निश्चित मत है कि अपने अंशस्वरूप भरत, लक्ष्मण और शत्रुघ्नसहित अवतार लेकर रामने जितना धरतीका क्लेश दूर किया, उससे अधिक लोगोंका कल्याण रामके नामस्मरणने हुआ है, होता रहेगा। स्पष्ट है कि पुराणकारने क्रमबद्ध रूपमें रामकी कोई कथा लिखना पसंद नहीं किया है; किंतु इतना वे मानकर चलते थे कि धरती जब पापियोंके बोझसे अकुला रही थी, उस समय परम ब्रह्म परमेश्वरको स्वयं ही धरतीपर अवतीर्ण होना पड़ा। लेकिन महत्त्वपूर्ण बातें ये रहीं कि वे ईश्वर होकर भी निर्लिप्त हैं, मनुष्यरूपमें अवतीर्ण होकर भी मनुष्यसे बहुत ऊपर

थे। नर-शरीर धारणकर भी उनका अलौकिक तेज धरतीवालोंको नारायणका स्मरण निरन्तर कराता रहा। आदर्श मानव ही देवत्वकी गरिमासे भी बहुत ऊपर उठ सकता है; सम्भवतया रामके पार्थिव शरीरका तेज हमें इसी ओर बराबर संकेत करा रहा था, जिसकी चर्चा अनेक रूपोंमें पुराणोंमें हुई है।

## वाल्मीकीय रामायणमें वर्णित रामकाव्य

जिस प्रकार एक नदी अपने उद्गम-स्थलमें अत्यन्त संकीर्ण होती है और बादमें आगे चलकर क्रमशः अपना मार्ग प्रशस्त करती है, ठीक उसी प्रकार छान्दस वाङ्मयसे निस्सृत होनेवाली रामकाव्यकी धारा पहली बार वाल्मीकीय रामायणमें आकर अपना सुव्यवस्थित और प्राञ्जल रूप धारण कर सकी है। आदिकविका समग्र काव्य ही कविताके सच्चे रूपको प्रकट कर रहा है। वाल्मीकीय रामायण मनोरम उपमानों तथा उत्प्रेक्षाओंका एक विराट् भव्य प्रासाद है। भारतीय किसी ऐसे आदर्श चरित्रको सुननेके लिये लालायित थे, जो उनके जीवनमें रसका संचार करता, उनके अँधेरे जीवनमें प्रकाशकी ज्योति विकीर्ण कर सकता। आदिकविने भारतीयोंकी इस लालसाकी पूर्ति बड़े सुन्दर ढंगसे की है।

वाल्मीकिके राम मानवीय और अतिमानवीय दोनों धरातलोंपर अधिष्ठित होते हुए इस प्रकार रामायणमें समाविष्ट हैं कि जितनी बार हम रामायण पढ़ते हैं, उतने ही नये रूपोंमें उनका स्वरूप निखरता जाता है।

रामकथाको यह सौभाग्य प्राप्त है कि उसका प्रणयन विभिन्न कवियोंने विभिन्न भूमिकाओंमें स्थित होकर किया है। अतः एक ओर जहाँ रससिद्ध महाकाव्य लिखे गये, वहीं दूसरी ओर रीतिबद्ध बहुर्थक काव्य भी रचे गये। रामकाव्यको शास्त्रकाव्यका रूप भी प्राप्त है। छठी शताब्दीमें भट्टिनामक वैयाकरणने 'रावणवध' या 'भट्टिकाव्य'की रचना की, जिसमें रामकथाके वर्णनके साथ-साथ व्याकरण और अलंकारके प्रयोग भी दिखलाये गये। इसी प्रकार भोज आदिके 'रामायणचम्पू' आदि तथा मुरारि; जयदेव आदिके 'अनर्घ्यराघव' 'प्रसन्नराघव' आदि नाटक तथा स्तोत्र आदि भी उल्लेखनीय' हैं।

वाल्मीकीय रामायणके अध्ययनसे यह सहजमें ज्ञात होता है कि महान् उद्देश्य, महच्चरित्र, महती घटना और समग्र जीवनका रसात्मक चित्रण महाकाव्यके लिये आवश्यक तत्त्व है। वाल्मीकीय रामायणमें जैसी अन्विति प्रदर्शित की गयी है, वैसी उत्तरकालीन महाकाव्योंमें कम ही उपलब्ध होती है। वाल्मीकि और उनके परवर्ती अन्य सहस्रों कवियोंने अपनी-अपनी भावनाके अनुसार रामचरितका वर्णन किया है; उनमें अनेक ऐसे हैं, जो श्रीरामको भगवान् मानते हैं।

## प्राकृत वाङ्मयमें रामकाव्य

छान्दस वाङ्मयसे निस्सृत होनेवाली रामकाव्यकी धारा संस्कृत वाङ्मयको पार करती हुई प्राकृत वाङ्मयमें प्रवेश करती है। प्राकृत वाङ्मयके मुख्यद्वारपर आसीन पालीमें सर्वप्रथम लिखे गये 'बौद्ध त्रिपिटक'में हमें रामकाव्यका दर्शन होता है।

तीसरी शताब्दी ई० पूर्व 'बौद्ध त्रिपिटक' पालीभाषामें लिखे गये थे। त्रिपिटकके दूसरे पिटक 'सुत्तपिटक'के 'खुद्दक निकाय'में जातक संगृहीत हैं। जातकोंमें महात्मा बुद्धके पूर्वजन्मकी कथाएँ वर्णित हैं। बौद्धमतावलम्बी रामको महात्मा बुद्धका अवतार मानते हैं। रामकथा-सम्बन्धी मुख्य जातक तीन हैं—(१) दशरथजातक, (२) अनामकं जातक और (३) दशरथ-कथानक। महात्मा बुद्धने दशरथ-जातककी कथा कही थी। एक गृहस्थ, जिसने अपने पिताकी मृत्युके शोकमें सब कुछ त्याग दिया था, सान्त्वना दिलानेके क्रममें बुद्धको 'दशरथ-जातक'का सहारा लेना पड़ा था। उसमें यह दिखाया गया है कि दशरथकी मृत्युकी सूचना पाकर राम रोये नहीं थे। रामकथाके पात्रोंका स्पष्ट उल्लेख तो 'अनामकं जातक'में नहीं मिलता; फिर भी 'वनवास, सीताहरण, जटायुमृत्यु, वाली-सुग्रीव-युद्ध, सेतु-बन्ध, सीताकी अग्नि-परीक्षा आदि प्रसङ्गोंका निश्चय ही संकेत मिलता है। दशरथ-जातक, अनामकं जातक और दशरथ-कथानकके अतिरिक्त अश्वघोष, अभिधर्म, महाविभाषा आदि प्राचीन बौद्धग्रन्थोंमें भी वाल्मीकीयरामायणके कथाप्रसङ्गोंका यत्र-तत्र दर्शन होता है।

रामकथा भारतीय भाषाके समस्त कवियोंको विशेष प्रिय होनेसे रामकाव्यकी धारा अद्यावधि—लोकभाषाओंसे भी अविच्छिन्नरूपमें प्रवाहित होती आ रही है। प्राकृतके कवियोंने काव्यकी दृष्टिसे रामकथाको अपनाकर विचार और भावोंको अनेक रूपोंमें अभिव्यक्त किया है। विमलसूरिने 'पउमचरियम्'में प्रवरसेनने 'सेतुबंध' महेशरने 'सीयाचरियम्'में एवं भिलाचार्यने 'चउपण्णा महापूरिस चरियम्'में रामकथाको निबद्ध किया।

# श्रीसीताराम-नाम-महिमा

( लेखक—महंत श्रीरघुवरप्रसादजी महाराज )

शास्त्रोंमें परब्रह्म परमात्माके दो रूप माने गये हैं—एक सगुण, दूसरा निर्गुण । वास्तवमें ये दोनों रूप परस्पर अभिन्न हैं । जिस तरह जल और बर्फमें कोई भेद नहीं है, प्रत्युत जलके स्थूल रूपका ही नाम बर्फ है, उसी प्रकारसे सगुण और निर्गुणमें भी कोई भेद नहीं है । निर्गुण ब्रह्मके धर्मसंस्थापन तथा साधुरक्षणार्थ मायाको स्वीकार करनेका ही नाम सगुण रूप है । स्वरूपके भेदसे उपासनामें भी भेद है—एक सगुण-उपासना, दूसरी निर्गुण-उपासना । इनमें निर्गुण उपासना अत्यन्त क्लिष्ट है । जबतक जीव पाञ्चभौतिक पदार्थोंसे चिपटा हुआ है, तबतक उसके लिये उसीकी उपासना सुगम है, जो पाञ्चभौतिक रूपमें दीख पड़े । मुक्तात्माओंकी बात न्यारी है । वे सब कुछ कर सकते हैं । परंतु एक सामान्य मनुष्यके लिये, जबतक कि वह परमात्माके निर्गुण पदको भलीभाँति न समझ ले, तबतक सगुणोपासनाको छोड़कर और कोई उपाय नहीं है । इस सगुणोपासनाके भी नौ भेद हैं—श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्चन, वन्दन, दास्य, सख्य और आत्मनिवेदन । ये सभी साधन समान फल देनेवाले हैं, परंतु इनमेंसे 'स्मरण' विशेष उल्लेखनीय है । निरन्तर 'नामस्मरण' से मनुष्यके हृदयमें एक प्रकारकी आत्मशक्ति उत्पन्न होती है, जो बहुत ही शीघ्र उसको अपना अभीष्ट फल प्राप्त करा देती है । भगवान्‌के अनेक नाम हैं, किंतु कविसम्राट् गोस्वामी तुलसीदासजी लिखते हैं—'राम सकल नामन्ह तें अधिका ।' 'राम' नाम सब नामोंसे श्रेष्ठ हो * । भगवान्‌का एक नाम है—'मायापति' । इसके अनुसार भगवान्‌के उस पतितपावन नामके साथ उसकी 'योगमाया'का भी स्मरण अवश्य होना चाहिये । शक्ति शक्तिमान्‌से भिन्न नहीं रहती । इसीलिये हमने इस लेखका नाम 'श्रीसीताराम-नाम-महिमा' रक्खा है । प्रभुके नामकी महिमा अकथनीय है । वेद, शास्त्र, पुराण—सभी उसके गीत गाते हैं । ऋषि-महर्षि, संत-महात्मा निशि-दिन उसका स्मरण किया करते हैं, किंतु पार नहीं पाते । शास्त्रोंकी कुछ सम्मति देखिये । श्रुति है—

'परब्रह्म ज्योतिर्मयं नाम उपास्यं मुमुक्षुभिः । रामनामजपेनैव देवतादर्शनं करोति । रामनामजपादेव मुक्तिर्भवति, यश्चाण्डालोऽपि रामेति वाचं वदेत्, तेन सह संवदेत्, तेन सह संवदेत् ॥'

अन्य शास्त्र-वचन है—

सप्तकोटिमहामन्त्राश्चित्तविभ्रमकारकाः ।
एक एव परो मन्त्रो राम इत्यक्षरद्वयम् ॥
न देशकालनियमः शौचाशौचविनिर्णयः ।
परं संकीर्तनादेव राम रामेति मुच्यते ॥

अर्थ स्पष्ट है ।

श्रीसीताराम-नाम-महिमा चारों युगोंमें अटल थी । सत्ययुगमें प्रह्लादका चरित्र प्रसिद्ध है, त्रेतामें महर्षि वाल्मीकि उलटा नाम 'मरा-मरा' जपकर महामुनि हो गये । शबरीकी जीवनी सब जानते हैं । द्वापरमें श्वपच और कलियुगमें रैदास आदि अनेक सिद्ध भक्त हुए हैं ।

पद्मपुराणका वचन है—

न तत्पुराणं नहि यत्र रामो
यस्यां च रामो न च संहिता सा ।
स नेतिहासो नहि यत्र रामः
काव्यं न तत्स्यान्नहि यत्र रामः ॥

"वह पुराण पुराण नहीं, वह संहिता संहिता नहीं, वह इतिहास इतिहास नहीं और वह काव्य काव्य नहीं—जिसमें 'राम' शब्द न आया हो ।" शास्त्रोंके वचन हैं—

पेयं पेयं श्रवणपुटके रामनामाभिरामं
ध्येयं ध्येयं मनसि सततं तारकं ब्रह्मरूपम् ।
जल्पञ् जल्पन् प्रकृतिविकृतौ प्राणिनां कर्णमूले
वीथ्यां वीथ्यामटति जटिलः कोऽपि काशीनिवासी ॥
( काशीरहस्य )

× × ×

रामनामसमं तत्त्वं नास्ति वेदान्तगोचरम् ।
यत्प्रसादात्परां सिद्धिं सम्प्राप्ता मुनयोऽमलाम् ॥

"अपने श्रवणरूपी दोनोंसे मधुर राम-नामरूपी अमृतका निरन्तर पान करना चाहिये तथा मनमें निरन्तर राम-नामका ही ध्यान करना चाहिये'—इस प्रकार मरणासन्न प्राणियोंके कानके पास जाकर बार-बार कहता हुआ कोई जटाधारी काशीवासी गली-गलीमें घूमता फिरता है । ××× उपनिषदोंमें रामनामके समान कोई तथ्य नहीं है, जिसकी कृपासे निष्पाप मुनि मोक्षरूप परमसिद्धिको प्राप्त हो चुके हैं ।"

* भक्त जिस नामसे अपने प्रभुको पुकारता है, उसे वही नाम प्यारा लगता है । प्रभुके सभी नाम एक-से हैं ।—सम्पादक

श्रीशिवजी कहते हैं—

अहं जपामि देवेशि रामनामाक्षरद्वयम्।
श्रीरामस्य स्वरूपस्य ध्यानं कृत्वा हृदिस्थले॥

"हे देवि! मैं केवल दो अक्षर रामनामका ही जप करता हूँ और हृदयमें श्रीरामके स्वरूपका ध्यान करता हूँ।"

श्रीरामेति परं जाप्यं तारकं ब्रह्मसंज्ञकम्।
ब्रह्महत्यादिपापघ्नमिति वेदविदो विदुः॥
(श्रीरामस्तवराज ५)

"वेदज्ञ लोग कहते हैं कि 'ब्रह्महत्यादि सारे पाप ब्रह्म-संज्ञक तारक-मन्त्र रामके जपसे नष्ट हो जाते हैं।'"

इसलिये भक्त क्या करता है?

अन्ये विहाय सकलं सदसच्च कार्यं
श्रीरामपङ्कजपदं सततं स्मरन्ति।
श्रीरामनाम रसनेन पठन्ति भक्त्या
प्रेम्णा च गद्गदगिरोऽप्यथ हृष्टलोमाः॥

'दूसरे लोग समस्त अच्छे-बुरे कामोंको छोड़कर निरन्तर भक्ति-प्रेमपूर्वक श्रीरामके चरणकमलका स्मरण करते हैं तथा पुलकित होकर जीभके अग्रभागसे गद्गद-वाणी होकर श्रीरामनामका जप करते हैं।'

इसी नाम-जपके प्रभावसे अग्निमेंसे निर्लेप निकलकर भक्त प्रह्लाद अपने पितासे कहते हैं—

रामनाम जपतां कुतो भयं
सर्वतापशमनैकभेषजम्।
पश्य तात मम गात्रसंनिधौ
पावकोऽपि सलिलायतेऽधुना॥

"पिताजी! रामनाम जपनेवालोंको भय कहाँ है? राम-नाम सभी तापोंको नाश करनेवाली एकमात्र संजीवनी है! मेरे शरीरको तो देखो, जिसके निकट अग्नि भी शीतल हो गयी।"

भगवान् शिव कहते हैं—

अहं भवन्नाम गृणन् कृतार्थो
वसामि काश्यामनिशं भवान्या।
मुमूर्षमाणस्य विमुक्तयेऽहं
दिशामि मन्त्रं तव रामनाम॥
(अध्यात्मरामायण ६।१५।६५)

"राम! मैं आपके नामका सदा उच्चारण करता हुआ कृतार्थ होकर पार्वतीके साथ काशीमें अहर्निश वास करता हूँ और मरते हुए लोगोंको मुक्तिके लिये आपके राममन्त्रका उपदेश दिया करता हूँ।"

अविकारी विकारी वा सर्वदोषैकभाजनः।
परमेशपदं याति रामनामानुकीर्तनात्॥

'विकाररहित, विकारी या समस्त दोषभाजन पुरुष भी रामनाम-कीर्तनसे परमात्माके परमपदको प्राप्त होता है।'

गोस्वामी महाराज कहते हैं—

'बंदउँ नाम राम रघुबर को। हेतु कृसानु भानु हिमकर को॥'
(मानस १।१८।१)

'र' अग्निरूपसे पापनाश कर कर्मयोगका कार्य साधता है, 'अ' सूर्यरूपसे दग्धपाप अन्तःकरणमें प्रकाश कर ज्ञानका कार्य करता है और 'म' चन्द्ररूपसे ज्ञानानन्तर शीतल प्रेमपाल्द पराभक्तिका कार्य साधते हुए आत्माको शान्ति प्रदान करता है। राम-नाम कैसा है?—

'बिधि हरि हरमय बेद प्रान सो। अगुन अनूपम गुन निधान सो॥'
(वही, १।१८।१)

कलिजुग सम जुग आन नहिं जौं नर कर बिस्वास।
गाइ राम गुन गन बिमल भव तर बिनहिं प्रयास॥
(रा० च० मा० ७।१०३ क)

'जाकर नाम मरत मुख आवा। अधमउ मुकुत होइ श्रुति गावा॥'
(वही, ३।३०।३)

रामनामकी अपार महिमा है! कहाँतक लिखी जाय, जो इस महिमाको जानना चाहे, वह महात्माओंका सङ्ग तथा शास्त्रोंका अध्ययन करे।

अन्तमें महात्माकी इस प्रचलित उक्तिको लिखकर लेख समाप्त किया जाता है—

'करसे करो काम—मुखसे बोलो राम।'

## राम-नामकी ओट

बड़ी है राम-नाम की ओट।
सरन गएँ प्रभु काढ़ि देत नहिं, करत कृपा कै कोट॥
बैठत सबै सभा हरि जू की, कौन बड़ौ, को छोट।
सूरदास पारस के परसें, मिटति लोह की खोट॥

# 'रामु न सकहिं नाम गुन गाई'

[ लेखक—प्राचार्य श्रीजयनारायणजी मल्लिक, एम्० ए० ( द्वय, ) डिप० एड्०, साहित्याचार्य, साहित्यालंकार ],

'राम-नाम'में इतने गुण हैं कि भगवान् राम भी नामके महत्त्वका वर्णन नहीं कर सकते ।

राम नाम मनिदीप धरु जीह देहरीं द्वार ।
तुलसी भीतर बाहेरहुँ जौं चाहसि उजिआर ॥
( मानस १ । २१ )

भगवत्प्राप्तिमें रामनामका बहुत बड़ा महत्त्व है। अध्यात्म-पथपर चलनेके लिये राम-नाम ही आधार है । मानवताके पथप्रदर्शनके लिये संसारमें बहुतसे दीपक जले हैं, पर इनमें राम-नामका दीपक अद्भुत एवं दिव्य है । इसकी मधुमयी स्वर्ण-रश्मियाँ सम्पूर्ण भारतवर्षको उद्भासितकर पाश्चात्त्य देशोंमें भी अपनी किरणें विकीर्ण कर रही हैं । आजका संसार भौतिक विज्ञानकी ओर दौड़ा जा रहा है । प्रकृतिके अन्तरालमें जो शक्तियाँ अन्तर्निहित और सुषुप्त हैं, आजका मानव उन्हें जगाकर अपने अधिकारमें करना चाहता है; किंतु उसके अन्तस्तलमें विराट् पिपासा और विकराल ज्वाला वर्तमान है । इसी विकराल ज्वालाकी शान्तिके लिये राम-नामकी अतीव आवश्यकता है । आजके युगमें लोगोंका ध्यान राज-नीति, अर्थ-शास्त्र तथा विज्ञानके अध्ययन-अध्यापनकी ओर लगा हुआ है, यद्यपि लोग धर्म और नीतिसे उदासीन हो चले हैं । नवीन आविष्कारोंकी चकाचौंधमें हमारी आँखें झुक जाती हैं ।

नर मनाता नित्य नूतन बुद्धिका त्यौहार ।
प्राणमें करते दुखी हो देवता चीत्कार ॥

और यह चीत्कार तबतक शान्त नहीं हो सकता, जबतक मानवता भगवन्नामका महत्त्व नहीं समझ लेती—

'राम कथा सुंदर करतारी । संसय बिहग उड़ावनिहारी ॥'
( मानस १ । ११३ । १/२ )

तिमिरमयी रजनीमें मानवता पिच्छल-पथपर जा रही है । दोनों ओर खाइयाँ हैं—

पथ पिच्छल है, अन्धकारमें, खाईमें गिरनेका भय है ।
अन्तस्तलमें छिपी वासनाका अभिनय मादक मधुमय है ॥

दूर अन्तरिक्षमें राम-नामका मार्ग-प्रदर्शक तारा चमक रहा है । विज्ञान तो केवल हमारे हाथमें एक शक्ति देता है, पर शक्तिके अभिमानमें हमें भगवान्को नहीं भूल जाना चाहिये ।

आजका मानव बाह्य-प्रकृतिपर विजय प्राप्तकर गर्वसे इठलाता हुआ प्रकृतिके अन्तरालमें छिपी अनन्त शक्तियोंको गुलाम बनाना चाहता है, पर वही मानव अपनी अन्तः-प्रकृतिपर विजय प्राप्त करनेकी चेष्टा नहीं कर रहा है । वह अपनी इन्द्रियों और वासनाका गुलाम बन गया है । अपनी अन्तःप्रकृतिपर विजय प्राप्त करनेका एकमात्र साधन भगवन्नामका जप एवं प्रार्थना है ।

मानव-जीवनका लक्ष्य क्या है ? दुःखकी निवृत्ति और सुखकी प्राप्ति । पर यह होगी कैसे ? अन्धकारमें मानवता भटक रही है, उसे प्रकाश और बलकी आवश्यकता है । असंख्य दार्शनिक वैज्ञानिक, राजनीतिज्ञ, कवि तथा कलाकार आये और मानवताके पथपर दीपक जलाकर चले गये । असंख्य दीपोंकी चकाचौंधमें दुर्बल-त्रस्त मानवता किंकर्तव्य-विमूढ़ हो गयी । वह क्या करे, किधर जाय ! भिन्न-भिन्न दीपक भिन्न-भिन्न मार्गोंकी ओर संकेत कर रहे हैं । स्मृतियों, दर्शनों एवं पुराणोंमें भिन्न-भिन्न उपायोंकी झलक है । मानवता किस निश्चित पथका अवलम्बन करे ! इसी भयभीत-बद्ध-व्याकुल मानवताके पथ-प्रदर्शनके लिये भगवन्नाम एक प्रकाश-स्तम्भ है और जीवनके कण्टकाकीर्ण पथपर वही उसका सम्बल है ।

मानव-जीवनमें दुःखकी समस्याका समाधान करनेके लिये असंख्य महामानव इस भूतलपर अवतीर्ण हुए और उन्होंने जीवनको सुखी, समुन्नत और परिष्कृत बनानेकी भरपूर चेष्टा की । सृष्टिके प्रारम्भमें ही लोगोंने देखा कि जीवनकी सबसे बड़ी यातना मृत्यु है, अतः जीवनको सुखी बनानेके लिये मृत्युपर विजय प्राप्त करना आवश्यक है । विद्वान् लोग अमरत्वके अन्वेषणमें लग गये । त्रिगुणात्मिक प्रकृतिका मन्थन हुआ । इस विराट् विश्वमें विषके रूपमें तम, मदिराके रूपमें रज और अमृतके रूपमें सत्त्व दृष्टिगोचर हुआ । भव-सागरके मन्थनसे असंख्य रत्न निकले । अमृत-का घड़ा भी निकला । भौतिकवादी एवं अध्यात्मवादी, दोनोंके सहयोगसे अमृतका पता लगा था । दोनोंके दो दृष्टिकोण थे । एक अपने इसी भौतिक शरीरको अमर कराना चाहते थे । दूसरेने देखा कि मानव जड और चेतन, दोनोंका समन्वय है । जड तो विकारी और परिणाम

है। प्रत्येक क्षण वह बदलता रहता है। उसके रूपमें आमूल परिवर्तनका ही नाम तो मृत्यु है। चेतनको जडके सम्पर्कसे सर्वथा अलग कर देना ही अमरत्वकी प्राप्ति है। प्रथम दलने स्थूल शरीर और अन्नमय कोशको अमर रखनेकी भरपूर चेष्टा की। इन्होंने सोचा, मनुष्य मरता ही क्यों है? इन्होंने देखा, मानव-शरीरके भिन्न-भिन्न अवयवोंके जीर्ण होनेसे, मस्तिष्क, हृदय, फेफड़े, पक्वाशय इत्यादिके घिसे जानेसे, समुचित भोजन और व्यायाम नहीं मिलनेसे, असंख्य जीवाणुओं ( Cells ) के टूटनेसे, रोग-कीटाणुओंके आक्रमणसे तथा शरीरमें जो कई ग्रन्थियाँ हैं, उनसे समुचित स्राव न होनेसे शरीर-यन्त्र बिगड़ जाता है और मनुष्य मर जाता है। इन्होंने शरीरको नीरोग और दीर्घायु करनेके बहुत-से उपाय सोचे। रसायन-शास्त्रने कई प्रकारके रसोंका, आयुर्वेदने कई ओषधियोंका और हठयोगने कई आसनों और व्यायामोंका आविष्कार किया, जिनसे मनुष्य दीर्घजीवी बनकर अपने सौन्दर्य और यौवनको अक्षुण्ण रख सकते थे। पर अध्यात्मवादियोंने देखा कि नीरोग शरीर ही सब कुछ नहीं है, जीवनकी सफलताके लिये मस्तिष्क और चरित्रका विकास भी आवश्यक है। वे असत्से सत्की ओर, अन्धकारसे प्रकाशकी ओर तथा मृत्युसे अमरत्वकी ओर जाना चाहते थे। इन्होंने देखा कि जीवनकी पूर्ण सफलता भगवत्कृपापर निर्भर है और भगवत्कृपा प्राप्त करनेके लिये भगवन्नाम और प्रार्थना आवश्यक है।

पूर्वाचार्योंने वेद-शास्त्ररूपी क्षीरसागरका मन्थन कर राम-नामका अमृत निकाला। समुद्रके गर्भमें तो विष भी था, मदिरा भी थी और अमृत भी था। भव-सागरके अन्तरालमें तम भी है, रज भी है और सत्त्व भी है। चाहे कोई देश वा धर्म रज और तमका भले ही अन्वेषण कर रहा हो, पर हमने तो केवल सत्त्वको अपनाया है। हम जानते हैं—

'यतो धर्मस्ततः कृष्णो यतः कृष्णस्ततो जयः।'

हमारा हिंदूधर्म सत्यके आधारपर खड़ा है। भगवान् हमारे साथ हैं, अतः हमारी विजय निश्चित है। हमारा कभी नाश नहीं हो सकता—

'कौन्तेय प्रतिजानीहि न मे भक्तः प्रणश्यति॥'
( गीता ९। ३१ )

दुनिया भोग-लालसाके शिखरपर चढ़नेके लिये तेजीसे दौड़ रही है। विज्ञान नये-नये चमत्कार दिखा रहा है। राजनीति और अर्थशास्त्र भौतिक तथा सामाजिक जीवनका विश्लेषण कर रहे हैं। किंतु उस दीपककी ओर किसका ध्यान है, जो मानव-शरीरके अन्तर्गत जल रहा है? भोग-लालसाके शिखरपर जब वासना जोरोंसे चीत्कार करेगी—'मुझे नवीन भोजन दो, संसारके सारे भौतिक पदार्थोंका रस मैं चख चुकी, वे अब फीके पड़ गये', उस समय मानवता सोचेगी—'ततः किम् ?' वह सँभलेगी और महसूस करेगी कि वह गलत रास्तेपर थी। जीवनमें त्याग और बलिदानकी जितनी आवश्यकता है, उतनी भोग-वासनाकी नहीं। उस समय पद-दलित मानवताके पथ-प्रदर्शनके लिये राम-नाम प्रकाश और शक्ति प्रदान करेगा। सावन-भादोंकी अँधेरी रातोंमें काले-काले बादल उमड़-घुमड़कर कुछ कालके लिये भले ही आकाशको आच्छन्न कर लें, पर इससे सूर्यका नाश नहीं हो सकता। शीघ्र ही प्राचीके प्राङ्गणमें उषा-देवी अरुण-राग-रञ्जित नवीन परिधान धारणकर हेमकुम्भसे इस शिथिल भूतलपर अमृत-धारा उँड़ेल देती है।

राम-नाम वह सुधाकी धारा है, जो मृतकोंमें भी जीवनका संचार करती है। पर प्रश्न तो यह है कि 'इस अमृतसे जितने मानवोंका उपकार होना चाहिये, वह होता क्यों नहीं? हमें क्या अधिकार है कि इस अमृतकी एक-आध बूँद अपने पीकर फिर इसको बक्समें बंद कर दें और तृषित मानवता इस अमृतके अन्वेषणमें इधर-उधर भटकती फिरे तथा मदिरा और जहर पीकर ही संतुष्ट हो जाय—रामनाममें जो सुन्दरता है, जो माधुर्य है, जो आकर्षण है, संसार उससे वञ्चित रह जाय ?

आज मानव-जीवन अशान्त है। अनवरत संघर्षके बीच वह कुछ टटोल रहा है। वह शाश्वत शान्ति चाहता है। पर वह शान्ति मिलेगी कैसे? पाश्चात्य संसार एक ओर तो विज्ञानके द्वारा प्रकृतिपर विजय प्राप्त करना चाहता है और दूसरी ओर भोग-वासनाकी चकाचौंधमें आनन्द-प्राप्तिका व्यर्थ प्रयास भी कर रहा है। आज एक राष्ट्र दूसरे राष्ट्रको ठगना चाहता है—उसे हड़पना चाहता है। जीवनमें वैषम्य इतना बढ़ गया है कि इसकी प्रतिक्रियाके रूपमें कभी-कभी साम्यवाद भी झाँकी दे जाता है। प्राच्य जगत्की दशा भी अधिक संतोषप्रद नहीं। यहाँ भी विद्या विवादके लिये, धन अभिमान और विलासिताके लिये तथा शक्ति दूसरोंपर रोब जमानेके लिये एवं दूसरोंको पीड़ा

पहुँचानेके लिये एकत्रित की जाती है। यहाँ भी भगवन्नामका आदर नहीं रह गया है। विद्वान्को हठी नहीं होना चाहिये। विद्या तो एक प्रकाश है, जिसकी सहायतासे सत्यका अन्वेषण होना चाहिये। जिसके हाथमें रोशनी है, वह यदि दूसरोंको गुमराह करे, वह यदि दूसरोंको सच्चा रास्ता नहीं दिखाये तो यह विद्याका दुरुपयोग होगा। एक मूर्ख यदि भूल करता है तो वह आप ही नष्ट होता है, उससे राष्ट्रकी विशेष क्षति नहीं होती। किंतु यदि एक पण्डित भूल करता है तो वह अपने साथ हजारोंको डुबो देता है; क्योंकि उसके अनुयायी हजारों रहते हैं। जितने पण्डित और शास्त्रज्ञ हैं, सभी श्रीभगवन्नामकी सत्यताको स्वीकार करते हैं, पर व्यावहारिक जीवनमें, न जाने क्यों, सत्यसे इतनी दूर चले जाते हैं। सभी विद्वानोंके हाथमें ज्ञानका दीपक है; वे देख सकते हैं कि संसारमें बुद्धदेव, शंकर, रामानुज तथा अन्य जितने पथप्रदर्शक महापुरुष आये हैं, सबोंने भगवन्नामका मार्ग सबसे सुलभ बताया है। इसी मार्गकी ओर संकेत करके शास्त्र कह रहा है—

'एष धर्मः सनातनः।'

कर्म-संस्कार अविद्याको जन्म देता है। अनादिकालसे कर्म करता हुआ अविद्यासे ढँका हुआ जीवात्मा प्रकृतिमें लिपटा रहता है। पुरुषके सांनिध्यसे प्रकृतिके सत्त्व-रज-तम—तीनों गुणोंकी साम्यावस्था टूट जाती है और तब प्राकृतिक तत्त्वोंमें विकार उत्पन्न होता है। परिणामवादके अनुसार प्रकृति सदैव बदलती रहती है। जीव अपने कर्म-संस्कारके अनुसार अनुकूल योनि चुन लेता है और उसी योनिके वीर्य-कीटके रूपमें अन्नमयकोशको ग्रहण करता है। पूर्वजन्मोंका चिपका हुआ कर्म-संस्कार सूक्ष्म-शरीरमें ऐसी योग्यता (Capacity) उत्पन्न कर देता है कि वह अपनी अनुकूल योनिमें ही स्थूल शरीर ग्रहण कर सकता है। जिस प्रकार चनेका बीज खेतसे अपने अनुकूल रस खींचता है और धानका बीज अपने अनुकूल, उसी प्रकार प्रकृतिमें सुख-दुःखके अनेक तत्त्व रहनेपर भी जीवात्मा अपने संस्कारके अनुकूल ही तत्त्वोंको और अनुभूतिके साधन—इन्द्रियोंको ग्रहण करता रहता है। पुरुषके जीवनका प्रधान लक्ष्य है—प्रकृतिके विकारोंसे अपने आपको मुक्त करना। जबतक वह प्राकृतिक विकारोंसे मुक्त नहीं होता, तबतक जन्म-मरणके चंगुलसे छूट नहीं सकता। जबतक आत्मामें कर्म-संस्कार चिपका रहेगा, तबतक वह अविद्यासे तथा प्रकृतिसे छुटकारा नहीं पा सकता। रामनामके स्मरणसे कर्म-संस्कार छूट जाता है और उसीके प्रभावसे अविद्याकी निवृत्ति हो जाती है।

हमारा सूक्ष्म-शरीर मन, बुद्धि तथा अहंकारसे बना है। अहंकारमें तमकी प्रधानता है, मनमें रजकी तथा बुद्धिमें सत्त्वकी। अहंकारका परिणाम शिथिलता और जडता है, मनका प्रवृत्ति और बुद्धिका विवेक। वृक्ष-योनिमें अहंकारकी झलक है, पशु-योनिमें प्रवृत्तिकी और मनुष्य-योनिमें विवेककी। यदि हमारे कर्म प्रवृत्ति तथा वासनाकी प्रेरणासे किये जाते हैं तो हम पशुताकी ओर झुक जाते हैं। यदि हमारे कर्म कर्तव्य और विवेककी प्रेरणासे किये जाते हैं तो हममें मानवताकी प्रधानता रहती है। मानवताकी सबसे बड़ी देन है—प्रवृत्तिके ऊपर विवेककी विजय। मानवता जब अपना कर्तव्य-ज्ञान भूलकर भोग-वासनाकी ओर झुक जाती है, तब उसका नाम हो जाता है—'पशुता'। पर मानवता जब उलट जाती है, तब उसका नाम हो जाता है—'दानवता'। पशुता मानवता-को भोग-वासनाकी ओर घसीटकर उसे कलङ्कित कर डालती है, पर दानवता तो मानवताका संहार ही कर देती है। पशुता मानवताकी कमजोरी है और दानवता मानवताकी मौत। इसी दानवताको कुचलनेके लिये मानव-अन्तःकरणमें सदैव देवासुर-संग्राम चलता रहता है। राम-नामका अमृत-पान करनेसे मनुष्यके अंदरका देवता जागरूक और बलवान् होता है और असुरको पछाड़ देता है। हमारा सम्पूर्ण वैदिक साहित्य बलिदानकी भावनासे ओतप्रोत है। मानवताके अन्तर्गत जो पशुता घुस गयी है, देवता उसका बलिदान चाहता है। यह वासना-पशु अज (अजन्मा) है; क्योंकि इसका जन्म नहीं होता। यह भोग-सामग्रीके निकट उछल-कूदकर मानवताको पाप-पङ्कमें धकेल देता है। शक्तिकी आराधना और शक्ति-संचयके निमित्त वासना-पशुका बलिदान आवश्यक है। दानवता और पशुताके प्रभावसे मुक्त होनेका प्रधान साधन भगवन्नामका चिन्तन और अनुसंधान है।

कलि जुग केवल हरि गुन गाहा। गावत नर पावत भव थाहा॥

(मानस ७। १०२। २)

इच्छा तो स्थूलशरीर और अन्नमय-कोशकी माँग है। उसका सर्वथा दमन सहज सम्भव नहीं है। प्रवृत्ति तो प्रकृति-का सूक्ष्मरूप है। उसको कुचलनेकी चेष्टा प्रकृतिके साथ एक भीषण संग्राम है। मोक्ष-पथपर प्रकृतिके साथ एक भीषण संग्राम सहायक नहीं, बाधक है; क्योंकि प्रकृतिके साथ एक भीषण संग्राम करनेमें हमारी जो शक्ति क्षीण हो जाती है,

उसके सदुपयोगसे हम बहुत आगे बढ़ सकते हैं। तब फिर वासनाके ऊपर हम विजय कैसे प्राप्त करें? यह केवल ब्रह्म-साक्षात्कारसे और भगवत्कृपासे सम्भव है, अन्यथा नहीं; और भगवत्कृपाका मूल आधार भगवन्नाम-कीर्तन है।

तुलसी 'रा' के कहत ही, निकसत पाप-पहाड़।
फिर आवन को चहत हैं, देत 'मकार' केवाड़॥

कर्मयोगसे केवल क्रियमाण कर्म क्षीण हो सकता है, प्रारब्ध और संचित कर्मोंके ऊपर कर्मयोगका कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ता। फिर भी कर्मयोगके लिये अनासक्त और निर्लिप्त होना आवश्यक है, जो एक कठिन समस्या है। स्थूल-शरीरसे कर्म करनेपर अन्तःकरणमें एक तरंग उठती है, मनमें एक विकार उत्पन्न होता है। यही तरंग—यही विकार सूक्ष्म-शरीरका पोषक और वासनाका विकास करनेवाला है। वासना संचित कर्मोंकी पुत्री और क्रियमाण कर्मोंकी जननी है। हमारे व्यतीत जन्मोंके कर्मोंके अनुसार वासना तथा प्रवृत्तिकी रूप-रेखा निर्मित होती है। यही वासना—यही प्रवृत्ति हमारे भविष्य-जीवनका पथ-प्रदर्शन करती है। कामिनी और काञ्चनके सांनिध्यसे हमारे हृदयमें हलचल होने लगती है, वासना अँगड़ाई लेती है और अन्तरात्मामें एक कम्पन—मधुर सिहरनका अनुभव होने लगता है। वासनाके हननमें ज्ञानयोग भी बहुत अधिक सहायता नहीं करता। ज्ञानयोगकी सफलताके लिये स्थितप्रज्ञ होना आवश्यक है और जबतक अन्तःकरणमें वासना जीवित है, तबतक बुद्धि सर्वथा स्थिर नहीं हो सकती। संसार-चक्रकी परिधिमें कर्मोंके पीछे वासना और वासनाके पीछे कर्म चलते रहते हैं। जिस प्रकार फलसे ही पेड़ और पेड़से ही फल होता है; उसी प्रकार वासना कर्म-संस्कारकी जननी है और पुत्री भी। बाह्य इन्द्रियोंके दमन-मात्रसे वासना नहीं मरती। जब वासना इतनी प्रबल है, तब उसको मारकर 'कैवल्य' प्राप्त करनेकी चेष्टा अति दुष्कर है। कर्मयोग या ज्ञानयोग बिना भगवन्नामकी सहायतासे—बिना परमात्माकी दयासे वासनाके दमनमें सफल नहीं हो सकता—

विषया विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिनः।
रसवर्जं रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते॥
(गीता २। ५९)

सचमुच परब्रह्मकी झलक मिलते ही वासना अपने आप मिट जाती है। यदि आसक्ति नहीं मिटी तो बरजोरी बाह्य इन्द्रियोंके दमनसे अधिक लाभ नहीं। पर यह आसक्ति बिना परमात्माकी दयासे मिटेगी कैसे? और जबतक हम भगवन्नाम ले-लेकर प्रार्थनाके रूपमें परमात्माको पुकारेंगे नहीं, तबतक परमात्माकी दया मिलेगी कैसे? हम उपदेशक बनकर लंबी-लंबी वक्तृता देते हैं, शास्त्रार्थ करते हैं, ब्रह्मज्ञानकी मीमांसा करते हैं, पर अन्तःकरणकी मलिनता तो नष्ट नहीं होती। अन्तःकरणकी मलिनता तब मिटती है, जब भगवन्नाम-जपसे हृदय पवित्र हो उठता है और प्रार्थना तथा ध्यान करते-करते ब्रह्म-साक्षात्कार होने लगता है।

मानव सृष्टिका शृङ्गार है। उसके अंदर परमात्माकी एक दिव्य ज्योति जल रही है, जो उसे निम्नस्तरसे ऊपर उठाकर सत्कर्मोंकी ओर प्रेरित करती है और जीवन-यात्रामें उसका पथ-प्रदर्शन करती है। जब जीवनकी आँधी उठती है और तूफानी हवामें उत्ताल-तरंग-माला-संकुल विश्व-पयोधि लहराने लगता है, तब भव-सागरके ज्वारमें एवं धूलि-कणोंके वातावरणमें यह प्रकाश क्षीण और मटमैला हो जाता है। मानव-जीवनमें यह प्रकाश जितना ही जाज्वल्यमान रहेगा, मानवता उतनी ही प्रचुर मात्रामें उसके अन्तर्गत वर्तमान रहेगी। जब पशुता झाँकने लगती है, तब मनुष्य कर्त्तव्य-निष्ठा और भोग-वासनाकी ओर पागलकी तरह दौड़ने लगता है और ज्ञानको भूलकर इन्द्रियोंका दास बन जाता है। हमारे अंदर जो देवता है, वह हमें ऊपर उठानेकी चेष्टा करता है और एक दिव्य अलौकिक रश्मिसे हमें ओत-प्रोत करना चाहता है। पर हमारे जीवनमें जो दानव घुस गया है, वह देवताके साथ संघर्ष करके हमें नीचेकी ओर घसीट रहा है। ऐसे समयमें हमें भगवान्‌की उस मोहिनी मूर्तिकी आवश्यकता है, जो दानवोंको मदिरा पिलाकर सुला दे और देवताओंको अमृत पिलाकर अमर कर दे। राम-नाम और भगवत्प्रार्थनासे देवताको बल मिलता है और दानवता मूर्च्छित हो जाती है। कामना ही माया है। यही जीवके सामने दो खिलौने—कामिनी और काञ्चन फेंक देती है, जिनसे जीव खेलता रहता है। जबतक कामना नष्ट नहीं होती, तबतक अन्तरात्मामें ज्ञान-रश्मि नहीं छिटक सकती। कामनाको नष्ट करनेके लिये राम-नाम और भगवत्प्रार्थना ही एकमात्र साधन हैं। राम-नामसे मानव-मस्तिष्कमें सोयी हुई अनन्त शक्तियाँ जग जाती हैं—अविद्याकी राखमें ढँकी हुई प्रकाशकी चिनगारी प्रकाशके समूहसे भेंट करने लगती है; अन्यथा हमारे मनोमन्दिरमें छिपा हुआ कामना-कीट लाखों प्रयत्न करनेपर भी नहीं

मरता। शरीरको निरर्थक कष्ट देनेसे आत्म-तत्त्वकी प्राप्ति नहीं होती—

नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो
न मेधया न बहुना श्रुतेन ॥
( कठोप० २ । ३० )

अनासक्त और निर्लिप्त होकर कर्म करनेका ही नाम 'कर्मयोग' है; पर अनासक्त और निर्लिप्त हम होंगे कैसे? हमारे अन्तःकरणमें जो वासना-सर्पिणी छिपी हुई है, वह कर्मोंका रस पीती रहती है। उपदेश देनेके लिये तो हम कह देते हैं—'वासनाका हनन करो, प्रवृत्तिको कुचलो। अनासक्त और निर्लिप्त होकर कर्म करो', पर इन उपदेशोंसे कर्मयोगकी समस्या हल नहीं होती। वासना असंख्य जन्मोंके प्रारब्ध कर्मोंका परिणाम है; उसको हम केवल वाक्य-ज्ञानके द्वारा नष्ट नहीं कर सकते। आसक्तिशून्य होना जीवनकी सबसे बड़ी समस्या है। यदि बिल्लीके गलेमें घंटी बाँध दी जाय तो चूहे सुरक्षित हो जायँ; पर बिल्लीके गलेमें घंटी बँधेगी कैसे? यहीं भगवन्नाम आकर कर्मयोगकी सहायता करता है। जो सफलता अकेले कर्मयोगको नहीं मिल सकी थी, भगवन्नाम और भगवान्‌की उपासना उसको सहल बना देती है। रामनामके उच्चारणसे, रामनामके चिन्तनसे भगवान् रामका साक्षात्कार हो जाता है और हृदयमें भक्तिका उदय हो जाता है। भगवन्नामस्मरण, भगवान्‌की उपासना और भगवत्कैंकर्य—ये तीनों मोक्षके स्वर्ग-सोपान हैं। हम जो कुछ करें, कर्तव्यकी प्रेरणासे, भगवन्निमित्त, भगवान्‌की प्रसन्नताके लिये, भगवत्कैंकर्य समझकर करें और फिर अपने समस्त कर्मोंको भगवान्‌को ही समर्पित कर दें। रामनामके स्मरण और चिन्तनसे भगवान् राम हृदयमें विराजमान हो जाते हैं, फिर मायाकी गाँठें आपसे आप खुल जाती हैं—

भिद्यते हृदयग्रन्थिश्छिद्यन्ते सर्वसंशयाः।
क्षीयन्ते चास्य कर्माणि दृष्ट एवात्मनीश्वरे ॥
( भागवत १ । २ । २१ )

बिना भगवान्‌की प्रसन्नताके लाख प्रयत्न करनेपर भी भगवान् नहीं मिल सकते और भगवान्‌की कृपाका आधार भगवन्नाम-कीर्तन है—

'श्रुति पुरान बहु कहेउ उपाई। छूट न अधिक अधिक अरुझाई ॥'
( मानस ७ । ११६ । ३ )

शरीरको निरर्थक कष्ट देनेसे मोह-पाश नहीं टूटता—

माधव मोह-फाँस क्यों टूटै।
बाहिर कोटि उपाय करिय, अभ्यंतर ग्रन्थि न छूटै ॥
घृतपूरन कराह अंतरगत ससि-प्रतिबिंब दिखावै।
ईंधन अनल लगाय कलपसत औंटत नास न पावै ॥
( विनयप० ११५ । १-२ )

ज्ञानयोगकी सफलता भी भगवन्नामजप और भगवत्-प्रसन्नतापर ही निर्भर करती है। वाक्यज्ञानसे शास्त्रार्थमें भले ही कोई विजय प्राप्त कर ले, पर इससे मोक्ष-मार्गमें सफलता नहीं मिलती—

वाक्य-ग्यान अत्यंत निपुन भव-पार न पावै कोई।
निसि गृहमध्य दीप की बातन्ह तम निवृत्त नहिं होई ॥
( वही, १२३ । २ )

ज्ञानयोगकी सफलताके लिये वासनाका शमन आवश्यक है; किंतु असंख्य जन्मोंके कर्मोंका रस पीकर वासना-सर्पिणी मानव-अन्तःकरणमें फुफकार करती रहती है। ज्ञानयोगके लिये स्थितप्रज्ञ होना आवश्यक है।

प्रजहाति यदा कामान् सर्वान् पार्थ मनोगतान्।
आत्मन्येवात्मना तुष्टः स्थितप्रज्ञस्तदोच्यते ॥
( गीता २ । ५५ )

कर्मयोग और ज्ञानयोग—दोनों भक्तियोगके सहायक हैं। जो कार्य स्वतः पूरा नहीं होता, भगवान्‌का नामस्मरण करनेसे भगवत्कृपा प्राप्त होती है और वह काम सफल हो जाता है—

'भगति करत बिनु जतन प्रयासा। संसृति मूल अबिद्या नासा ॥'
( मानस ७ । ११८ । ४ )

ज्ञान भक्तिका परिपूरक और प्रकाशक है। ज्ञानका अर्थ उपासनात्मक ज्ञान है। भक्तिके लिये कर्म और ज्ञान—दोनोंकी आवश्यकता है। मानव कर्म ( अविद्या ) से मृत्युको पार करता है और ज्ञान (विद्या) से अमरत्वकी प्राप्ति होती है—

'अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययामृतमश्नुते।'
( ईशोप० ११ )

भगवन्नाम लेते-लेते अविच्छिन्न तैलधारावत् परमात्माका ध्यान हो जाता है और सारा संसार ही उसे ब्रह्ममय दीखने लगता है—

'निज प्रभुमय देखहिं जगत केहि सन करहिं बिरोध।'
( मानस ७ । ११२ ख )

वह 'सीय राममय सब जग जानी' के आधारपर सारे संसारकी सेवा भगवत्कैंकर्य समझकर ही करता है—

'मिलहिं न रघुपति बिनु अनुरागा। किएँ जोग तप ग्यान बिरागा॥'

( वही, ७। ६१। $\frac{1}{2}$ )

भगवत्कैंकर्य हम प्रेमसे करें, भार समझकर नहीं करें; यह नहीं समझें कि कब इससे छुटकारा मिल जायगा। भगवान्‌में अखण्ड श्रद्धा, विश्वास और प्रेम होनेसे भगवान्‌के चिन्तन, स्मरण और कैंकर्यमें रस मिलेगा और आनन्दकी अनुभूति होगी। हम जिसे प्यार करते हैं, दिन-रात उसीके विषयमें सोचते रहते हैं। भगवान् रामके अद्भुत सौन्दर्य और अनन्त माधुर्यकी ओर आकृष्ट होकर अगर हम उनका नामोच्चारण करेंगे तो हमारा जीवन उनके साथ एकाकार हो जायगा; एक क्षण भी हम उनसे अलग रहना नहीं चाहेंगे। यौन आकर्षण तो केवल प्रकृतिकी माँग है। पर आत्माकी भी तो कोई पुकार है। यह ठीक है कि जिस प्रकार विराट् अन्धकारके अन्तस्तलमें एक छोटा-सा टिमटिमाता हुआ दीपक सामर्थ्य-हीन जान पड़ता है, उसी प्रकार प्राकृतिक उलझनोंके बीचमें—भोगलिप्साके भीषण चीत्कारमें आत्माकी पुकार भी दब-सी जाती है; पर जीवात्माका धर्मभूत ज्ञान कभी नष्ट नहीं हो सकता, भगवन्नामके प्रभावसे भगवान् कभी तो रीझेंगे ही—

'यमेवैष वृणुते तेन लभ्यः।'

( कठोप० २। २२ )

जीवको सोचना चाहिये—

कोटिहुँ मुख कहि जात न प्रभु के, एक एक उपकार।
तदपि नाथ कछु और माँगिहौं, दीजै परम उदार॥
विषय-बारि मन-मीन भिन्न नहिं होत कबहुँ पल एक।
ताते सहौं बिपति अति दारुन, जनमत जोनि अनेक॥
कृपा डोरि, बनसी पद अंकुस, परम प्रेम मृदु चारो।
एहि बिधि बेधि हरहु मेरो दुख, कौतुक राम तिहारो॥

( विनय० १०२। २–४ )

राम-नामका अद्भुत माहात्म्य है। भगवान्‌से मिलनेका यही एकमात्र आधार है।

'नाम कामतरु काल कराला। सुमिरत समन सकल जग जाला॥'

( मानस १। २६। २$\frac{1}{2}$ )

भगवान्‌का नाम लेनेसे भवसागरका विषम ज्वार आप-से-आप शान्त हो जाता है—

'नामु लेत भवसिंधु सुखाहीं। करहु बिचारु सुजन मन माहीं॥'

( वही, १। २४। २ )

भगवान्‌से भी बढ़कर जीवके लिये भगवान्‌का नाम है।

'राम एक तापस तिय तारी। नाम कोटि खल कुमति सुधारी॥'

( वही, १। २३। १$\frac{1}{2}$ )

भगवान्‌का नाम लेते-लेते जीव भगवान्‌को ही सब कुछ समझने लगता है—

पिता त्वं माता त्वं दयिततनयस्त्वं प्रिय सुहृत्
त्वमेव त्वं मित्रं गुरुरपि गतिश्चासि जगताम्।

( आलवन्दारस्तोत्र, ६३ )

वह भगवान्‌के सम्मुख अपनेको अनन्त अपराधी समझने लगता है—

अपराधसहस्रभाजनं पतितं भीमभवार्णवोदरे।
अगतिं शरणागतं हरे कृपया केवलमात्मसात्कुरु॥

( आलवन्दारस्तोत्र, ५१ )

भगवन्नाम-स्मरणसे प्रपत्तिकी भावना आती है और प्रपन्नके लिये दोषानुसंधान आवश्यक है—

न निन्दितं कर्म तदस्ति लोके
सहस्रशो यन्न मया व्यधायि।
सोऽहं विपाकावसरे मुकुन्द
क्रन्दामि सम्प्रत्यगतिस्तवाग्रे॥

( वही, २६ )

प्रपन्नको एकमात्र भगवन्नाम और भगवच्छरणागतिका आधार है। कर्मयोग, ज्ञानयोग और भक्तियोगके लिये वह अपनेको असमर्थ पाता है—

न धर्मनिष्ठोऽस्मि न चात्मवेदी
न भक्तिमांस्त्वच्चरणारविन्दे।
अकिंचनोऽनन्यगतिः शरण्य
त्वत्पादमूलं शरणं प्रपद्ये॥

( वही, २५ )

रामनामके प्रभावसे भगवान् राममें अनुराग और अखण्ड निष्ठा होती है; फिर जीव आर्त्त, अकिंचन और निःसहाय होकर भगवान् श्रीरामका शरणागत हो जाता है। इसी शरणागतिकी झलक श्रुतियोंमें भी पायी जाती है—

यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं
यो वै वेदांश्च प्रहिणोति तस्मै।

तं ह देवमात्मबुद्धिप्रकाशं
मुमुक्षुर्वै शरणमहं प्रपद्ये ॥
( श्वेताश्वतरोप० ६ । १८ )

निस्सहाय, आर्त्त और शरणागत विभीषणको भगवान् रामने अभय-दान दिया था । उनका व्रत है—

सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते ।
अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद्व्रतं मम ॥
( वा० रा० ६ । १८ । ३३ )

"जो एक बार भी शरणमें आकर 'मैं तुम्हारा हूँ'—यों कहकर मुझसे रक्षाकी प्रार्थना करता है, उसे मैं समस्त प्राणियोंसे अभय कर देता हूँ । यह मेरा सदाके लिये व्रत है ।"

कर्मयोग, ज्ञानयोग, भक्तियोग—इत्यादि कई मार्गोंको देखकर तथा अध्यात्म-पथकी उलझनोंसे घबराकर जब अर्जुन किंकर्तव्यविमूढ़ हो गया था, तब भगवान् कृष्णने इसी शरणागतिका उपदेश उसे दिया था—

सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥
( गीता १८ । ६६ )

'इसलिये सर्वधर्मोंको अर्थात् सम्पूर्ण कर्मोंके आश्रयको त्यागकर केवल एक मुझ सच्चिदानन्दघन वासुदेव परमात्माकी ही अनन्यशरणको प्राप्त हो; मैं तेरेको सम्पूर्ण पापोंसे मुक्त कर दूँगा, तू शोक मत कर ।'

शरणागतको केवल राम-नामका आधार है । उसको अपने प्रियतम भगवान् रामका कैंकर्य करना है । भगवान् राम तो सर्वत्र, सभी प्राणियोंमें वर्तमान हैं; अतः सभी प्राणियोंकी सेवा, सबसे स्नेह और सहानुभूति, सभीका मङ्गल और कल्याण चाहना, सभीके जीवनको सुखी बनानेकी चेष्टा भगवान् रामका ही कैंकर्य है । कोई भी ऐसा स्थल नहीं है, जहाँ वह छिपकर पाप कर सके; क्योंकि परमात्मा तो सर्वत्र वर्तमान हैं । सभी नर-नारियोंका शरीर परमात्माका मन्दिर है, अतः किसीके साथ द्वेष रखना, किसीकी निन्दा करना, किसीकी बुराई चाहना—भगवान् रामकी अवहेलनामात्र है । पत्नीकी तरह प्रपन्नका एक ही कर्तव्य रह जाता है—

'आनुकूल्यस्य संकल्पः प्रातिकूल्यस्य वर्जनम् ।'

—जो कार्य भगवान्को रुचे, जिस कार्यसे वे प्रसन्न हों, उसे करना और जो कार्य उनकी इच्छाके विरुद्ध हो, उसे नहीं करना ।

यदि हृदयमें किसी प्रकारकी हलचल हो या वासनाकी तरंग उठे तो रामनामके जपसे हृदय आपसे आप शान्त हो जाता है । सभी अवस्थाओंमें भगवन्नाम जीवका सहायक है ।

आर्त्ता विषण्णाः शिथिलाश्च भीता
घोरेषु च व्याधिषु वर्तमानाः ।
संकीर्त्य नारायणशब्दमात्रं
विमुक्तदुःखाः सुखिनो भवन्ति ॥

"जो दुःखी हैं, उदास हैं, थके हुए हैं, भयभीत हैं, भयंकर व्याधियोंसे ग्रस्त हैं, वे 'नारायण' शब्दका जोर-जोरसे उच्चारण करके दुःखमुक्त एवं सुखी हो जाते हैं ।"

वस्तुतः भगवन्नामकी महिमा अवर्णनीय है ।

## राम-राम गाओ

राम राम राम राम राम राम गावो । मन के रोग सकल बिसरावो ॥
नाम-प्रताप सिला जल तारी । सोई नाम जपौ नर-नारी ॥
नाम लेत प्रहलाद उबारो । परगट है हिरणाकुस मारो ॥
पतित अजामिल सब जग जानै । नाम लेत चढ़ि गयो बिमानै ॥
सुवा पढ़ावत गनिका तारी । नाम लेत निज धाम सिधारी ॥
सोइ नाम नारद मुनि गायो । वेदव्यास मुख प्रगट जनायो ॥
हरि के नाम को करो विचारा । सतसंगति मिलि उतरौ पारा ॥
सिव-ब्रह्मादिक नाम-उपासी । आठ सिद्धि नौ नाम कि दासी ॥
गुरु सुकदेव ने नाम बतायो । चरणदास हरि सों चित लायो ॥

—महात्मा चरणदासजी

# राम-नाम सर्वोपरि है

( लेखक—वैद्य पं० श्रीभैरवानन्दजी शर्मा 'व्यापक', रामायणी, 'मानसतत्त्वान्वेषी' )

विश्वकवि गोस्वामी तुलसीदासजी महाराजने भगवान् श्रीरामके प्रधान नाम 'राम'की अनुभूत अनुपम महिमाका जितना और जिस प्रकारसे रामचरितमानसके प्रथम सोपान ( बालकाण्ड ) के दोहा १८ से २७ तकमें निरूपण किया है, वैसा विश्व-साहित्यमें एकत्र मिलना नितान्त असम्भव है। रामनामकी महिमा गाते-गाते कविसम्राट् अघाते ही नहीं, यहाँतक कि स्वयं नामी ( भगवान् श्रीरामभद्र ) भी अपने राम-नामकी महिमाकी इतिश्री करनेमें असमर्थ हैं। यथा—

'कहौं कहाँ लगि नाम बड़ाई। रामु न सकहिं नाम गुन गाई॥'

( रा० च० मा० १। २५। ४ )

वैसे भारतीय साहित्यमें भृगुवंशी श्रीपरशुरामजी और यदुवंशी श्रीबलरामजीकी भी 'भृगुवर राम' और 'यदुवर राम' नामोंसे कम ख्याति नहीं है; किंतु गोस्वामीजीने अतिव्याप्ति-निवारणार्थ स्पष्टतया संकेत किया है कि "मैं यहाँ श्रीरघुवरके 'राम'नामकी वन्दना करता हूँ, भृगुवर या यदुवरके नामकी नहीं करता।" यथा—

'बंदउँ नाम राम रघुबर को। हेतु कृसानु भानु हिमकर को॥'

( रा० च० मा० १। १८। $\frac{१}{२}$ )

वैसे तो प्रभुके अनन्त नाम हैं और वेदोंमें उन नामोंकी महिमाका एक-से-एक अधिक कहकर गान किया गया है; किंतु वे सभी नाम 'राम-नाम'की समता नहीं कर सकते। कारण यह है कि रघुवरका श्रीरामनाम, संसारकी जो प्रत्यक्ष और प्रसिद्ध अग्नि, सूर्य और चन्द्र नामक तीन ज्योतियाँ हैं, उनका भी कारण ( उत्पादक ) है। विश्वमें प्रथम अग्नि, उसके उपरान्त सूर्य और फिर चन्द्रकी उत्पत्ति हुई। अतः यहाँ भी उसी क्रमसे वर्णन किया गया है। पुनः आगे कहते हैं कि यह राम-नाम त्रिदेवमय है, वेदके प्राण 'प्रणव' के समान है तथा निर्गुण, अनुपम और गुण-निधान है। यथा—

'बिधि हरि हरमय बेद प्रान सो। अगुन अनूपम गुन निधान सो॥'

( वही, १। १८। १ )

भगवान् शिव इसको ( एक राम-नामको ) अन्य सहस्र नामोंके समान कहकर भगवती पार्वतीको उपदेश करते हैं। यथा—

'सहस्रनाम तत्तुल्यं रामनाम वरानने॥'

( पद्मपुराण )

'सहस नाम सम सुनि सिव बानी। जपि जेईं पिय संग भवानी॥'

( वही, १। १८। ३ )

उपर्युक्त वर्णनमें इस नामको आगे 'महामन्त्र' संज्ञा दी है। यथा—

'महामंत्र जोइ जपत महेसू।'

( वही, १। १८। १$\frac{१}{२}$ )

मन्त्र-शास्त्रका कथन है कि चिन्मय ब्रह्म ( महाविष्णु, महाशिव या महाशक्ति अनपायिनी परावाक् ) में जब सृष्टि रचनेका संकल्प होता है, तब उन्हें 'पर-बिन्दु' कहते हैं। वही पर-बिन्दु काल पाकर ( १ ) शोण-बिन्दु, ( २ ) सित-बिन्दु और ( ३ ) मिश्र-बिन्दुरूपसे त्रिधा-रूपमें प्रकट होता है। इन्हींको क्रमसे ( १ ) बिन्दु, (२) बीज और (३) नाद भी कहते हैं। बिन्दु, बीज और नादकी शक्तियोंको क्रमशः (१) रौद्री, (२) वामा और (३) ज्येष्ठा कहते हैं। रौद्री-शक्तिसे रुद्रकी, वामा-शक्तिसे विष्णुकी और ज्येष्ठा-शक्तिसे ब्रह्माकी उत्पत्ति होती है। मन्त्र-शास्त्रमें शोण-बिन्दुका पारिभाषिक नाम 'कृशानु', सित-बिन्दुका 'भानु' और मिश्र-बिन्दुका 'हिमकर' है।

'राम' शब्दका विश्लेषण करनेसे तीन अक्षरोंका प्रादुर्भाव होता है—( १ ) रेफ ( र ), ( २ ) आ और ( ३ ) म। 'स्कन्द-यामल-तन्त्र'के निर्वाणखण्डमें भगवान् रुद्र कहते हैं—

रेफोऽग्निरहमेवोक्तो विष्णुः सोमो म उच्यते।
आचयोर्मध्यगो ब्रह्मा रविराकार उच्यते॥

अर्थात्—"रेफरूप अग्नि मैं हूँ। विष्णुरूप सोम 'म' कहा जाता है। हम दोनोंके मध्यमें ब्रह्मा 'आ' सूर्यरूप हैं।" अतः स्पष्टरूपसे कृशानु, भानु और हिमकरसे क्रमशः रुद्र, ब्रह्मा और विष्णुका ग्रहण किया गया है। इसीको आगे—'बिधि हरि हरमय बेद प्रान सो।' कहकर निरूपण किया है। अतः सिद्ध हुआ कि एक श्रीरामका 'राम-नाम' ही ऐसा है, जो इन त्रिदेवोंकी उत्पत्तिका कारण है।

नाममें रूप सूक्ष्मरूपसे अवस्थान करता है। यदि ऐसा न होता तो गोस्वामीजी नामके ग्रहणसे रूपका मानसिक प्रत्यक्ष होना न कहते। यथा—

'सुमिरिअ नाम रूप बिनु देखें। आवत हृदयँ सनेह बिसेषें॥'
(वही, १ । २० । ३)

अतः नाममें रूपका सूक्ष्मरूपसे अवस्थान करना तर्कसे भी सिद्ध है। फलतः रघुवरके राम-नाममें रघुवर-श्रीरामका रूप सूक्ष्मरूपसे अवस्थान करता है।

भृगुवर और यदुवर रामसे रघुवर राममें विशेषता है। यथा—

ॐ चिन्मयेऽस्मिन् महाविष्णौ जाते दशरथे हरौ।
रघोः कुलेऽखिलं राति राजते यो महीस्थितः॥
स राम इति लोकेषु विद्वद्भिः प्रकटीकृतः॥
(राम० पू० ता० उ० १-२)

अर्थात् चिन्मय श्रीमहाविष्णुने ही रघुकुलमें रामावतार धारण किया।

रमन्ते योगिनोऽनन्ते नित्यानन्दे चिदात्मनि।
इति रामपदेनासौ परं ब्रह्माभिधीयते॥
(रा० पू० ता० उ० ६)

भाव यह है कि जिस नित्यानन्द चिदात्मामें योगीजन रमण करते हैं, वही परब्रह्म 'राम' शब्दवाच्य है। अतः रघुवरके 'रामनाम'में साक्षात् परब्रह्म महाविष्णु ही सूक्ष्मरूपसे अवस्थान करते हैं। इसीलिये गोस्वामीजी भगवान्‌के अन्य सहस्रों (अनन्त) नामोंमेंसे इस 'रामनाम'को ही सर्वाधिक जानकर देवर्षि श्रीनारदके मुखसे श्रीरघुनाथ रामभद्रके सम्मुख प्रार्थना करवाते हुए कहते हैं—

जद्यपि प्रभु के नाम अनेका। श्रुति कह अधिक एक तें एका॥
राम सकल नामन्ह ते अधिका। होउ नाथ अघ खग गन बधिका॥
(श्रीरामच० मा० ३ । ४१ । ४)

नामप्रेमी भक्तजनोंकी यहाँ कई बार जिज्ञासा होती है कि गोस्वामीजीने जब अपने रामचरितमानस, बालकाण्ड, दो० १८ से २७ तकमें इस रघुवरके 'रामनाम'को अनन्त, अकथनीय दिव्य-गुणोंका भंडार कथन करके इस 'रामनाम'को सर्वोपरि सिद्ध कर दिया, तब पुनः श्रीनारदके मुखसे प्रार्थना करवाकर तथा भगवान् श्रीरामभद्रके श्रीमुखसे इस 'रामनाम'को—'सकल नामन्ह ते अधिका' कहलाकर 'एवमस्तु'-की मुहर-छाप लगवानेकी धृष्टता क्यों की?

जिज्ञासुजनोंकी उक्त जिज्ञासा ठीक है; क्योंकि—

'जानें बिनु न होइ परतीती। बिनु परतीति होइ नहिं प्रीती॥'
(वही, ७ । ८८ । ३½)

प्रश्न स्वाभाविक है; क्योंकि उपर्युक्त प्रकारसे नौ दोहोंमें 'नाममहत्त्व' निरूपण करनेके बाद श्री'रामनाम'का पुनः महत्त्व-कथन करानेकी कोई आवश्यकता नहीं थी। किंतु दैवयोगसे आगे धनुर्भङ्गके उपरान्त एक अघटित घटना घट गयी। सीता-स्वयंवरमें धनुषके टूटते ही भृगुकुल-कमल-पतंग जमदग्नि-तनय श्रीभगवान् परशुरामजी अचानक महेन्द्रपर्वत छोड़कर बदला लेनेके लिये आ धमके। यथा—

'तेहिं अवसर सुनि सिवधनु भंगा। आयउ भृगुकुल कमल पतंगा॥'
(वही, १ । २६७ । १)

इस स्वयंवरमें 'रघुकुल-कमलपतङ्ग' भगवान् श्रीरामभद्र पहलेसे ही उदीयमान थे। ये 'भृगुकुल-कमलपतंग' और आ गये। वेदभगवान्‌का कथन है कि 'सूर्य एकाकी चरति०' (यजु० २३ । १०) याने महाप्रलयके अलावा दो सूर्य कभी एक साथ नहीं होते। पर यहाँ 'रघुकुल-कमलपतंग' और 'भृगुकुल-कमलपतंग' दो सूर्य एकत्र हो गये। महाकविने प्रलयकालका निवारण करते हुए कहा—

'उदित उदयगिरि मंच पर रघुबर बालपतंग।'
(वही, १ । २५४)

याने श्रीरामजीको 'बालपतंग' (बालसूर्य) बतलाकर, परशुरामजीको 'वृद्धपतंग' कहकर शीघ्र ही अस्त होनेका संकेत किया। पर आश्चर्य है कि वृद्ध-पतंगने अस्त होते-होते भी अपनी प्रचण्ड रश्मियाँ डालकर विश्वको एक बार परितप्त कर दिया। आपने क्रोधित होकर भगवान् श्रीरामसे कहा—

संभु सरासनु तोरि सठ करसि हमार प्रबोधु॥
करु परितोषु मोर संग्रामा। नाहिं त छाँड़ि कहाउब रामा॥
छलु तजि करहि समरु सिवद्रोही। बंधु सहित न त मारउँ तोही॥
(१ । २८०; २८० । १-१½)

अर्थात् "अरे शठ! शम्भुका शरासन तोड़कर हमारा प्रबोध करता है? ............. मेरे साथ संग्राम करके मेरा परितोष कर। नहीं तो अपना नाम 'राम' कहलाना छोड़ दे। छलको छोड़कर अरे शिवद्रोही! मुझसे युद्ध कर, नहीं तो तुझे तेरे भाईके साथ अभी मार डालूँगा।" अस्तु, पाठकगण! यहाँ भगवान् श्रीरामकी अतिप्रचण्ड मायाका कार्य देखें, जो कि सभीको मोहमें डाल देती है। यथा—

'अति प्रचंड रघुपति कै माया। जेहि न मोह अस को जग जाया॥'
(वही, १ । १२७ । ४)

परशुरामजी स्वयं भगवान्‌के अंश-कला-अवतार होते हुए भी क्रोधावेश और मायासे विमोहित होनेके कारण रामभद्रके प्रभावको न जान सके। जब राम 'ब्रह्म चिनमय अबिनासी। सर्ब रहित सब उर पुरबासी ॥' (१।११९।३) हैं, तब उनको 'शठ'; 'छली'; 'शिवद्रोही' कहकर संग्राममें कौन जीत सकता है ?

अब भगवान् श्रीरामका उत्तर सुनिये—

छमहु चूक अनजानत केरी। चहिअ बिप्र उर कृपा घनेरी ॥
हमहि तुम्हहि सरिबरि कसि नाथा। कहहु न कहाँ चरन कहँ माथा॥
राम मात्र लघु नाम हमारा। परसु सहित बड़ नाम तोहारा ॥
देव एकु गुनु धनुष हमारें। नव गुन परम पुनीत तुम्हारें ॥
सब प्रकार हम तुम्ह सन हारे। छमहु बिप्र अपराध हमारे ॥
(श्रीरामच० १ । २८१ । २–४)

अर्थात् "अनजानमें हुई हमारी चूकको क्षमा करें। ब्राह्मणके हृदयमें तो बहुत बड़ी कृपा होनी चाहिये। नाथ! आपकी और हमारी समानता कैसे हो सकती है। हम तो आपके चरणोंकी समानता भी नहीं कर सकते (यह रूपकी असमानता कही)। हमारा तो दो अक्षरोंका 'राम' मात्र छोटा-सा नाम है, जब कि आपका परशुसहित—'परशुराम'—यह पाँच अक्षरोंका बड़ा नाम है (यह नामकी असमानता कही)। हे देव! हमारे धनुषमें तो एक ही गुण (प्रत्यञ्चा) है, किंतु आपमें तो परमपवित्र नौ गुण हैं (यहाँ गुणकी असमानता कही)। हे विप्र! हम तो नाम-रूप-गुणोंमें सब प्रकारसे आपसे हार गये हैं। हमारे सभी अपराधोंको क्षमा करिये।" अस्तु,

यहाँ भगवान् श्रीरामकी निरभिमानोक्तिको तीनों लोकोंके प्रधान-प्रधान वीरोंने सुना। हो सकता है, उन्हें उल्टा भ्रम हो गया हो कि—"जब 'राम-नाम'को स्वयं भगवान् श्रीरामने 'परशुराम-नाम'से छोटा कहा है, तब बड़े नामका प्रभाव भी बड़ा होगा। फलतः राम-नाम छोड़कर 'परशुराम-नाम'का जप करना चाहिये।"

इस कारण रामनामके प्रभावके परमज्ञाता देवर्षि नारदने, जो कि संसार और हरि-हर—सभीके प्रिय हैं और सभी जिनके वचनोंपर विश्वास करते हैं—'नारद वचन सदा सुचि साचा ॥' (१।२३५।४) 'नारद वचन अन्यथा नाहीं ॥' पुनः श्रीभगवान् रामके श्रीमुखसे ही 'राम-नाम'को परशुराम गोविन्द, मुकुन्द आदि सभी अपने नामोंसे बड़ा कहलाकर मुहर-छाप लगानेकी आवश्यकता समझी। अतः—

'यह बिचारि नारद कर बीना। गए जहाँ प्रभु सुख आसीना ॥'
(वही, ३।४०।४)

नारद प्रभुके पास गये और बोले—

तब नारद बोले हरषाई। अस बर मागउँ करउँ ढिठाई ॥
जद्यपि प्रभु के नाम अनेका। श्रुति कह अधिक एक तें एका ॥
राम सकल नामन्ह ते अधिका। होउ नाथ अघ खग गन बधिका ॥

राका रजनी भगति तव राम नाम सोइ सोम।
अपर नाम उडगन बिमल बसहुँ भगत उर ब्योम ॥
(वही, ३।४१।३-४; ३।४२ क)

बात यह है कि पहले बालकाण्डके दो० १८ से २७ तकमें वर्णित दिव्यगुणोंसे युक्त राम-नामकी महिमाका निरूपण करके यह सिद्ध किया गया है कि "कोई भी प्रभुका अन्य नाम ऐसा नहीं है, जो इस 'राम-नाम'की समता कर सके।" पुनः श्रुतिने भी इसी नामकी महिमाका विशेष कथन किया है। यथा—

'राम नाम कर अमित प्रभावा। संत पुरान उपनिषद गावा ॥'
(वही, १।४५।१)

पुनः—

यथैव वटबीजस्थः प्राकृतश्च महान् द्रुमः ॥
तथैव रामबीजस्थं जगदेतच्चराचरम्।
रेफारूढा मूर्तयः स्युः शक्तयस्तिस्र एव च ॥
(राम पूर्वता० उ० २।२-३)

"जैसे प्राकृत वटका महान् वृक्ष वटके छोटे-से बीजमें स्थित रहता है, उसी प्रकार यह चराचर जगत् रामबीज (राम्) में स्थित है। ब्रह्मा, विष्णु तथा शिव—ये तीनों मूर्तियाँ 'राम'के रकारपर आरूढ़ हैं।"

पुनश्च—

राम एव परं ब्रह्म राम एव परं तपः।
राम एव परं तत्त्वं श्रीरामो ब्रह्म तारकम् ॥
(रामरहस्यो० १।६)

'श्रीराम ही परब्रह्म हैं, श्रीराम ही परम तप हैं, श्रीराम ही परम तत्त्व हैं और श्रीराम ही तारक ब्रह्म (रामनाम) हैं।'

अतः श्रीदेवर्षि नारदने भगवान् श्रीरामभद्रसे कहा कि—"प्रभो! मैं आपसे धृष्टता करके ऐसा वरदान

माँगता हूँ कि यद्यपि आपके अनेक नाम हैं और वेद-भगवान्ने उनको एक-से-एक अधिक महिमावाला बतलाया है, जो भाव-कुभाव, अनख-आलस्यसे तथा जाने, बिना जाने, उल्टा-सीधा—किसी भी प्रकारसे जप करनेपर दसों दिशाओंमें मङ्गल करता है, ऐसा आपका यह 'राम-नाम' सभी नामोंसे बढ़कर सभी पापोंका नाशक हो। ( केवल एकमात्र यह 'राम-नाम' ही ऐसा है ) और आपकी भक्तिरूपी शरत्-पूर्णिमाकी रात्रिमें अन्य विमल उडगणरूपी गोविन्द-मुकुन्दादि नामोंके साथ यह आपका 'राम-नाम' चन्द्रमाके समान प्रकाशमान बनकर भक्तोंके हृदयाकाशमें सदैव निवास करता रहे।''

प्रभुने श्रीनारदकी प्रार्थना सुनकर उसी समय वरदान दे दिया—

'एवमस्तु मुनि सन कहेउ कृपासिंधु रघुनाथ।'

( ३ । ४२ ख )

अर्थात् कृपासिन्धु भगवान् श्रीरघुनाथजीने मुनि नारदजीसे कहा—'हे मुनि! आप जैसा चाहते हैं, वैसा ही ( यह नाम इसी प्रकारका ही ) होगा।'

—'राम सकल नामन्ह ते अधिका।' ( वहीं, ३ । ४० । ४ )

# राम-नाम प्रणवका ही एक रूप है।

सामवेदीय छान्दोग्योपनिषद्में प्रणवकी उद्गीथ-उपासना इस प्रकार है—

**ॐ अथ खलु य उद्गीथः स प्रणवो यः प्रणवः स उद्गीथ इत्यसौ वा आदित्य उद्गीथ एष प्रणव ओमिति ह्येष स्वरन्नेति।** ( प्र० १, ख० ५, मं० १ )

अर्थात्—'अब निश्चयसे जो उद्गीथ है, वह प्रणव है; जो प्रणव है, वह उद्गीथ है या यह उद्गीथ ही आदित्य है, यह प्रणव है। ओम्—इस रूपमें इसका उच्चारण किया जाता है।'

ओंकारको प्रणव कहते हैं; क्योंकि ब्रह्मोपासना इस नामद्वारा की जाती है और सामवेदमें उपासनाका क्रम गानद्वारा है, जिसको 'उद्गीथ' कहते हैं। उपर्युक्त श्रुतिमें प्रणवको उद्गीथ कहा गया है, अर्थात् प्रणवकी उपासना उद्गीथसे करनेका विधान बताते हैं।

उपनिषदोंमें प्रणवकी चार मात्राएँ और तन्त्रमें सात मात्राएँ कही गयी हैं, जो इस प्रकार हैं—( १ ) अकार ( २ ) उकार ( ३ ) मकार ( ४ ) अनुस्वार ( ५ ) ध्वनि ( ६ ) नाद ( ७ ) शान्ति। प्रथम तीन मात्राओंसे प्रणवका स्थूल रूप बनता है, जो वैखरी वाणीका विषय है, अनुस्वार और ध्वनि प्रणवके सूक्ष्मरूप हैं और मध्यमा वाणीके विषय हैं, नाद प्रणवका कारण या अव्यक्तरूप है, जो पश्यन्ती वाणीका विषय है और शान्ति निराकार निर्गुण अर्थात् तत्त्वस्वरूप है, जो परा वाणीका विषय है। वाणी प्रकारकी होती है—( १ ) वाक्‌रूपा वैखरी ( २ ) संकल्परूपा मध्यमा ( ३ ) ज्ञान-रूपा पश्यन्ती ( ४ ) चिच्छक्तिरूपा परा। ये सातों मात्राएँ क्रमानुसार अर्थात् भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यम्—इन सात लोकोंसे सम्बन्ध रखती हैं। अकारसे स्थूल रूपका आरम्भ, उकारसे उसका विकास और मकारसे पूर्णता प्रकट होती है। उक्त मात्राओंको समझनेके लिये किसी काँसेके घंटेके शब्दपर ध्यान देना चाहिये। पहले शब्द होता है, जिसका रूप ओम्‌के सदृश है; उस शब्दके बंद होनेपर अनुस्वारका तथा तदनन्तर उसकी ध्वनि और नादका ज्ञान होता है। ज्यों-ज्यों शब्दका लय होता जाता है, क्रमसे सातों मात्राओंका अनुभव होता है। अन्तमें वह शब्द लय होते-होते शान्त होता है, वही उसकी सप्तम मात्राका रूप समझना चाहिये—

**कांस्यघण्टानिनादस्तु यथा लीयति शान्तये।**
**ॐकारस्तु तथा योज्यः शान्तये सर्वमिच्छता॥**
**यस्मिन् विलीयते शब्दस्तत्परं ब्रह्म गीयते।**

( ब्रह्मविद्योपनिषद् १२-१३ )

अर्थ—काँसेके घण्टेका शब्द जिस प्रकार शान्त होनेके लिये लय होता है, उसी प्रकार मुमुक्षुको शान्तिके लिये ॐकारकी योजना करनी चाहिये। जहाँ शब्द लय हो जाता है, उसीको 'परब्रह्म' कहा जाता है।

इस प्रकार ब्रह्मवाचक प्रणवकी योजना उसकी उद्गीथ-उपासना कहलाती है।

**अथ खलूद्गीथाक्षराण्युपासीतोद्गीथ इति प्राण एवोत्प्राणेन ह्युत्तिष्ठति वाग्गीर्वाचो ह गिर इत्याचक्षतेऽन्नं थमन्ने हीदꣳसर्वꣳस्थितम्।**

( छान्दोग्य०, प्र० १, ख० ३, मं० ६ )

अर्थ—अब निश्चयसे उद्गीथके अक्षरोंकी उपासना करनी चाहिये । प्राण ही 'उत्' है; क्योंकि प्राणसे ( ध्वनि और नाद ) उठता है । वाक् ( शब्द ) ही 'गी' है । इसीलिये वाणीको 'गिरा' कहते हैं । अन्न 'थं' है; क्योंकि अन्नपर ही यह सब स्थित है ।

अर्थात् प्रणवका गान प्राण, वाक् और अन्नके सहयोगसे होता है । अन्नसे शरीरमें बल आता है, बलसे वाक् निकलती है और प्राणके बलसे गान होता है ।

**द्यौरेवोदन्तरिक्षं गीः पृथिवी थमादित्य एवोद्वायुर्गीरग्निस्थः सामवेद एवोद्यजुर्वेदो गीर्ऋग्वेदस्थं दुग्धेऽस्मै वाग्दोहं यो वाचो दोहोऽन्नवानन्नादो भवति य एतान्येवं विद्वानुद्गीथाक्षराण्युपास्त उद्गीथ इति ।**

( वही, प्र० १, ख० ३, मं० ७ )

अर्थ—इसी प्रकार—

( १ ) द्यौ उत् है, अन्तरिक्ष गी और पृथिवी थ ।

( २ ) आदित्य उत् है, वायु गी और अग्नि थ ।

( ३ ) सामवेद उत् है, यजुर्वेद गी और ऋग्वेद थ ।

इस प्रकार वाणीको दुहनेवाला ( उपासक ) जो वाग्दोहनद्वारा दूध दुहता है, अर्थात् वाणीरूपी गायका जपरूपी दोहनद्वारा ब्रह्मज्ञानरूपी दूध दुहता है, वह विद्वान् उद्गीथके अक्षरोंकी उपासना करता है, वह अन्नवान् अन्नको पानेवाला होता है ।

तन्त्रानुसार—

( १ ) ओ पृथिवीतत्त्वका अक्षर है,
अर्थात् पृथिवीरूपी थ है ।
म् आकाशतत्त्वका अक्षर है,
अर्थात् अन्तरिक्षरूपी गी है ।
ँ सूर्य है,
अर्थात् द्यौरूपी उत् है ।
— **ओम्**

( २ ) र् अग्नितत्त्वका अक्षर है,
अर्थात् अग्निरूपी थ है ।
आ वायुतत्त्वका अक्षर है,
अर्थात् वायुरूपी गी है ।
ँ सूर्य है,
अर्थात् आदित्यरूपी उत् है ।
— राम

**वागेवर्क् प्राणः सामोमित्येतदक्षरमुद्गीथ । तद्वा एतन्मिथुनं यद्वाक च प्राणश्चर्कं च साम च ।**

( वही, प्र० १ खं० १ मं० ५ )

'वाक् ऋक् है, प्राण साम है, ओम् यह अक्षर उद्गीथ है । या वह उद्गीथ यह मिथुन है, अर्थात् वाक् और प्राण तथा ऋक् और साम । वाक् और प्राणके सहयोगसे ॐका—उद्गीथ-गान होता है । वाक् ऋक् है और प्राण साम है ।'

**ऋक्-साम** ही प्रणवका रूप है, व्यञ्जनोंका, अर्थात् क् स् का लोप करनेसे ऋ आमसे राम बन जाता है । राम इसलिये प्रणवका आग्नेय रूप है, जो जगज्जाड्य, कर्मबन्धन तथा पापोंकी राशिको समूल भस्म करनेकी शक्ति रखता है ।

व्यञ्जन शब्दको स्थूल रूप देते हैं और वे स्वरोंकी अपेक्षा रखते हैं । स्थूल रूपके अन्तर्गत सूक्ष्म रूपसे स्वर होते हैं और स्वर ही प्रणव है, जो सदा शब्दोंमें मणियोंमें सूत्रकी तरह आधाररूपसे स्थित है । प्रत्येक शब्दका उच्चारण स्वरोंके संयोगसे होता है । अकारकी सहायतासे ही प्रत्येक व्यञ्जनका रूप प्रकट होता है । कण्ठसे उच्चारणके साथ अकारका उद्गम होता है और फिर जिह्वाके मूर्धा, तालु, दन्त आदि स्थानोंके स्पर्शसे व्यञ्जनोंका उच्चारण बनता है और साथ ही उकार भी अव्यक्तरूपसे साथ रहता है । होठोंके बंद होनेसे अनुनासिक-ध्वनिसे ओम्का रूप बनता है । यदि व्यञ्जनोंका लोप कर दिया जाय तो 'ओ' शेष रह जाता है । इसी प्रकार बाह्य शब्द, जैसे शङ्ख, घण्टा, यन्त्रादिके शब्द या खटका, फटाका, धड़ाका, टंकार आदिके शब्दोंमें भी उनके अन्तर्गत ध्वनि होती है, जिसकी गूँज या प्रतिध्वनि अनुस्वारयुक्त होती है; और जब वह शब्द लय होता है, तब ॐकारका स्वरूप स्वच्छरूपसे प्रकट होता है । 'राम' शब्दके उच्चारणमें तो प्रणवकी ध्वनि साफ है ही ।

ॐकारकी सात मात्राओंकी तरह 'राम'में भी सात मात्राएँ हो सकती हैं और 'राम'का जप उद्गीथकी उपासनाका भेदान्तर है । 'राम'की सात मात्राएँ इस प्रकार होंगी—( १ ) र्, ( २ ) आ, ( ३ ) म्, ( ४ ) ँ, ( ५ ) ध्वनि, ( ६ ) नाद और ( ७ ) शान्ति ।

# 'राम-नाम सभी नामोंसे अधिक है ।'

( लेखक—विद्यावाचस्पति पं० श्रीविद्याधरजी शास्त्री )

यह एक ऐसा प्रतिज्ञा-वाक्य है, जो रामनामको सृष्टिके आदिदेव ब्रह्मा, विष्णु और महेश एवं इनके अन्य समस्त अवतारोंके नामोंसे ही नहीं, अपितु स्वयं रामके रघुनाथ-प्रभृति दूसरे सब नामोंसे भी उत्कृष्ट घोषित कर रहा है । यहाँ सबसे अधिक अन्वेषणीय तत्त्व यही है कि रामनामकी यह सर्वाधिक उत्कृष्टता इस नामवाचक शब्दकी किस विशिष्ट शक्ति वा इसके किस विशेष अर्थकी अभिव्यक्तिमें अन्तर्हित है ।

नामका वाचक प्रत्येक शब्द त्रिविधशक्तिसम्पन्न होता है । वह शब्दशक्ति और अर्थशक्तिके अतिरिक्त अपनी एक तृतीय आकृति-शक्तिसे भी सम्पन्न होता है । कोई भी नाम क्यों न हो, उसको प्रयुक्त करनेपर उस नामके द्वारा संकेतित प्रत्येक वस्तु वा प्रत्येक व्यक्तिकी कोई-न-कोई आकृति अपने स्पष्ट वा अस्पष्ट रूपमें हमारे समक्ष स्फुरित होने लगती है । यह आकृति जितनी अधिक विलक्षण होगी, उतनी ही अधिक ख्याति उस आकृतिके द्योतक नामकी विश्वमें अपने-आप प्रसृत होती जाती है । ऐसी आकृतिके दर्शनके लिये प्रत्येक व्यक्ति स्वतः लालायित हो उठता है और अन्तमें वह उसके दर्शनसे मत्त होकर अपने-आप उसके गुणोंका गान करता फिरता है ।

विश्वमनोमोहक रामकी दिव्याकृतिके आकर्षणका कोई पार नहीं; उनकी इस रूप-माधुरीको उनके व्यक्तित्व और कृतित्वने और भी सर्वाधिक सात्त्विक ओजसे सम्पन्न कर दिया था । अलौकिक आकृतिसे प्रभावित रामनामकी इस विशिष्टताके साथ रामनाम अपने वर्णों और मात्राओंकी विशिष्ट शक्ति और अर्थकी विशिष्ट शक्तिके कारण भी अपने आधिक्यको सहज भावसे सिद्ध करता है। राम—र-आ और म—इन तीन वर्णोंके नियोजनसे निष्पन्न हुआ है । ये तीनों वर्ण तन्त्रशास्त्रके अनुसार सर्वतेजोमय, आत्मतत्त्वसंयुत और त्रिशक्तिसम्पन्न होते हैं । 'र'-के सम्बन्धमें 'वर्णोद्धार-तन्त्र'की मान्यता है कि 'र' त्रिशक्तियुक्त और सर्वतेजोमय होता है—

त्रिशक्तिसहितं देवि आत्मादितत्त्वसंयुतम् ।
सर्वतेजोमयं वर्णं सततं प्रणमाम्यहम् ॥

'वृत्तरत्नाकर'में भी 'र' अग्निस्वरूप माना गया है—'रस्तु दाहः' । अतएव काव्यके आरम्भमें इस वर्णका प्रयोग सर्वथा निषिद्ध है । 'र' के पश्चात् 'रा' का 'आ' भी 'कामधेनु-तन्त्र'के अनुसार पञ्चप्राणमय होता है और इसमें ब्रह्मा, विष्णु एवं महेश—ये तीनों आदिदेव विराजते हैं । रामका अन्तिम अक्षर 'म' है । 'आ' के समान यह 'म' भी तरुण सूर्यके समान प्रकाशमय, त्रिशक्तिसम्पन्न, पञ्चदेवमय और पञ्चप्राण-समन्वित होता है—

तरुणादित्यसंकाशं चतुर्वर्गप्रदायकम् ।
पञ्चदेवमयं वर्णं पञ्चप्राणमयं सदा ॥
त्रिशक्तिसहितं वर्णं त्रिबिन्दुसहितं सदा ।
आत्मादितत्त्वसंयुक्तं हृदिस्थं प्रणमाम्यहम् ॥

( कामधेनुतन्त्र )

अर्थशक्तिमें पद्मपुराणादिके अनुसार 'रा' विश्वका बोधक है और 'म' ईश्वरका वाचक है । इसलिये जो समस्त लोकोंका ईश्वर है, वही 'राम' है—

रा शब्दो विश्ववचनो मश्चापीश्वरवाचकः ।
विश्वानामीश्वरो यो हि तेन रामः प्रकीर्तितः ॥

विश्ववाची अर्थके अतिरिक्त 'रा'का दूसरा अर्थ 'लक्ष्मी' भी है । अतः जो लक्ष्मीका पति ( ईश्वर ) है, वही 'राम' है—

रा चेति लक्ष्मीवचनो मश्चापीश्वरवाचकः ।
लक्ष्मीपतिं गतिं रामं प्रवदन्ति मनीषिणः ॥

'रमापति' आदि अर्थोंके निरूपक रामार्थसम्बन्धी इन श्लोकोंके अतिरिक्त निम्नलिखित श्लोक भी सर्वत्र प्रसिद्ध है—

रमन्ते योगिनोऽनन्ते नित्यानन्दे चिदात्मनि ।
इति रामपदेनासौ परं ब्रह्माभिधीयते ॥

—( रामपूर्वतापनीयोप० ६ )

जिस सत्-चित्-आनन्दमय राममें योगीजन रमण करते हैं, वह 'राम' साक्षात् परब्रह्म है । जब राम साक्षात् परब्रह्म हैं, तब यह निश्चित ही है कि उनका नाम सर्वोपरि है । इसपर कहनेवाले कह सकते हैं कि यह परब्रह्मत्व कृष्णमें विद्यमान है । 'कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्'—यह प्रसिद्ध ही है । किंतु कृष्णकी अपेक्षा रामके जगदीश्वरत्वकी यह विशेषता है कि रामका ईश्वरत्व आबालवृद्ध, प्राकृत-से-प्राकृत एवं परमतत्त्वके वेत्ता ऋषि-महर्षि—इन सबमें

# श्रीरामकवचम्

वन्दना

आजानुबाहुमरविन्ददलायताक्ष-
माजन्मशुद्धरसहासमुखप्रसादम्।
श्यामं गृहीतशरचापमुदाररूपं
रामं सरासमभिराममनुस्मरामि॥
शृणु वक्ष्याम्यहं सर्वं सुतीक्ष्ण मुनिसत्तम।
श्रीरामकवचं पुण्यं सर्वकामप्रदायकम्॥
अद्वैतानन्दचैतन्यशुद्धसत्त्वैकलक्षणः।
बहिरन्तः सुतीक्ष्णात्र रामचन्द्रः प्रकाशते॥
तत्त्वविद्यार्थिनो नित्यं रमन्ते चित्सुखात्मनि।
इति रामपदेनासौ परब्रह्माभिधीयते॥
जय रामेति यन्नाम कीर्तयन्नभिवर्णयेत्।
सर्वपापैर्विनिर्मुक्तो याति विष्णोः परं पदम्॥
श्रीरामेति परं मन्त्रं तदेव परमं पदम्।
तदेव तारकं विद्धि जन्ममृत्युभयापहम्।
श्रीरामेति वदन् ब्रह्मभावमाप्नोत्यसंशयम्॥

(अगस्त्यजी सुतीक्ष्णसे कहते हैं—) "जानुपर्यन्त जिनकी बाहु हैं, कमलदलके समान जिनके विस्तृत नेत्र हैं, जन्मसे ही जिनके मुखपर निष्कपट आनन्दसूचक हास्यके रूपमें प्रसन्नता झलकती रहती है, जिनका सलोना साँवला वर्ण है, जिन्होंने धनुष और बाणको धारण कर रक्खा है, जिनका उदार रूप है, ऐसे परमसुखदायक सीतासहित भगवान् श्रीरामका मैं ध्यान करता हूँ। मुनिसत्तम सुतीक्ष्ण! सुनो, मैं आज तुम्हें सब कामनाओंको पूर्ण करनेवाला तथा परमपावन श्रीरामकवच पूर्णरूपसे बतलाऊँगा। सुतीक्ष्ण! इस संसारमें बाहर-भीतर—सब स्थानोंमें अद्वैत आनन्दस्वरूप, शुद्ध सत्त्वगुणमय रामचन्द्रजी प्रकाशित हो रहे हैं। परमात्माके तत्त्वको जाननेकी इच्छा रखनेवाले लोग जिन चिदानन्द-स्वरूपमें रमण करते हैं—आनन्दका अनुभव करते हैं, वे ही परब्रह्म 'राम' इस नामसे पुकारे जाते हैं। जो मनुष्य 'जय राम'—इस नामका कीर्तन करता है, अथवा दूसरोंको श्रवण कराता है, वह सब पापोंसे छूटकर विष्णुभगवान्के परमपदको प्राप्त होता है। 'श्रीराम'—यह सर्वश्रेष्ठ मन्त्र है, यही परमपद है, यह जन्म-मृत्यु आदिके भयको दूर कर देता है, उसे ही तारक-मन्त्र जानो। 'श्रीराम'—यों कहनेवाला प्राणी निश्चय ही परब्रह्मको प्राप्त होता है।"

विनियोगः

अस्य श्रीरामकवचस्य अगस्त्य ऋषिः, अनुष्टुप् छन्दः, सीतालक्ष्मणोपेतः श्रीरामचन्द्रो देवता, श्रीरामचन्द्रप्रसाद-सिद्ध्यर्थं जपे विनियोगः।

ध्यानम्

अथ ध्यानं प्रवक्ष्यामि सर्वाभीष्टफलप्रदम्।
नीलजीमूतसंकाशं विद्युद्वर्णाम्बरावृतम्॥
कोमलाङ्गं विशालाक्षं युवानमतिसुन्दरम्।
सीतासौमित्रिसहितं जटामुकुटधारिणम्॥
सासितूणधनुर्बाणपाणिं दानवमर्दनम्।
सदा चोरभये राजभये शत्रुभये तथा॥
ध्यात्वा रघुपतिं युद्धे कालानलसमप्रभम्।
चीरकृष्णाजिनधरं भस्मोद्धूलितविग्रहम्॥
आकर्णाकृष्टसशरकोदण्डभुजमण्डितम्।
रणे रिपून् रावणादींस्तीक्ष्णमार्गणवृष्टिभिः॥
संहरन्तं महावीरमुग्रमैन्द्ररथस्थितम्।
लक्ष्मणाद्यैर्महावीरैर्वृतं हनुमदादिभिः॥
सुग्रीवाद्यैर्महावीरैः शैलवृक्षकरोद्यतैः।
वेगात् करालहुंकारैर्भुभुक्कारमहारवैः॥
नदद्भिः परिवादद्भिः समरे रावणं प्रति।
श्रीराम शत्रुसंघान्मे हन मर्दय खादय॥
भूतप्रेतपिशाचादीन् श्रीरामाशु विनाशय।
एवं ध्यात्वा जपेद्रामकवचं सिद्धिदायकम्॥

"अब सब कामनाओंको पूर्ण करनेवाला ध्यान बतला रहा हूँ। जिनका नील मेघके समान श्याम शरीर है, जो बिजलीके समान चमकते हुए पीले वस्त्रको धारण किये हैं, जिनके कोमल अङ्ग हैं, बड़ी-बड़ी आँखें हैं, जो अतिशय सुन्दर और युवा हैं, जिनके साथ सीता और लक्ष्मण विद्यमान हैं, जो जटा-मुकुट धारण किये हैं, तलवार, तरकस, धनुष और बाण हाथमें लिये हैं और दानवोंका संहार करते हैं। (मैं उनका ध्यान करता हूँ।) मनुष्यको चाहिये कि राजभय, चोरभय और शत्रुका भय आ जाय तो युद्ध-कालमें कालानलके समान प्रचण्ड प्रभाशाली रामचन्द्रजीका इस रूपमें ध्यान करे। वे वल्कल-वस्त्र तथा कृष्णमृगचर्म धारण किये हैं और शरीर उनका भस्मसे धूसरित हो रहा है। उनकी भुजाएँ कानतक खिंचे हुए बाणसहित धनुषसे सुशोभित हैं। वे

संग्रामभूमिमें रावण आदि शत्रुओंका तीक्ष्ण बाणवृष्टिद्वारा संहार कर रहे हैं। उस समय वे महान् शक्तिसम्पन्न उग्ररूप धारण किये हैं और इन्द्रके रथपर बैठे हैं। लक्ष्मण और हनुमान्‌जी आदि श्रेष्ठ वीरोंसे वे घिरे हुए हैं तथा उनके साथ सुग्रीव आदि योद्धा हाथमें पाषाणखण्ड और बड़े-बड़े वृक्ष लिये हुए प्रचण्ड वेगसे बुभुक्षायुक्त कराल हुंकारके साथ उच्चस्वरसे दहाड़ते हुए युद्धमें रावणपर आक्रमण कर रहे हैं। पुनः श्रीरामसे इस प्रकार प्रार्थना करे—'हे राम! मेरे शत्रुगणोंको मार डालो, नष्ट कर दो, खा जाओ और भूत, प्रेत, पिशाच आदिको शीघ्र ही नष्ट कर दो।' इस प्रकार रामचन्द्रजीका ध्यान (और उनसे प्रार्थना) करके निम्नाङ्कित सिद्धिदायक रामकवचका जप करना चाहिये।''

स्तोत्रम्

सुतीक्ष्ण वज्रकवचं शृणु वक्ष्याम्यनुत्तमम्।
श्रीरामः पातु मे मूर्ध्नि पूर्वे च रघुवंशजः॥
दक्षिणे मे रघुवरः पश्चिमे पातु पावनः।
उत्तरे मे रघुपतिः पायाद्दशरथात्मजः॥
भ्रुवोर्दूर्वादलश्यामस्तयोर्मध्ये जनार्दनः।
श्रोत्रे मे पातु राजेन्द्रो दृशौ राजीवलोचनः॥
घ्राणं मे पातु राजर्षिर्गण्डौ मे जानकीपतिः।
कर्णमूले खरध्वंसी भालं मे रघुवल्लभः॥
जिह्वां मे वाक्पतिः पातु दन्तवल्ल्यौ रघूत्तमः।
ओष्ठौ श्रीरामचन्द्रो मे मुखं पातु परात्परः॥
कण्ठं पातु जगद्वन्द्यः स्कन्धौ मे रावणान्तकः।
धनुर्बाणधरः पातु भुजौ मे वालिमर्दनः।
सर्वाण्यङ्गुलिपर्वाणि हस्तौ मे राक्षसान्तकः॥
वक्षो मे पातु काकुत्स्थः पातु मे हृदयं हरिः॥
स्तनौ सीतापतिः पातु पार्श्वे मे जगदीश्वरः।
मध्यं मे पातु लक्ष्मीशो नाभिं मे रघुनायकः॥
कौसल्येयः कटिं पातु पृष्ठं दुर्गतिनाशनः।
गुह्यं पातु हृषीकेशः सक्थिनी सत्यविक्रमः॥
ऊरू शार्ङ्गधरः पातु जानुनी हनुमत्प्रियः।
जङ्घे पातु जगद्व्यापी पादौ मे ताटकान्तकः॥
सर्वाङ्गं पातु मे विष्णुः सर्वसंधीननामयः।
ज्ञानेन्द्रियाणि प्राणादीन् पातु मे मधुसूदनः॥
पातु श्रीरामभद्रो मे शब्दादीन् विषयानपि।
द्विपदादीनि भूतानि मत्सम्बन्धीनि यानि च॥
जामदग्न्यमहादर्पदलनः पातु तानि मे।
सौमित्रिपूर्वजः पातु वागादीनीन्द्रियाणि च॥
रोमाङ्कुराण्यशेषाणि पातु सुग्रीवराज्यदः।
वाङ्मनोबुद्ध्यहंकारैर्ज्ञानाज्ञानकृतानि च॥
जन्मान्तरकृतानीह पापानि विविधानि च।
तानि सर्वाणि दग्ध्वाशु हरकोदण्डखण्डनः॥
पातु मां सर्वतो रामः शार्ङ्गबाणधरः सदा।

(अगस्त्यजी कहते हैं—) 'सुतीक्ष्ण! मैं परमोत्तम वज्र-कवचका वर्णन करता हूँ, सुनो। श्रीराम मेरे मस्तकपर छत्रच्छाया रखें और रघुवंशजन्मा पूर्व दिशामें मेरी रक्षा करें। दक्षिण दिशामें मेरी रघुवर, पश्चिममें पावन और उत्तरमें दशरथात्मज रघुपति मेरी रक्षा करें। दोनों भौंहोंपर दूर्वादलश्याम तथा उनके मध्यभागपर जनार्दन छत्रच्छाया रखें। मेरे कानोंकी राजेन्द्र और नेत्रोंकी राजीवलोचन रक्षा करें। मेरी नासिकाकी राजर्षि, मेरे गण्डस्थलोंकी जानकीपति, दोनों कर्णमूलोंकी खरध्वंसी और मेरे भालकी रघुवल्लभ रक्षा करें। मेरी जिह्वाकी वाक्पति और दोनों दन्तपंक्तियोंकी रघूत्तम रक्षा करें। मेरे होठोंकी श्रीरामचन्द्र और मुखकी परात्पर रक्षा करें। मेरे कण्ठकी जगद्वन्द्य और दोनों कंधोंकी रावणनाशक रक्षा करें। धनुर्बाणधर मेरी बाँहकी रक्षा करें, वालिमर्दन अँगुलियोंकी सभी गाँठोंकी तथा राक्षसान्तक (राक्षसोंके काल) मेरे हाथोंकी रक्षा करें। काकुत्स्थ मेरे वक्षःस्थलकी रक्षा करें और हरि मेरे हृदयकी रक्षा करें। मेरे दोनों स्तनोंकी सीतापति और दोनों पार्श्वभागोंकी जगदीश्वर रक्षा करें। मेरे मध्यभागकी लक्ष्मीश और मेरी नाभिकी रघुनायक रक्षा करें। कटिभागकी कौसल्यानन्दन और पृष्ठभागकी दुर्गतिनाशन रक्षा करें। गुह्य (गोपनीय) भागकी हृषीकेश और सक्थियों (जाँघकी हड्डियों)की सत्यविक्रम रक्षा करें। ऊरुओंकी रक्षा शार्ङ्गधर और घुटनोंकी रक्षा हनुमत्प्रिय करें। मेरी पिंडलियोंकी जगद्व्यापी और पैरोंकी ताटकावधकर्ता (ताटकाके काल) रक्षा करें। मेरे सभी अङ्गोंकी विष्णु और सम्पूर्ण संधियों (जोड़ों)की अनामय रक्षा करें। मेरी ज्ञानेन्द्रियों तथा प्राणोंकी रक्षा मधुविनाशक करें। श्रीरामभद्र मेरे शब्दादि विषयोंकी भी रक्षा करें। मुझसे सम्बन्ध रखनेवाले जितने दो पैरवाले प्राणी हों, उन सबकी रक्षा जामदग्न्यमहादर्पदलन (परशुरामके महान् दर्पको चूर्ण करनेवाले श्रीराम) करें। सौमित्रिपूर्वज (लक्ष्मणके बड़े भाई) मेरी वाक् आदि इन्द्रियोंकी रक्षा करें। मेरे सारे रोमकूपोंकी सुग्रीव-

राज्यद ( सुग्रीवको राज्य देनेवाले ) रक्षा करें। मन, वचन, बुद्धि और अहंकारद्वारा जानमें अथवा अनजानमें किये हुए इस जन्मके अथवा जन्मान्तरके जो मेरे अनेकविध पाप हैं, उन सबको शीघ्र ही भस्म करके हरकोदण्डखण्डन ( शिवजीके धनुषको तोड़नेवाले ) मेरी सब दिशाओंमें रक्षा करें। शार्ङ्गधनुष और बाण धारण करनेवाले श्रीराम सदा मेरी रक्षा करें।'

इति श्रीरामचन्द्रस्य कवचं वज्रसम्मितम्॥
गुह्याद्गुह्यतमं दिव्यं सुतीक्ष्ण मुनिसत्तम।
यः पठेच्छृणुयाद्वापि श्रावयेद्यः समाहितः॥
स याति परमं स्थानं रामचन्द्रप्रसादतः।
महापातकयुक्तो वा गोघ्नो वा भ्रूणहा तथा॥
श्रीरामचन्द्रकवचपठनाच्छुद्धिमाप्नुयात्।
ब्रह्महत्यादिभिः पापैर्मुच्यते नात्र संशयः॥
भोः सुतीक्ष्ण यथा पृष्टं त्वया मम पुरा शुभम्।
तथा श्रीरामकवचं मया ते विनिवेदितम्॥

'मुनिश्रेष्ठ सुतीक्ष्ण! श्रीरामचन्द्रजीका यह दिव्य कवच वज्र-तुल्य तथा गुह्यसे भी परम गुह्य है। जो मन लगाकर इसे पढ़ता है, सुनता है अथवा दूसरोंसे कहता है, वह श्रीरामचन्द्रजीकी कृपासे परमधामको प्राप्त करता है। चाहे वह महापातकी, गोघाती अथवा गर्भस्थ बालककी हत्या करनेवाला ही क्यों न हो, इस श्रीरामचन्द्रके कवचके पाठसे वह शुद्ध हो जाता है—यहाँतक कि ब्रह्महत्या-जैसे पापोंसे भी उसे छुटकारा मिल जाता है, इसमें तनिक भी संशय नहीं है। हे सुतीक्ष्ण! जिस प्रकार जैसा पहले तुमने मुझसे पूछा था, उसी प्रकार मङ्गलकारक श्रीराम-कवच मैंने तुम्हें बतला दिया।'

( आनन्दरामायण, मनोहरकाण्ड १३ । ४६—८२ )

# श्रीसीताजीकी उपासनाके मन्त्र

भगवान् श्रीरामकी प्रसन्नताके लिये भगवती सीताजीकी प्रसन्नता प्राप्त करना परम आवश्यक है। गोस्वामी तुलसीदासजीने अपनी 'विनय-पत्रिका'में श्रीसीताजीसे प्रार्थना करते समय यही कहा है—

कबहुँक, अंब! अवसर पाइ।
मेरिऔ सुधि द्याइबी, कछु करुन-कथा चलाइ॥ १॥
दीन, सब अँग हीन, छीन, मलीन, अघी अघाइ।
नाम लै भरै उदर एक प्रभु-दासी-दास कहाइ॥ २॥
बूझिहैं 'सो है कौन'', कहिबी नाम, दसा जनाइ।
सुनत राम कृपालु के मेरी बिगरिऔ बनि जाइ॥ ३॥
जानकी जगजननि जन की किये बचन सहाइ।
तरै तुलसीदास भव तव नाथ गुन-गन गाइ॥ ४॥

( विनय ४१ )

## मन्त्र

पद्मा ( श्रीं ), ङे-विभक्त्यन्त सीता-शब्द ( सीतायै ) और अन्तमें ठद्वय ( स्वाहा )—( श्रीं सीतायै स्वाहा ) यह षडक्षर सीता-मन्त्र है। इसके वाल्मीकि ऋषि, 'गायत्री' छन्द, भगवती सीता देवता, 'श्रीं' बीज तथा 'स्वाहा' शक्ति है। छः दीर्घस्वरोंसे युक्त बीजाक्षर ( श्रां श्रीं श्रूं श्रैं श्रौं श्रः ) द्वारा षडङ्गन्यास करे।

## ध्यान

ततो ध्यायेन्महादेवीं सीतां त्रैलोक्यपूजिताम्।
तप्तहाटकवर्णाभां पद्मयुग्मं करद्वये॥
सद्रत्नभूषणस्फूर्जद्दिव्यदेहां शुभात्मिकाम्।
नानावस्त्रां शशिमुखीं पद्माक्षीं मुदितान्तराम्।
पश्यन्तीं राघवं पुण्यं शय्यायां षड्गुणेश्वरीम्॥

'तदनन्तर त्रिभुवनपूजित महादेवी सीताका ध्यान करे। तपाये हुए सुवर्णके समान उनकी कान्ति है। उनके दोनों हाथोंमें दो कमलपुष्प शोभा पा रहे हैं। उनका दिव्य-शरीर उत्तम रत्नमय आभूषणोंसे प्रकाशित हो रहा है। वे मङ्गलमयी सीता भाँति-भाँतिके वस्त्रोंसे सुशोभित हैं। उनका मुख चन्द्रमाको लज्जित कर रहा है। उनके नेत्र कमलोंकी-सी शोभा धारण करते हैं। उनका अन्तःकरण आनन्दसे उल्लसित है। वे ऐश्वर्य आदि छः गुणोंकी अधीश्वरी हैं और शय्यापर अपने प्राणवल्लभ पुण्यमय श्रीरामचन्द्रको अनुरागपूर्ण दृष्टिसे निहार रही हैं।'

इस प्रकार ध्यान करके मन्त्रोपासक छः लाख मन्त्रका जप करे और खिले हुए कमलोंद्वारा दशांश आहुति दे। पूर्वोक्त ( श्रीराम-) पीठपर उनकी पूजा करनी चाहिये। मूलमन्त्रसे मूर्ति-निर्माण करके उसमें जनकनन्दिनी किशोरीजी-

का आवाहन और स्थापन करे। फिर विधिवत् पूजन करके उनके दक्षिण भागमें भगवान् श्रीरामचन्द्रजीकी अर्चना करे। तत्पश्चात् अग्रभागमें हनुमान्‌जीकी और पृष्ठभागमें लक्ष्मणजीकी पूजा करे। फिर आठ दलोंमें मुख्य मन्त्रियोंका, उनके बाह्यभागमें इन्द्र आदि लोकेश्वरोंका और उनके भी बाह्यभागमें वज्र आदि आयुधोंका पूजन करके मनुष्य सम्पूर्ण सिद्धियोंका स्वामी हो जाता है। अधिक कहनेसे क्या लाभ।

( नारदपुराण, पूर्वखण्ड, तृतीय पाद, अध्याय ७३ )

# श्रीसीताकवचम्

वन्दना

या सीतावनिसम्भवाथ मिथिलापालेन संवर्द्धिता
पद्माक्षनृपतेः सुतानलगता या मातुलुङ्गोद्भवा।
या रत्ने लयमागता जलनिधौ या वेदवारं गता
लङ्कां सा मृगलोचना शशिमुखी मां पातु रामप्रिया॥

'जो सीता पृथ्वीसे उत्पन्न हुईं और आगे चलकर अग्निमें स्थित रहीं; जो मिथिलानरेशके द्वारा पाली-पोसी गयीं, जो ( वेदवतीके रूपमें ) मातुलुङ्ग ( विजौरा नींबू ) से उत्पन्न होकर ( पद्माके रूपमें ) पद्माक्ष नामक राजाकी पुत्री कही गयीं, जो रावणके द्वारा पकड़नेका प्रयत्न करनेपर समुद्रमें तथा रत्नोंमें लीन हो गयीं और इस प्रकार चार बार लङ्का गयीं, वे चन्द्रवदनी, मृगनयनी और श्रीरामकी प्रिया सीता मेरी रक्षा करें।'

विनियोगः

अस्य श्रीसीताकवचस्तोत्रमन्त्रस्य अगस्तिर्ऋषिः। श्रीसीता देवता। अनुष्टुप् छन्दः। रमेति बीजम्। जनकजेति शक्तिः। अवनिजेति कीलकम्। पद्माक्षसुतेत्यस्त्रम्। मातुलुङ्गीति कवचम्। मूलकासुरघातिनीति मन्त्रः। श्रीसीतारामचन्द्रप्रीत्यर्थं सकलकामनासिद्ध्यर्थं च जपे विनियोगः।

करन्यासः

अथ करन्यासः। ॐ ह्रां सीतायै अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ ह्रीं रमायै तर्जनीभ्यां नमः। ॐ ह्रूं जनकजायै मध्यमाभ्यां नमः। ॐ ह्रैं अवनिजायै अनामिकाभ्यां नमः। ॐ ह्रौं पद्माक्षसुतायै कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ ह्रः मातुलुङ्ग्यै करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः। एवं हृदयादिन्यासः कार्यः॥

ध्यानम्

सीतां कमलपत्राक्षीं विद्युत्पुञ्जसमप्रभाम्।
द्विभुजां सुकुमाराङ्गीं पीतकौशेयवासिनीम्॥
सिंहासने रामचन्द्रवामभागस्थितां वराम्।
नानालंकारसंयुक्तां कुण्डलद्वयधारिणीम्॥
चूडाकङ्कणकेयूररशनानूपुरान्विताम्
सीमन्ते रविचन्द्राभ्यां निटिले तिलकेन च॥
मयूराभरणेनापि घ्राणेऽतिशोभितां शुभाम्।
हरिद्रां कज्जलं दिव्यं कुङ्कुमं कुसुमानि च॥
बिभ्रतीं सुरभिद्रव्यं सुगन्धस्नेहमुत्तमम्।
स्मिताननां गौरवर्णां मन्दारकुसुमं करे॥
बिभ्रतीमपरे हस्ते मातुलुङ्गमनुत्तमम्।
रम्यहासां च बिम्बोष्ठीं चन्द्रवाहनलोचनाम्॥
कलानाथसमानास्यां कलकण्ठमनोरमाम्।
मातुलुङ्गोद्भवां देवीं पद्माक्षतनयां शुभाम्॥
मैथिलीं रामदयितां दासीभिः परिवीजिताम्।
एवं ध्यात्वा जनकजां हेमकुम्भपयोधराम्॥
सीतायाः कवचं दिव्यं पठनीयं शुभावहम्॥

'कमलकी पँखुड़ियोंके समान जिनके नेत्र हैं, विद्युत्पुञ्जके समान जिनकी दीप्ति है, जिनके दो भुजाएँ हैं, अङ्ग सुकुमार हैं और जो पीताम्बर पहने हैं, जो सिंहासनपर रामके वामभागमें आसीन हैं, जो विभिन्न आभूषणोंसे अलंकृत हैं— कानोंमें कुण्डल धारण किये हुए हैं, जूड़ेमें चूड़ामणि, भुजाओंमें केयूर और कंगन, कमरमें करधनी तथा चरणोंमें नूपुर पहने हैं, जो सूर्य-चन्द्रमाके समान देदीप्यमान सीमन्तभागमें सिन्दूर और ललाटमें तिलक और नासिकाग्रमें मयूरके आकारका आभूषण धारण करनेसे अत्यन्त सुशोभित हो रही हैं, परम मङ्गलमयी हैं और हरिद्रा, काजल, दिव्य केसर, विविध प्रकारके फूल, तरह-तरहके सुगन्धित द्रव्य और उत्तम सुगन्धयुक्त तेल आदि धारण किये हुए हैं, जिनका मुस्कुराता हुआ मुखमण्डल है, गौर वर्ण है, जिनके एक हाथमें मन्दारका फूल और दूसरे हाथमें उत्तम मातुलुङ्ग विराजमान है, जो मन्द-मन्द हँस रही हैं, जिनके ( पके हुए ) कुँदरूके समान लाल-लाल ओठ और मृगके नेत्रोंके समान नेत्र हैं, जिनका चन्द्रमाके समान मुख है, कोयलके समान मीठी जिनकी वाणी है, जो मातुलुङ्गसे उत्पन्न होनेवाली, पद्माक्ष नृपतिकी पुत्री, दिव्यशक्तिसम्पन्न, मङ्गलमयी, मिथिलेशकी

पुत्री और रामकी प्रिया भामिनी हैं, जिन्हें दासियाँ पंखे झल रही हैं, सुवर्णकलशके समान जिनके पयोधर हैं, उन जनकनन्दिनी सीताका ध्यान करके इस दिव्य एवं मङ्गलकारक निम्नाङ्कित सीताकवचका पाठ करना चाहिये।'

स्तोत्रम्

श्रीसीता पूर्वतः पातु दक्षिणेऽवतु जानकी।
प्रतीच्यां पातु वैदेही पातूदीच्यां च मैथिली॥
अधः पातु मातुलुङ्गी ऊर्ध्वं पद्माक्षजावतु।
मध्येऽवनिसुता पातु सर्वतः पातु मां रमा॥
स्मितानना शिरः पातु पातु भालं नृपात्मजा।
पद्मावतु भ्रुवोर्मध्ये मृगाक्षी नयनेऽवतु॥
कपोले कर्णमूले च पातु श्रीरामवल्लभा।
नासाग्रं सात्त्विकी पातु पातु वक्त्रं तु राजसी॥
तामसी पातु मद्वाणीं पातु जिह्वां पतिव्रता।
दन्तान् पातु महामाया चिबुकं कनकप्रभा॥
पातु कण्ठं सौम्यरूपा स्कन्धौ पातु सुरार्चिता।
भुजौ पातु वरारोहा करौ कङ्कणमण्डिता॥
नखान् रक्तनखा पातु कुक्षौ पातु लघूदरा।
वक्षः पातु रामपत्नी पार्श्वे रावणमोहिनी॥
पृष्ठदेशे वह्निगुप्तावतु मां सर्वदैव हि।
दिव्यप्रदा पातु नाभिं कटिं राक्षसमोहिनी॥
गुह्यं पातु रत्नगुप्ता लिङ्गं पातु हरिप्रिया।
ऊरू रक्षतु रम्भोरूर्जानुनी प्रियभाषिणी॥
जङ्घे पातु सदा सुभ्रूर्गुल्फौ चामरवीजिता।
पादौ लवसुता पातु पात्वङ्गानि कुशाम्बिका॥
पादाङ्गुलीः सदा पातु मम नूपुरनिःस्वना।
रोमाण्यवतु मे नित्यं पीतकौशेयवासिनी॥
रात्रौ पातु कालरूपा दिने दानैकतत्परा।
सर्वकालेषु मां पातु मूलकासुरघातिनी॥

'पूर्वकी ओर श्रीसीता मेरी रक्षा करें, दक्षिणकी ओर जानकी रक्षा करें, पश्चिम दिशामें वैदेही रक्षा करें, उत्तरमें मैथिली रक्षा करें। नीचेकी ओर मातुलुङ्गी रक्षा करें, ऊपरकी ओर पद्माक्षजा रक्षा करें, मध्यदेशमें अवनिसुता रक्षा करें और रमा मेरी चारों ओरसे रक्षा करें। स्मितानना (स्मितरेखासे युक्त मुखवाली) सिरकी रक्षा करें, नृपात्मजा (राजकुमारी) ललाटकी रक्षा करें, भौंहोंके बीचमें पद्मा रक्षा करें और मेरे नेत्रोंकी मृगाक्षी (मृगनयनी) रक्षा करें। श्रीरामवल्लभा कपोलों और कर्णमूलोंकी रक्षा करें, सात्त्विकी नासिकाके अग्रभागकी रक्षा करें, राजसी मुखकी रक्षा करें, तामसी मेरी वाणीकी रक्षा करें, पतिव्रता जिह्वाकी रक्षा करें; महामाया दाँतोंकी और कनकप्रभा ठोड़ीकी रक्षा करें; सौम्यरूपा कण्ठकी रक्षा करें, सुरार्चिता (देवपूजिता) कंधोंकी रक्षा करें, वरारोहा बाहुओंकी और कङ्कणमण्डिता हाथोंकी रक्षा करें। रक्तनखा (लाल-लाल नखोंवाली) मेरे नाखूनोंकी रक्षा करें, लघूदरा कुक्षियोंकी रक्षा करें, रामपत्नी वक्षःस्थलकी और रावणमोहिनी दोनों पार्श्वोंकी रक्षा करें। वह्निगुप्ता (अग्निद्वारा रक्षित) सदा मेरे पृष्ठदेशकी रक्षा करें। दिव्यप्रदा (दिव्य पदार्थोंको देनेवाली) मेरी नाभिकी और राक्षसमोहिनी कमरकी रक्षा करें। रत्नगुप्ता (रत्नोंसे आच्छादित) गुह्यकी रक्षा करें और हरिप्रिया लिङ्गकी रक्षा करें। रम्भोरु मेरी दोनों जाँघोंकी और प्रियभाषिणी जानुओंकी रक्षा करें। सुभ्रू (सुन्दर भौंहोंवाली) जाँघोंकी और चामरवीजिता गुल्फों (टखनों) की रक्षा करें। लवसुता (लव-जननी) पैरोंकी रक्षा करें तथा कुशाम्बिका (कुशकी माता) शरीरके सब अङ्गोंकी रक्षा करें। मेरे पैरोंकी उँगलियोंकी नूपुरनिःस्वना (नूपुरोंकी झनकारवाली) सदा रक्षा करें और पीतकौशेयवासिनी (रेशमी पीताम्बर धारण करनेवाली) नित्य मेरे रोमोंकी रक्षा करें। रात्रिके समय कालरूपा और दिनको दानैकतत्परा रक्षा करें तथा सब समय मूलकासुरघातिनी मेरी रक्षा करें।'

एवं सुतीक्ष्ण सीतायाः कवचं ते मयेरितम्।
इदं प्रातः समुत्थाय स्नात्वा नित्यं पठेत्तु यः॥
जानकीं पूजयित्वा स सर्वान् कामानवाप्नुयात्।
धनार्थी प्राप्नुयाद्द्रव्यं पुत्रार्थी पुत्रमाप्नुयात्॥
स्त्रीकामार्थी शुभां नारीं सुखार्थी सौख्यमाप्नुयात्।
अष्टवारं जपनीयं सीतायाः कवचं सदा॥
अष्टभ्यो विप्रवर्येभ्यो नरः प्रीत्यार्पयेत्सदा।
फलपुष्पादिकादीनि यानि तानि पृथक् पृथक्॥
सीतायाः कवचं चेदं पुण्यं पातकनाशनम्।
ये पठन्ति नरा भक्त्या ते धन्या मानवा भुवि॥

'सुतीक्ष्ण! इस प्रकार मैंने तुम्हें सीता-कवच बतलाया। जो प्राणी सवेरे उठकर स्नानके बाद नित्य जानकीजीकी पूजा करके इसका पाठ करता है, वह अपनी सब इच्छाएँ पूर्ण कर लेता है। धन चाहनेवालेको धनकी प्राप्ति होती है

और पुत्रकी अभिलाषा रखनेवाला पुत्र पाता है। स्त्रीकी कामनावालेको सुन्दरी स्त्री और सुख चाहनेवालेको सौख्य प्राप्त होता है। उपासकको चाहिये कि सदा आठ बार सीता-कवचका जप करे और आठ ब्राह्मणोंको फल-पुष्प आदि जो वस्तुएँ हों, उन्हें पृथक्-पृथक् प्रसन्नतापूर्वक दान कर दे। यह सीताकवच बड़ा पवित्र और पापोंका नाशक है; जो लोग भक्तिपूर्वक इसका पाठ करते हैं, वे प्राणी संसारमें धन्य हैं।

( आनन्दरामायण, मनोहरकाण्ड, अध्याय १४ )

## श्रीलक्ष्मणजी, भरतजी एवं शत्रुघ्नजीकी उपासना

श्रीलक्ष्मणजी, श्रीभरतजी एवं श्रीशत्रुघ्नजीकी आराधनासे भगवान् श्रीराम बहुत शीघ्र प्रसन्न होते हैं; अतः उनकी उपासनाकी विशेष महिमा है।

इन्दु (अनुस्वार) युक्त शक्र (ल) तथा 'लक्ष्मणाय नमः'—यह ( लं लक्ष्मणाय नमः ) सात अक्षरोंका मन्त्र है। इसके अगस्त्य ऋषि, गायत्री छन्द, महावीर लक्ष्मण देवता, 'लं' बीज और 'नमः' शक्ति है। छः दीर्घस्वरोंसे युक्त बीज ( लां, लीं, लूं, लैं, लौं, लः, ) द्वारा षडङ्गन्यास करके ध्यान करना चाहिये।

ध्यान

द्विभुजं स्वर्णरुचिरतनुं पद्मनिभेक्षणम्।
धनुर्बाणकरं रामसेवासंसक्तमानसम्॥

( नारदपुराण, पूर्वभाग ७३। १४४ )

'जिनके दो भुजाएँ हैं, जिनकी अङ्गकान्ति सुवर्णके समान सुन्दर है, जिनके नेत्र कमलदलके सदृश हैं, जो हाथोंमें धनुष-बाण धारण किये हैं तथा श्रीरामचन्द्रजीकी सेवामें जिनका मन सदा संलग्न रहता है ( उन श्रीलक्ष्मणजीकी मैं आराधना करता हूँ )।'

इस प्रकार ध्यान करके मन्त्रोपासक सात लाख जप करे और मधु-मिश्रित खीरसे आहुति देकर श्रीरामपीठपर श्रीलक्ष्मणजीका पूजन करे। श्रीरामजीकी ही भाँति श्रीलक्ष्मण-जीका भी पूजन किया जाता है। यदि श्रीरामचन्द्रजीके पूजनका सम्पूर्ण फल प्राप्त करनेकी निश्चित इच्छा हो तो यत्नपूर्वक श्रीलक्ष्मणजीका आदरसहित पूजन करना चाहिये। श्रीरामचन्द्रजीके अनेकों भिन्न-भिन्न मन्त्र हैं, जो सिद्धि देने-वाले हैं। अतः उनके साधकोंको सदा श्रीलक्ष्मणजीकी शुभ आराधना करनी चाहिये। मुक्तिकी इच्छावाले मनुष्यको एकाग्रचित्तसे आलस्यरहित होकर लक्ष्मणजीके मन्त्रका एक हजार आठ या एक सौ आठ बार जप करना चाहिये। जो नित्य एकान्तमें बैठकर लक्ष्मणजीके मन्त्रका जप करता है, वह सब पापोंसे मुक्त हो जाता है और उसे सम्पूर्ण अभिलषित पदार्थोंकी प्राप्ति हो जाती है। यह लक्ष्मण-मन्त्र जयप्रधान है तथा राज्यप्राप्तिका एकमात्र साधन है। जो नित्यकर्म करके शुद्ध-भावसे तीनों समय लक्ष्मणजीके मन्त्रका जप करता है, वह सब पापोंसे मुक्त हो भगवान् विष्णुके परमपदको प्राप्त हो जाता है। जो विधिपूर्वक मन्त्रकी दीक्षा लेकर सद्गुणोंसे युक्त और पापरहित होकर अपने आचारका नियमपूर्वक पालन करता, मनको वशमें रखता और घरमें रहते हुए भी जितेन्द्रिय होता है तथा इहलोकके भोगोंकी इच्छा न रखकर निष्कामभावसे भगवान् लक्ष्मणका पूजन करता है, वह समस्त पुण्य-पापके समुदायको दग्ध करके, शुद्धचित्त हो, पुनरागमनके चक्करमें न पड़कर सनातनपदको प्राप्त कर लेता है। सकाम भाववाला पुरुष मनोवाञ्छित वस्तुओंको पाकर और मनके अनुरूप भोगोंका उपभोग करके दीर्घकालतक पूर्वजन्मोंकी स्मृतिसे युक्त रहकर भगवान् विष्णुके परमधाममें जाता है।

निद्रा ( भ ) चन्द्र ( अनुस्वार ) से युक्त हो और उसके बाद 'भरताय नमः'—ये दो पद हों तो सात अक्षरका मन्त्र होता है। इस 'भं भरताय नमः' मन्त्रके ऋषि और पूजन आदि पूर्ववत् हैं।

वक ( श ) इन्दु ( अनुस्वार ) से युक्त हो तथा उसके बाद 'ङे' ( चतुर्थी ) विभक्त्यन्त 'शत्रुघ्न' शब्द हो और अन्तमें हृदय ( नमः ) हो तो 'शं शत्रुघ्नाय नमः'—यह सात अक्षरोंका शत्रुघ्न-मन्त्र होता है, जो सम्पूर्ण मनोरथोंको सिद्ध करनेवाला है।

( श्रीनारदपुराण, पूर्वखण्ड, अध्याय ७३ )

# श्रीभरतकवचम्

वन्दना

कैकेयीतनयं सदा रघुवरन्यस्तेक्षणं श्यामलं
सप्तद्वीपपतेर्विदेहतनयाकान्तस्य वाक्ये रतम्।
श्रीसीताधवसव्यपार्श्वनिकटे स्थित्वा वरं चामरं
धृत्वा दक्षिणसत्करेण भरतं तं वीजयन्तं भजे ॥

'मैं उन कैकेयीनन्दन भरतजीकी शरण लेता हूँ, जो सदा श्रीरामचन्द्रजीकी ओर निर्निमेष दृष्टिसे निहारते रहते हैं, जिनकी साँवली-सलोनी अङ्गकान्ति है, जो सातों द्वीपोंके अधिपति जानकीवल्लभ श्रीरामकी आज्ञामें तत्पर रहते हैं तथा श्रीसीतापतिके वाम भागके निकट खड़े रहकर अपने दाहिने हाथमें सुन्दर चँवर धारण करके उसे झलते रहते हैं।'

विनियोगः

ॐ अस्य श्रीभरतकवचमन्त्रस्य अगस्त्य ऋषिः, श्रीभरतो देवता, अनुष्टुप् छन्दः, शङ्ख इति बीजम्, कैकेयीनन्दन इति शक्तिः, भरतखण्डेश्वर इति कीलकम्, रामानुज इत्यस्त्रम्, सप्तद्वीपेश्वरदास इति कवचम्, रामांशज इति मन्त्रः। श्रीभरतप्रीत्यर्थं सकलमनोरथसिद्ध्यर्थं जपे विनियोगः।

न्यासः

अथ करन्यासः—ॐ भरताय अङ्गुष्ठाभ्यां नमः, ॐ कैकेयीनन्दनाय मध्यमाभ्यां नमः, ॐ भरतखण्डेश्वराय अनामिकाभ्यां नमः, ॐ रामानुजाय कनिष्ठिकाभ्यां नमः, ॐ सप्तद्वीपेश्वरदासाय करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः।

अथाङ्गन्यासः—ॐ भरताय हृदयाय नमः, ॐ शङ्खाय शिरसे स्वाहा, ॐ कैकेयीनन्दनाय शिखायै वषट्, ॐ भरतखण्डेश्वराय कवचाय हुम्, ॐ रामानुजाय नेत्रत्रयाय वौषट्, ॐ सप्तद्वीपेश्वरदासाय अस्त्राय फट्, ॐ रामांशजाय चेति दिग्बन्धः।

ध्यानम्

रामचन्द्रसव्यपार्श्वस्थितं कैकयजासुतम्।
श्रीरामं चामरेणैव वीजयन्तं मनोरमम्॥
रत्नकुण्डलकेयूरकङ्कणादिसुभूषितम्।
पीताम्बरपरीधानं वनमालाविराजितम्॥
माण्डवीधौतचरणं रशनानूपुरान्वितम्।
नीलोत्पलदलश्यामं द्विजराजसमाननम्॥
आजानुबाहुं भरतखण्डस्य प्रतिपालकम्।
रामानुजं स्मितास्यं च शत्रुघ्नपरिवन्दितम्॥
रामन्यस्तेक्षणं सौम्यं विद्युत्पुञ्जसमप्रभम्।
रामभक्तं महावीरं वन्दे तं भरतं शुभम्॥
एवं ध्यात्वा तु भरतं रामपादेक्षणं हृदि।
कवचं पठनीयं हि भरतस्येदमुत्तमम्॥

'जो कैकेयीके पुत्र हैं, रामचन्द्रके दक्षिणभागमें स्थित हैं और श्रीरामपर चँवर डुला रहे हैं, जिनका सुन्दर स्वरूप है, जो रत्ननिर्मित कुण्डल, बाजूबंद और कङ्कण आदिसे विभूषित हैं, पीताम्बर पहने हुए हैं, जिनके गलेमें वनमालाकी विचित्र शोभा हो रही है, माण्डवी जिनका पाद-प्रक्षालन करती हैं, जो करधनी और नूपुर धारण किये हुए हैं, जिनकी अङ्ग-कान्ति नीलकमल-दलके समान श्याम है, जिनके मुखकी छटा चन्द्रमाको मात कर रही है, जिनकी भुजाएँ घुटनोंतक लंबी हैं, जो भरतखण्डके प्रतिपालक हैं, श्रीरामके लघुभ्राता हैं, जिनके मुखपर मन्द मुस्कान खेलती रहती है, शत्रुघ्न जिनकी सदा वन्दना करते हैं, जिनके नेत्र श्रीरामकी ओर टकटकी लगाये रहते हैं, जो सौम्य स्वभाववाले हैं, जिनकी प्रभा विद्युत्पुञ्जके सदृश है, जो श्रीरामके भक्त और महान् पराक्रमी हैं, उन मङ्गलदायक भरतका मैं ध्यान करता हूँ। इस प्रकार राम-चरणोंको निहारनेवाले भरतका हृदयमें ध्यान करके इस उत्तम भरत-कवचका पाठ करना चाहिये।'

स्तोत्रम्

ॐ पूर्वतो भरतः पातु दक्षिणे कैकयीसुतः।
नृपात्मजः प्रतीच्यां हि पातूदीच्यां रघूत्तमः॥
अधः पातु श्यामलाङ्गश्चोर्ध्वं दशरथात्मजः।
मध्ये भारतवर्षेशः सर्वतः सूर्यवंशजः॥
शिरस्तक्षपिता पातु भालं पातु हरिप्रियः।
भ्रुवोर्मध्यं जनकजावाक्यैकतत्परोऽवतु॥
पातु जनकजामाता मम नेत्रे सदात्र हि।
कपोलौ माण्डवीकान्तः कर्णमूले स्मिताननः॥
नासाग्रं मे सदा पातु कैकेयीतोषवर्धनः।
उदाराङ्गो मुखं पातु पातु वाणीं जटाधरः॥
पातु पुष्करतातो मे जिह्वां दन्तान् प्रभामयः।
चिबुकं वल्कलधरः कण्ठं पातु वराननः॥
स्कन्धौ पातु जितारातिर्भुजौ शत्रुघ्नवन्दितः।
करौ कवचधारी च नखान् खड्गधरोऽवतु॥
कुक्षी रामानुजः पातु वक्षः श्रीरामवल्लभः।
पार्श्वे राघवपार्श्वस्थः पातु पृष्ठं सुभाषणः॥

जठरं च धनुर्धारी नाभिं शरकरोऽवतु ।
कटिं पद्मेक्षणः पातु गुह्यं रामैकमानसः ॥
राममित्रः पातु लिङ्गमूरू श्रीरामसेवकः ।
नन्दिग्रामस्थितः पातु जानुनी मम सर्वदा ॥
श्रीरामपादुकाधारी पातु जङ्घे सदा मम ।
गुल्फौ श्रीरामबन्धुश्च पादौ पातु सुरार्चितः ॥
रामाज्ञापालकः पातु ममाङ्गान्यत्र सर्वदा ।
मम पादाङ्गुलीः पातु रघुवंशविभूषणः ॥
रोमाणि पातु मे रम्यः पातु रात्रौ सुधीर्मम ।
तूणीरधारी दिवसे दिक्षु मां पातु सर्वदा ॥
सर्वकालेषु मां पातु पाञ्चजन्यः सदा भुवि ।

'पूर्व दिशामें भरत और दक्षिणमें कैकेयीसुत मेरी रक्षा करें । पश्चिममें (दशरथकुमार) और उत्तरमें रघूत्तम मेरी रक्षा करें । श्यामलाङ्ग ( साँवले शरीरवाले ) नीचेकी ओर और दशरथात्मज ऊपरकी दिशामें रक्षा करें । भारतवर्षेश मध्यदेश और सूर्यवंशज ( सूर्यवंशमें उत्पन्न होनेवाले ) सब ओरसे मेरी रक्षा करें । तक्षपिता सिरकी रक्षा करें । हरिप्रिय ललाटकी रक्षा करें । जनकजावाक्यैकतत्पर ( जानकीजीके आज्ञापालनमें एकान्तरूपसे तत्पर रहनेवाले ) भौंहोंके मध्यभाग-की रक्षा करें । जनकजामाता ( जनकजीके जामाता अथवा जानकीजीको माता माननेवाले ) मेरे नेत्रोंकी, माण्डवीकान्त कपोलोंकी और स्मितानन ( मुस्कानयुक्त मुखवाले ) कर्णमूलों-की सदा रक्षा करें । कैकेयीतोषवर्धन ( कैकेयीके आनन्दको बढ़ानेवाले ) मेरी नासिकाके अग्रभागकी सदा रक्षा करें । उदाराङ्ग ( सुडौल अङ्गोंवाले ) मुखकी रक्षा करें । जटाधर वाणीकी रक्षा करें । पुष्करपिता मेरी जीभकी और प्रभामय दाँतोंकी रक्षा करें । वल्कलधर ( चीरवस्त्रधारी ) ठोड़ीकी और वरानन ( सुन्दर मुखवाले ) कण्ठकी रक्षा करें । जिताराति (शत्रुओंको जीतनेवाले ) कंधोंकी और शत्रुघ्नवन्दित भुजाओंकी रक्षा करें । कवचधारी हाथोंकी और खड्गधर नखोंकी रक्षा करें । रामानुज ( रामके छोटे भाई ) कुक्षिकी और श्रीरामवल्लभ वक्षःस्थलकी रक्षा करें । राघवपार्श्वस्थ ( श्रीरामके पार्श्वभागमें स्थित होनेवाले ) पार्श्वभागकी और सुभाषण ( मिष्ट भाषण करनेवाले ) पीठकी रक्षा करें । धनुर्धारी उदरकी और शरकर ( हाथमें बाण धारण करनेवाले ) नाभिकी रक्षा करें । पद्मेक्षण ( कमल-सदृश नेत्रोंवाले ) कमरकी और रामैकमानस ( श्रीराममें निश्चलरूपसे मनको लगानेवाले) गुह्य ( गुदा ) की रक्षा करें । राममित्र ( श्रीरामको मित्ररूपमें माननेवाले ) लिङ्गकी और श्रीराम-सेवक दोनों जाँघोंकी रक्षा करें । नन्दि-ग्रामस्थित ( नन्दिग्राममें निवास करनेवाले ) सर्वदा मेरे घुटनोंकी रक्षा करें । श्रीरामपादुकाधारी सदा मेरी पिंडलियोंकी रक्षा करें । श्रीरामबन्धु गुल्फों ( टखनों ) की और सुरार्चित ( देवताओंद्वारा पूजित ) पैरोंकी रक्षा करें । रामाज्ञापालक ( रामकी आज्ञाका पालन करनेवाले ) मेरे सारे अङ्गोंकी रक्षा करें । रघुवंशविभूषण मेरे पैरोंकी अँगुलियोंकी रक्षा करें । रम्य ( मनोहर रूपवाले ) मेरे रोम (रोओं)की रक्षा करें । सुधी ( उत्तम बुद्धिवाले ) रातमें मेरी रक्षा करें । तूणीरधारी ( तरकस धारण करनेवाले ) दिनमें सभी दिशाओंमें मेरी रक्षा करें । पाञ्चजन्य ( पाञ्चजन्य शङ्खके अवतार-स्वरूप ) संसारमें सभी समय सदा मेरी रक्षा करें ।'

एवं श्रीभरतस्येदं सुतीक्ष्ण कवचं शुभम् ॥
मया प्रोक्तं तवाग्रे हि महामङ्गलकारकम् ।
स्तोत्राणामुत्तमं स्तोत्रमिदं ज्ञेयं सुपुण्यदम् ॥
पठनीयं सदा भक्त्या रामचन्द्रस्य हर्षदम् ।
पठित्वा भरतस्येदं कवचं रघुनन्दनः ॥
यथा याति परं तोषं तथा स्वकवचेन न ।
तस्मादेतत् सदा जप्यं कवचानामनुत्तमम् ॥
अस्यात्र पठनान्मर्त्यः सर्वान् कामानवाप्नुयात् ।
विद्याकामो लभेद्विद्यां पुत्रकामो लभेत्सुतम् ॥
पत्नीकामो लभेत्पत्नीं धनार्थी धनमाप्नुयात् ।
यद्यन्मनोऽभिलषितं तत्तत्कवचपाठतः ॥
लभ्यते मानवैरत्र सत्यं सत्यं वदाम्यहम् ।
तस्मात्सदा जपनीयं रामोपासकमानवैः ॥

'सुतीक्ष्ण ! इस प्रकार इस शुभप्रद श्रीभरत-कवचका मैंने तुम्हारे समक्ष वर्णन कर दिया । यह महान् मङ्गलकारक है । इसे स्तोत्रोंमें सर्वश्रेष्ठ स्तोत्र समझना चाहिये । यह उत्तम पुण्यदायक और रामचन्द्रको हर्ष प्रदान करनेवाला है । इसका भक्तिपूर्वक सदा पाठ करना चाहिये । इस भरत-कवचके पाठसे रघुनन्दनको जैसी परम प्रसन्नता प्राप्त होती है, वैसी अपने कवचके पाठसे भी नहीं होती । इसलिये सदा इसका पाठ करना चाहिये । यह कवचोंमें सर्वश्रेष्ठ है । इसका पाठ करनेसे मनुष्य संसारमें सभी अभिलषित वस्तुओंको प्राप्त कर लेता है । विद्याभिलाषीको विद्या प्राप्त होती है । पुत्रार्थीको पुत्र मिल जाता है । पत्नीकी इच्छा रखनेवालेको पत्नीकी प्राप्ति हो जाती है ।

धनार्थीको धन मिल जाता है—यहाँतक कि जिन-जिन पदार्थोंकी अभिलाषा मनमें होती है, वे सभी पदार्थ इस कवचके पाठसे मनुष्योंको संसारमें उपलब्ध हो जाते हैं, यह मैं सत्य-सत्य कह रहा हूँ। इसलिये रामोपासक भक्तोंको सदा इसका पाठ करना चाहिये।'

( आनन्दरामायण, मनोहरकाण्ड, अ० १९ )

# श्रीलक्ष्मणकवचम्

### वन्दना

सौमित्रिं रघुनायकस्य चरणद्वन्द्वेक्षणं श्यामलं
बिभ्राणं स्वकरेण रामशिरसिच्छत्रं विचित्रं वरम्।
बिभ्राणं रघुनायकस्य सुमहत्कोदण्डबाणासने
तं वन्दे कमलेक्षणं जनकजावाक्ये सदा तत्परम्॥

'जो श्रीरघुनाथजीके दोनों चरण-कमलोंको निर्निमेष नेत्रोंसे देखते हुए कभी तृप्त नहीं होते, जो अपने हाथसे श्रीरामचन्द्रजीके सिरपर सुन्दर श्रेष्ठ छत्र धारण किये रहते हैं तथा अपने कंधेपर जो श्रीरामचन्द्रजीका अत्यन्त विशाल धनुष और तरकस लिये रहते हैं, जो सर्वदा जानकीजीकी आज्ञाका पालन करनेमें तत्पर रहते हैं और जिनके कमलके समान नेत्र हैं, उन परम सुन्दर सुमित्रानन्दन श्रीलक्ष्मणजीकी मैं वन्दना करता हूँ।'

### विनियोगः

ॐ अस्य श्रीलक्ष्मणकवचमन्त्रस्य अगस्त्य ऋषिः। अनुष्टुप् छन्दः। श्रीलक्ष्मणो देवता। शेष इति बीजम्। सुमित्रानन्दन इति शक्तिः। रामानुज इति कीलकम्। रामदास इत्यस्त्रम्। रघुवंशज इति कवचम्। सौमित्रिरिति मन्त्रः। श्रीलक्ष्मणप्रीत्यर्थं सकलमनोऽभिलषितसिद्ध्यर्थं जपे विनियोगः।

### न्यासः

अथ करन्यासः। ॐ लक्ष्मणाय अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ शेषाय तर्जनीभ्यां नमः। ॐ सुमित्रानन्दनाय मध्यमाभ्यां नमः। ॐ रामानुजाय अनामिकाभ्यां नमः। ॐ रामदासाय कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ रघुवंशजाय करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः। एवं हृदयाद्यङ्गन्यासः। ॐ लक्ष्मणाय हृदयाय नमः। ॐ शेषाय शिरसे स्वाहा। ॐ सौमित्रये शिखायै वषट्। ॐ रामानुजाय कवचाय हुम्। ॐ रामदासाय नेत्रत्रयाय वौषट्। ॐ रघुवंशजाय अस्त्राय फट्। ॐ सौमित्रये इति दिग्बन्धः।

### ध्यानम्

रामपृष्ठस्थितं रम्यं रत्नकुण्डलधारिणम्।
नीलोत्पलदलश्यामं रत्नकङ्कणमण्डितम्॥
रामस्य मस्तके दिव्यं बिभ्राणं छत्रमुत्तमम्।
वरपीताम्बरधरं मुकुटेनातिशोभितम्॥
तूणीरे कार्मुके चापि बिभ्राणं च स्मिताननम्।
रत्नमालाधरं दिव्यं पुष्पमालाविराजितम्॥

'जो श्रीरामचन्द्रजीके पीछे बैठे रहते हैं, जिनका मनोहर स्वरूप है, रत्नजटित कुण्डल जिनके कानोंमें झलमला रहे हैं, नील कमलदलके समान जिनकी आभा है, जिनके हाथोंमें रत्नजटित कङ्कण सुशोभित हो रहे हैं, जो श्रीरामके मस्तकपर परमोत्तम दिव्य छत्र लगाये हुए हैं, सुन्दर पीताम्बर धारण किये हैं, मुकुट धारण करनेसे जिनकी अतिशय शोभा हो रही है, जो दो तूणीर तथा दो धनुष धारण किये हुए हैं, जिनके मुखपर मन्द हास्यकी छटा निखर रही है, जिनके गलेमें रत्नोंकी माला लटक रही है, जिनका दिव्य वेष है और जो फूलोंकी मालाओंसे और भी सुन्दर दीख रहे हैं, मैं उन लक्ष्मणजीका ध्यान करता हूँ।'

### स्तोत्रम्

लक्ष्मणः पातु मां पूर्वे दक्षिणे राघवानुजः।
प्रतीच्यां पातु सौमित्रिः पातूदीच्यां रघूत्तमः॥
अधः पातु महावीरश्चोर्ध्वं पातु नृपात्मजः।
मध्ये पातु रामदासः सर्वतः सत्यपालकः॥
स्मिताननः शिरः पातु भालं पातूर्मिलाधवः।
भ्रुवोर्मध्यं धनुर्धारी सुमित्रानन्दनोऽक्षिणी॥
कपोलौ राममन्त्री च सर्वदा पातु वै मम।
कर्णमूले सदा पातु कबन्धभुजखण्डनः॥
नासाग्रं मे सदा पातु सुमित्रानन्दवर्धनः।
रामन्यस्तेक्षणः पातु सदा मेऽत्र मुखं भुवि॥
सीतावाक्यकरः पातु मम वाणीं सदात्र हि।
सौम्यरूपः पातु जिह्वामनन्तः पातु मे द्विजान्॥

चिबुकं पातु रक्षोघ्नः कण्ठं पात्वसुरार्दनः ।
स्कन्धौ पातु जितारातिर्भुजौ पङ्कजलोचनः ॥
करौ कङ्कणधारी च नखान् रक्तनखोऽवतु ।
कुक्षी पातु विनिद्रो मे वक्षः पातु जितेन्द्रियः ॥
पार्श्वे राघवपृष्ठस्थः पृष्ठदेशं मनोरमः ।
नाभिं गम्भीरनाभिस्तु कटिं च रुक्ममेखलः ॥
गुह्यं पातु सहस्राख्यः पातु लिङ्गं हरिप्रियः ।
ऊरू पातु विष्णुतल्पः सुमुखोऽवतु जानुनी ॥
नागेन्द्रः पातु मे जङ्घे गुल्फौ नूपुरवान्मम ।
पादावङ्गदतातोऽव्यात् पात्वङ्गानि सुलोचनः ॥
चित्रकेतुपिता पातु मम पादाङ्गुलीः सदा ।
रोमाणि मे सदा पातु रविवंशसमुद्भवः ॥
दशरथसुतः पातु निशायां मां हि सादरम् ।
भूगोलधारी मां पातु दिवसे दिवसे सदा ॥
सर्वकालेषु मामिन्द्रजिद्धन्तावतु सर्वदा ।

'पूर्व दिशामें लक्ष्मण और दक्षिणमें राघवानुज मेरी रक्षा करें। पश्चिममें सौमित्रि (सुमित्रानन्दन) रक्षा करें। रघूत्तम उत्तर दिशामें रक्षा करें। नीचेकी ओर महावीर रक्षा करें। नृपात्मज ऊपरकी ओर रक्षा करें। मध्यभागमें रामदास और सत्यपालक सब ओरसे रक्षा करें। स्मितानन (मुसुकानयुक्त मुखवाले) सिरकी रक्षा करें। उर्मिलाधव (उर्मिलाके पति) ललाटकी रक्षा करें। धनुर्धारी भौंहोंके मध्यभागकी, मेरे नेत्रोंकी सुमित्रानन्दन और कपोलोंकी राममन्त्री सर्वदा रक्षा करें। कबन्धभुजखण्डन (कबन्धकी भुजाओंको काटनेवाले) सदा कर्णमूलोंकी रक्षा करें। सुमित्रानन्दवर्धन (सुमित्राके आनन्दको बढ़ानेवाले) सदा मेरी नासिकाके अग्रभागकी रक्षा करें। रामन्यस्तेक्षण (श्रीरामकी ओर निर्निमेष दृष्टिसे देखनेवाले) इस भूतलपर सदा मेरे मुखकी रक्षा करें। सीतावाक्यकर (श्रीसीताजीके आज्ञा-पालनमें तत्पर रहनेवाले) संसारमें सदा मेरी वाणीकी रक्षा करें। सौम्यरूप (सुन्दर रूपवाले) जीभकी रक्षा करें। अनन्त मेरे दाँतोंकी रक्षा करें। रक्षोघ्न (राक्षसोंका संहार करनेवाले) ठोड़ीकी रक्षा करें। असुरार्दन (असुरोंको पीड़ित करनेवाले) कण्ठकी रक्षा करें। जिताराति (शत्रुओंको जीतनेवाले) कंधोंकी और पङ्कजलोचन भुजाओंकी रक्षा करें। कङ्कणधारी हाथोंकी और रक्तनख (लाल नाखूनोंवाले) नाखूनोंकी रक्षा करें। विनिद्र (निद्रारहित) मेरी कुक्षिकी रक्षा करें। जितेन्द्रिय वक्षःस्थलकी रक्षा करें। राघवपृष्ठस्थ (श्रीरामजीके पीछे खड़े रहनेवाले) दोनों पार्श्वोंकी, मनोरम (मनमें रमण करनेवाले) पीठकी, गम्भीरनाभि (गहरी नाभिवाले) नाभिकी, रुक्ममेखल (सोनेकी करधनी पहननेवाले) कमरकी और सहस्राख्य (हजार फणोंवाले शेषके अवतार) गुह्य (गुदा)की रक्षा करें। हरिप्रिय लिङ्गकी रक्षा करें। विष्णुतल्प (विष्णुशय्यारूप भगवान् शेष ऊरुओंकी रक्षा करें। सुमुख जानुओंकी रक्षा करें। नागेन्द्र (सर्पराज शेष) मेरी पिंडलियोंकी और नूपुरवान् (नूपुर धारण करनेवाले) मेरे टखनोंकी रक्षा करें। अङ्गदतात (अङ्गदके पिता) पैरोंकी रक्षा करें। सुलोचन सारे अङ्गोंकी रक्षा करें। चित्रकेतु-पिता सदा मेरे पैरोंकी अँगुलियोंकी रक्षा करें। रविवंश-समुद्भव (सूर्यवंशमें उत्पन्न होनेवाले) सदा मेरे रोमोंकी रक्षा करें। दशरथसुत रात्रिमें सावधानीपूर्वक मेरी रक्षा करें। भूगोलधारी (शेषरूपसे भूमण्डलको धारण करनेवाले) दिन-प्रतिदिन सदा मेरी रक्षा करते रहें। इन्द्रजिद्धन्ता (मेघनादको मारनेवाले) सभी समयोंमें सर्वदा मेरी रक्षा करें।'

एवं सौमित्रिकवचं सुतीक्ष्ण कथितं मया ॥
इदं प्रातः समुत्थाय ये पठन्त्यत्र मानवाः ।
ते धन्या मानवा लोके तेषां च सफलो भवः ॥
सौमित्रेः कवचस्यास्य पठनान्निश्चयेन हि ।
पुत्रार्थी लभते पुत्रान् धनार्थी धनमाप्नुयात् ॥
पत्नीकामो लभेत्पत्नीं गोधनार्थी तु गोधनम् ।
धान्यार्थी प्राप्नुयाद्धान्यं राज्यार्थी राज्यमाप्नुयात् ॥

'सुतीक्ष्ण! इस प्रकार मैंने तुम्हें सौमित्रिकवच बतला दिया। जो मनुष्य प्रातःकाल उठकर इस कवचका पाठ करते हैं, वे लोग इस संसारमें धन्य हैं और उनका जन्म लेना सफल है। इस सौमित्रिकवचके पाठसे निश्चय ही पुत्रार्थीको पुत्र मिल जाता है, धनार्थीको धन प्राप्त हो जाता है, पत्नी चाहनेवालेको पत्नीकी और गोधनकी अभिलाषा रखनेवालेको गोधनकी प्राप्ति हो जाती है। धान्यार्थी धान्य-लाभ करता है और राज्यार्थीको राज्य मिल जाता है।'

# श्रीशत्रुघ्नकवचम्

वन्दना

शत्रुघ्नं धृतकार्मुकं धृतमहातूणीरबाणोत्तमं
पार्श्वे श्रीरघुनन्दनस्य विनयाद् वामे स्थितं सुन्दरम्।
रामं स्वीयकरेण तालदलजं धृत्वा विचित्रं वरं
सूर्याभं व्यजनं सभास्थितमहं तं वीजयन्तं भजे॥

'जो धनुष, अक्षय तरकस और उत्तम बाण धारण किये हुए हैं तथा श्रीरघुनाथजीके वाम भागमें विनयपूर्वक स्थित हैं, जिनका सुन्दर शरीर है, जो ताड़-पत्रसे बने हुए सूर्यकी-सी आभावाले रंग-बिरंगे उत्तम पंखेको अपने हाथमें लेकर सभामें स्थित श्रीरामजीके ऊपर हवा कर रहे हैं, उन शत्रुघ्नकी मैं वन्दना करता हूँ।'

विनियोगः

ॐ अस्य श्रीशत्रुघ्नकवचमन्त्रस्य अगस्त्य ऋषिः। श्रीशत्रुघ्नो देवता। अनुष्टुप् छन्दः। सुदर्शन इति बीजम्। कैकेयीनन्दन इति शक्तिः। श्रीभरतानुज इति कीलकम्। भरतमन्त्रीत्यस्त्रम्। श्रीरामदास इति कवचम्। लक्ष्मणांशज इति मन्त्रः। शत्रुघ्नप्रीत्यर्थं सकलमनःकामनासिद्ध्यर्थं जपे विनियोगः।

करन्यासः

ॐ शत्रुघ्नाय अङ्गुष्ठाभ्यां नमः। ॐ सुदर्शनाय तर्जनीभ्यां नमः। ॐ कैकेयीनन्दनाय मध्यमाभ्यां नमः। ॐ भरतानुजाय अनामिकाभ्यां नमः। ॐ भरतमन्त्रिणे कनिष्ठिकाभ्यां नमः। ॐ श्रीरामदासाय करतलकरपृष्ठाभ्यां नमः। एवं हृदयादिन्यासः। ॐ लक्ष्मणांशज इति दिग्बन्धः।

ध्यानम्

रामस्य संस्थितं वामे पार्श्वे विनयपूर्वकम्।
कैकेयीनन्दनं सौम्यं मुकुटेनातिरञ्जितम्॥
रत्नकङ्कणकेयूरवनमालाविराजितम्।
रशनाकुण्डलधरं रत्नहारसुनूपुरम्॥
व्यजनेन वीजयन्तं जानकीकान्तमादरात्।
रामन्यस्तेक्षणं वीरं कैकेयीतोषवर्द्धनम्॥
द्विभुजं कंजनयनं दिव्यपीताम्बरान्वितम्।
सुभुजं सुन्दरं मेघश्यामलं सुन्दराननम्॥
रामवाक्ये दत्तकर्णं रक्षोघ्नं खड्गधारिणम्।
धनुर्बाणधरं श्रेष्ठं धृततूणीरमुत्तमम्॥
सभायां संस्थितं रम्यं कस्तूरीतिलकाङ्कितम्।
मुकुटेनावतंसेन शोभितं च स्मिताननम्॥
रविवंशोद्भवं दिव्यरूपं दशरथात्मजम्।
मधुरावासिनं देवं लवणासुरमर्दनम्॥
एवं ध्यात्वा तु शत्रुघ्नं रामपादेक्षणं हृदि।
पठनीयं वरं चेदं कवचं तस्य पावनम्॥

'जो श्रीरामके वाम भागमें विनयपूर्वक स्थित हैं, कैकेयीको आनन्द देनेवाले हैं, जिनका सौम्य स्वरूप है, मुकुट धारण करनेसे जिनकी विचित्र शोभा हो रही है, जो रत्नोंके बने हुए कङ्कण, बाजूबंद और वनमालासे विभूषित हैं, करधनी, कुण्डल, रत्नहार और सुन्दर नूपुर धारण किये हुए हैं तथा आदरपूर्वक जानकीवल्लभ श्रीरामके ऊपर पंखेसे हवा कर रहे हैं, जिनके नेत्र श्रीरामकी ओर लगे हुए हैं, जो महान् पराक्रमी तथा (भरतके अनुगामी होनेके कारण) कैकेयीके सुखकी वृद्धि करनेवाले हैं, जिनके दो भुजाएँ और कमलके समान नेत्र हैं, जो दिव्य पीताम्बर धारण किये हुए हैं, जिनकी भुजाएँ सुडौल हैं और मेघके सदृश साँवली-सलोनी सूरत है, जिनका मुख मनोहर है, जो श्रीरामके वचन-श्रवणमें कान लगाये रहते हैं, राक्षसोंके संहारक और खड्ग धारण करनेवाले हैं, जिनका स्वभाव श्रेष्ठ है, जो नरोत्तम धनुष-बाण और तरकस लिये रहते हैं, जो मनोहर रूपवाले एवं सभामें स्थित हैं, कस्तूरीका तिलक जिनकी शोभा-वृद्धि कर रहा है, जो मुकुट एवं कर्णभूषणोंसे सुशोभित हैं, जिनके मुखपर मुस्कराहट छायी रहती है, जो सूर्यवंशमें उत्पन्न, दिव्यरूपधारी, दशरथके पुत्र, मधुरामें वास करनेवाले, देवस्वरूप और लवणासुरका मर्दन करनेवाले हैं, (उन शत्रुघ्नजीका मैं ध्यान करता हूँ।)'

'इस प्रकार श्रीरामके चरणोंको निर्निमेष दृष्टिसे निहारनेवाले शत्रुघ्नका अपने हृदयमें ध्यान करके उनके इस पावन एवं श्रेष्ठ कवचका पाठ करना चाहिये।'

स्तोत्रम्

पूर्वं त्ववतु शत्रुघ्नः पातु याम्ये सुदर्शनः।
कैकेयीनन्दनः पातु प्रतीच्यां सर्वदा मम॥
पातूदीच्यां रामबन्धुः पात्वधो भरतानुजः।
रविवंशोद्भवश्चोर्ध्वं मध्ये दशरथात्मजः॥

सर्वतः पातु मामत्र कैकेयीतोषवर्द्धनः ।
श्यामलाङ्गः शिरः पातु भालं श्रीलक्ष्मणांशजः ॥
भ्रुवोर्मध्ये सदा पातु सुमुखोऽत्रावनीतले ।
श्रुतकीर्तिपतिर्नेत्रे कपोलौ पातु राघवः ॥
कर्णौ कुण्डलकर्णोऽव्यान्नासाग्रं नृपवंशजः ।
मुखं मम युवा पातु वाणीं पातु स्फुटाक्षरः ॥
जिह्वां सुबाहुतातोऽव्याद् यूपकेतुपिता द्विजान् ।
चिबुकं रम्यचिबुकः कण्ठं पातु सुभाषणः ॥
स्कन्धौ पातु महातेजा भुजौ राघववाक्यकृत् ।
करौ मे कङ्कणधरः पातु खड्गी नखान्मम ॥
कुक्षी रामप्रियः पातु पातु वक्षो रघूत्तमः ।
पार्श्वे सुरार्चितः पातु पातु पृष्ठं वराननः ॥
जठरं पातु रक्षोघ्नः पातु नाभिं सुलोचनः ।
कटिं भरतमन्त्री मे गुह्यं श्रीरामसेवकः ॥
रामार्पितमनाः पातु लिङ्गमूरू स्मिताननः ।
कोदण्डपाणिः पात्वत्र जानुनी मम सर्वदा ॥
राममित्रः पातु जङ्घे गुल्फौ पातु सुनूपुरः ।
पादौ नृपतिपूज्योऽव्याच्छ्रीमान्पादाङ्गुलीर्मम ॥
पात्वङ्गानि समस्तानि ह्युदाराङ्गः सदा मम ।
रोमाणि रमणीयोऽव्याद्रात्रौ पातु सुधार्मिकः ॥
दिवसे सत्यसंधोऽव्याद्भोजने शरसत्करः ।
गमने कलकण्ठोऽव्यात् सर्वदा लवणान्तकः ॥

'पूर्व दिशामें शत्रुघ्न मेरी रक्षा करें। दक्षिणमें सुदर्शन रक्षा करें। पश्चिममें कैकेयीनन्दन सर्वदा मेरी रक्षा करते रहें। उत्तरमें रामबन्धु रक्षा करें। नीचेकी ओर भरतानुज रक्षा करें। ऊर्ध्वदिशामें रविवंशोद्भव (सूर्यकुलमें उत्पन्न), मध्यमें दशरथात्मज (दशरथ-नन्दन) और कैकेयी-तोषवर्धन (कैकेयीके आनन्दको बढ़ानेवाले) संसारमें सब ओरसे मेरी रक्षा करें। श्यामलाङ्ग सिरकी और श्रीलक्ष्मणांशज (श्रीलक्ष्मणके अंशसे उत्पन्न) ललाटकी रक्षा करें। सुमुख इस भूतलपर सदा मेरी भौंहोंके मध्यभागकी रक्षा करें। श्रुतकीर्तिके पति नेत्रोंकी और राघव कपोलोंकी रक्षा करें। कुण्डलकर्ण (कानोंमें कुण्डल धारण करनेवाले) कानोंकी और नृपवंशज (राजकुलमें जन्म लेनेवाले) नासिकाके अग्रभागकी रक्षा करें। युवा (नवयुवक) मेरे मुखकी रक्षा करें। स्फुटाक्षर (स्पष्ट बोलनेवाले) वाणीकी रक्षा करें। सुबाहुके पिता जीभकी और यूपकेतु-जनक दाँतोंकी रक्षा करें। रम्यचिबुक (सुन्दर ठोड़ीवाले) ठोड़ीकी और सुभाषण (सुन्दर वक्ता) कण्ठकी रक्षा करें। महातेजा (उत्कृष्ट तेजस्वी) कंधोंकी और राघववाक्यकृत् (श्रीरामके आज्ञापालक) भुजाओंकी रक्षा करें। कङ्कणधर (कङ्कण पहननेवाले) मेरे हाथोंकी और खड्गधारी मेरे नाखूनोंकी रक्षा करें। रामप्रिय कुक्षियोंकी रक्षा करें। रघूत्तम वक्षःस्थलकी रक्षा करें। सुरार्चित (देवताओंद्वारा पूजित) दोनों पार्श्वभागोंकी रक्षा करें। वरानन (मनोहर मुखवाले) पीठकी रक्षा करें। रक्षोघ्न (राक्षसोंके संहारक) पेटकी रक्षा करें। सुलोचन (सुन्दर नेत्रोंवाले) नाभिकी, भरतमन्त्री कमरकी और श्रीरामसेवक मेरे गुह्यकी (गुदाकी) रक्षा करें। रामार्पितमना (श्रीराममें मन लगानेवाले) लिङ्गकी और स्मितानन (मुस्कानयुक्त मुखवाले) जाँघोंकी रक्षा करें। राममित्र पिंडलियोंकी रक्षा करें। सुनूपुर (सुन्दर नूपुर धारण करनेवाले) गुल्फों (टखनों) की रक्षा करें। नृपतिपूज्य (राजाओंद्वारा वन्दित) पैरोंकी और श्रीमान् (शोभाशाली) मेरे पैरोंकी अंगुलियोंकी रक्षा करें। उदाराङ्ग (मनोहर अङ्गोंवाले) मेरे समस्त अङ्गोंकी सदा रक्षा करें। रमणीय (सुन्दर रूपवाले) रोमसमूहोंकी रक्षा करें। सुधार्मिक रातमें मेरी रक्षा करें। दिनमें सत्यसंध और भोजन-कालमें शरसत्कर (बाणसे सुशोभित हाथवाले) रक्षा करें। यात्राकालमें सुन्दर कण्ठवाले, लवणान्तक (लवणासुरको मारनेवाले) सर्वदा मेरी रक्षा करें।'

एवं शत्रुघ्नकवचं मया ते समुदीरितम् ।
ये पठन्ति नरास्त्वेतत्ते नराः सौख्यभागिनः ॥
शत्रुघ्नस्य वरं चेदं कवचं मङ्गलप्रदम् ।
पठनीयं नरैर्भक्त्या पुत्रपौत्रप्रवर्द्धनम् ॥
अस्य स्तोत्रस्य पाठेन यं यं कामं नरोऽर्थयेत् ।
तं तं लभेन्निश्चयेन सत्यमेतद्वचो मम ॥
पुत्रार्थी प्राप्नुयात् पुत्रं धनार्थी धनमाप्नुयात् ।
इच्छाकामं तु कामार्थी प्राप्नुयात्पठनादिना ॥
कवचस्यास्य भूम्यां हि शत्रुघ्नस्य विनिश्चयात् ।
तस्मादेतत्सदा भक्त्या पठनीयं नरैः शुभम् ॥

'सुतीक्ष्ण! इस प्रकार मैंने तुमसे शत्रुघ्नकवचका वर्णन कर दिया। जो मनुष्य इसका पाठ करते हैं, वे सुखके अधिकारी हो जाते हैं। यह शत्रुघ्न-कवच परमोत्तम, मङ्गलदायक तथा पुत्र-पौत्रकी वृद्धि करनेवाला है; अतः मनुष्योंको भक्तिपूर्वक इसका पाठ करना चाहिये। मेरा यह वचन सर्वथा सत्य है कि इस स्तोत्रके पाठसे मनुष्य जिस-जिस पदार्थकी इच्छा करता है, वह-वह उसे

निश्चय ही प्राप्त हो जाता है। इसके पाठ आदिसे पुत्रार्थीको पुत्रकी प्राप्ति हो जाती है, धन चाहनेवाला धन पा लेता है और कामार्थी—पत्नी चाहनेवालेकी इच्छापूर्ति हो जाती है। भूमण्डलमें यह शत्रुघ्न-कवच निश्चय ही शुभकारक है, इसीलिये मनुष्यको भक्तिपूर्वक सदा इसका पाठ करना चाहिये।'

# श्रीहनुमत्-उपासना

( लेखक—स्व० पं० श्रीहनूमानजी शर्मा )

अतुलितबलधामं हेमशैलाभदेहं
दनुजवनकृशानुं ज्ञानिनामग्रगण्यम्।
सकलगुणनिधानं वानराणामधीशं
रघुपतिप्रियभक्तं वातजातं नमामि॥
( मानस, सुन्दर० श्लोक ३ )

'अतुल बलके धाम, सोनेके पर्वत ( सुमेरु ) के समान कान्तियुक्त शरीरवाले, दैत्यरूपी वन [ को ध्वंस करने ] के लिये अग्निरूप, ज्ञानियोंमें अग्रगण्य, सम्पूर्ण गुणोंके निधान, वानरोंके स्वामी, श्रीरघुनाथके प्रिय भक्त पवनपुत्र श्रीहनुमान्-जीको मैं प्रणाम करता हूँ।'

( १ ) पुराणोंसे ज्ञात हो सकता है कि हनूमान्जी पवनके पुत्र और रुद्रके अवतार हैं। दैवी, दानवी और मानवी सृष्टिमें इनका मान और महत्त्व सर्वोच्च है। जिस समय इन्होंने जन्म लिया, उसी समय ब्रह्मा-विष्णु-महेश-यम-वरुण-कुवेर-अग्नि-वायु-इन्द्रादिने इनको अजरामर बना दिया था और इन्हें अनेक प्रकारके वर दिये थे।

( २ ) जिस प्रकार ध्यान, धारणा और समाधिके प्रभावसे रुद्रादिका सर्वाधिक सम्मान है, उसी प्रकार हनूमान्जी अखण्ड ब्रह्मचर्यके पालनसे अधिक पूजित और प्रसिद्ध हुए हैं और इसी कारण इनकी उपासना सर्वत्र होती है।

( ३ ) पुराणों और रामायणोंमें इनके अद्भुत चरित्रोंका अनेक स्थानोंमें वर्णन आया है। धर्मशास्त्रोंमें इनकी सेवा-पूजा और स्तोत्र-पाठादिका महान् फल बतलाया गया है और आराधनाके ग्रन्थोंमें इनकी उपासनाके लोकोत्तर फल देनेवाले विधान हैं। इनके सिवा कुछ ज्ञातव्य बातोंका उल्लेख यहाँ किया जाता है।

( ४ ) उपासकलोग अपनी भावनाके अनुसार हनूमान्जीको वीर और दास—दोनों रूपोंमें मानते हैं और आपद्विघ्नविनाशार्थ वीररूपकी तथा सुखलाभार्थ दासरूपकी आराधना करते हैं। शास्त्रोंमें दोनोंके ध्यान और विधान हैं और वीरके लिये राजस तथा दासके लिये सात्त्विक उपचारोंका उल्लेख है।

( ५ ) वास्तवमें हनूमान्जीने समुद्रके लाँघने, सुरसा, लङ्किनी और अक्षयादिका क्षय करने, लङ्का जलाने, रावणादिका तिरस्कार करने और पातालमें प्रविष्ट हुए रामको लाने आदिमें सर्वोत्कृष्ट वीरत्व और स्वामीकी सेवा तथा भक्तोंकी अभीष्ट-सिद्धि आदिमें सर्वाधिक दासत्व दरसाया था। ऐसे सर्वोत्तम देवकी उपासना अवश्य ही हितकारिणी होती है।

( ६ ) अनुष्ठानप्रकाशादिमें हनूमान्जीकी उपासनाके अद्भुत और अनुभूत अनेकों अनुष्ठान हैं, जिनसे ये शीघ्र प्रसन्न होते हैं। इसके सिवा 'मन्त्रमहोदधि', 'मन्त्रमहार्णव' और 'मन्त्रसंग्रह' आदिमें इनके प्रत्यक्ष होनेके उपाय भी हैं और 'हनुमत्-उपासना-कल्पद्रुम' तो इस विषयका सर्वोत्तम ग्रन्थ है ही। उपासकोंको चाहिये कि उनका अनुशीलन करें।

( ७ ) हनूमान्जीकी उपासनामें पूजा-जप-पाठ और पताकादिका होना मुख्य है और भक्ति, श्रद्धा, समर्पण तथा संलग्नता होना आवश्यक है। इन सबके विधान उपर्युक्त ग्रन्थोंमें भलीभाँति लिखे हैं; अतः यहाँ उनकी पुनरावृत्ति आवश्यक नहीं, केवल ज्ञातव्य बातोंका उल्लेख ही आवश्यक है।

( ८ ) पूजा—पञ्चोपचार, दशोपचार और षोडशोपचारादि उपचारोंका उपयोग कामनाके अनुसार किया जाता है। विशेषता यह है कि जो उपचार आरम्भमें हो, उसीको समाप्तितक रखना चाहिये। अधिकांश उपासक श्रीमतमें पञ्चोपचार, भक्तमतमें षोडशोपचार,

अनुपलब्धिमें मानसोपचार और स्वार्थसिद्धिमें राजोपचारसे पूजा करते हैं। परंतु ऐसा करनेमें क्रममें व्यतिक्रम-विलोम होना सम्भव है।

( ९ ) आराधनाके सभी ग्रन्थोंमें षोडशोपचार पूजाका उल्लेख है। इसमें १. आवाहन, २. आसन, ३. पाद्य, ४. अर्घ्य, ५. आचमन, ६. स्नान, ७. वस्त्र ( यज्ञोपवीत ), ८. गन्ध, ९. अक्षत, १०. पुष्प, ११. धूप, १२. दीप, १३. नैवेद्य, १४. पुनराचमन, १५. ताम्बूल और १६. दक्षिणा-प्रदक्षिणा या नीराजन किया जाता है। पूजा-पद्धतिमें इन सबके विधान हैं, उन्हींके अनुसार पूजन करना चाहिये। यह विशेष है कि—

( १० ) स्नानमें कूपादिका शुद्ध, ताजा और गन्धादियुक्त जल लिया जाय; पर्वोत्सवादिमें दूध, दही, घी, मधु और चीनीके पञ्चामृतसे स्नान कराके फिर शुद्धोदकसे स्नान कराया जाय। 'उद्वर्तन'की जगह तिलके तेलमें मिले हुए सिन्दूरका सर्वाङ्गमें लेपन किया जाय। इससे हनूमान्‌जी प्रसन्न होते हैं। कारण यह है कि लङ्का-विजयके बाद जब श्रीरामचन्द्रजीने सुग्रीवादिको पारितोषिक दिया था, उस समय सीताजीने हनूमान्‌जीको बेशकीमती मोतियोंकी माला दी थी; किंतु उसमें राम-नाम न होनेसे वे उदासीन रहे। तब सीताजीने अपने सीमन्तका 'सिन्दूर' देकर कहा कि 'यह मेरा मुख्य सौभाग्य-चिह्न है, इसको मैं धन-धाम और रत्नादिसे भी अधिक प्रिय मानती हूँ; अतः तुम इसको सहर्ष स्वीकार करो।' तब हनूमान्‌जीने सिन्दूरको अङ्गीकार कर लिया। इसी हेतुसे उपासकलोग हनूमान्‌जीके अङ्गमें तैलमिश्रित सिन्दूरका लेप करते हैं और मन्त्रशास्त्रोंके मतसे यह आकर्षक भी है। अस्तु,

( ११ ) गन्धमें शुद्ध केसरके साथ घिसा हुआ मलयागिरिचन्दनका उपयोग करें या लालचन्दनका। पुष्पोंमें पुरुषवाची नामवाले लाल-पीले, गम्भीर और दीर्घकाय पुष्प ( यथा—कमल, केवड़ा, हजारा और सूर्याभिमुख—सूर्यमुखी आदि ) अर्पण करें। यह विशेष है कि 'देवशयनी' ( आषाढ़ शुक्लैकादशी ) से 'देवप्रबोधिनी' ( कार्तिक शुक्लैकादशी ) तक ( १२१ दिनमें ) प्रतिदिन १०८ तुलसीपत्रोंपर कदम्बकी कलम और अष्टगन्ध ( चन्दन, अगर, कपूर, तमाल, नेत्रवाला, केसर, रक्तचन्दन और कूट ) से 'राम' नाम लिखकर, उन्हें गन्धादिसे पूजितकर 'ॐ हनुमते नमः'—इस मन्त्रोच्चारणके साथ एक-एक पत्र हनूमान्‌जीके मस्तकपर चढ़ाये। इस प्रयोगसे अनेक अनिष्ट दूर होते हैं।

( १२ ) नैवेद्य—प्रातः-पूजनमें गुड़, नारियलका गोला और मोदक; मध्याह्नमें गुड़, घी और गेहूँकी रोटीका चूरमा या स्निग्ध रोट और रात्रिमें आम, अमरूद या केला आदि अर्पण करना चाहिये। चूरमा प्रतिदिन न हो सके तो मङ्गलवारको अवश्य बनाये और उसी प्रसादका भोजन करके एकभुक्त 'भौमव्रत' करे। यदि मौन रहकर वामकरसे भोजन किया जाय तो यह व्रत ऋणमोचनमें अधिक उपयोगी होता है।

( १३ ) नीराजन घीमें भीगी हुई एक या पाँच बत्तियोंसे करना चाहिये और पर्वोत्सव या महापूजामें ५, ११, ५० या १०८ बत्तियोंसे करना चाहिये। उस अवसरपर शङ्ख, रणसिंगा, विजयघंट और नगारा आदिकी ध्वनि हो तो और भी अच्छा है। प्रायः सभी देव-मन्दिरोंमें 'चरणामृत'-वितरण किया जाता है। सम्भवतः रुद्रावतार होनेसे हनूमान्‌जीके चरणामृतका प्रचार कम है। परंतु उपासकके लिये उपास्यका चरणोदक त्याज्य नहीं माना जाता।

( १४ ) पूजनके पश्चात् उपास्यदेवका जप किया जाता है। उसके तीन प्रकार हैं—वाचिक, उपांशु और मानसिक। इनमें जिसका उच्चारण दूसरेको सुनायी दे, वह 'वाचिक', जिसमें होठ और जीभ हिलते रहें, किंतु उच्चारण सुनायी न दे, वह 'उपांशु' और होठ बंद रहें, जीभ चिपकी रहे और जप मनमें होता रहे, वह 'मानस' है। इनमें मानस जपके साथ आराध्यदेवके स्वरूपका ध्यान करना आवश्यक है। उसके दो प्रकार हैं।

( १५ ) त्रिकालदर्शी तत्त्वज्ञ महर्षियोंने आराध्यदेवोंके विज्ञानमय ध्यान नियत किये हैं। उनके स्वरूपको हृदयंगम करना चाहिये। हनूमान्‌जीके अनेक ध्यान हैं। कारण यह है कि ये अजरामर हैं, ब्रह्मस्वरूप माने गये हैं, रुद्रावतार हैं, इन्होंने अनेकों बड़े-बड़े काम किये हैं, समय-समयपर इनके अनेक स्वरूप हुए हैं। परंतु सकाम उपासनामें कामनाके अनुकूल स्वरूपका तथा निष्काम उपासनामें व्यापक स्वरूपका ध्यान करना चाहिये। यहाँ—

( १६ )

उद्यन्मार्तण्डकोटिप्रकटरुचियुतं चारुवीरासनस्थं
मौञ्जीयज्ञोपवीतारुणरुचिरशिखाशोभितं कुण्डलाङ्कम्।
भक्तानामिष्टदं तं प्रणतमुनिजनं वेदनादप्रमोदं
ध्यायेद्देवं विधेयं प्लवगकुलपतिं गोष्पदीभूतवार्द्धिम्॥

उदय होते हुए करोड़ों सूर्य-जैसे तेजस्वी, मनोरम वीरासनसे स्थित, मूँजकी मेखला तथा यज्ञोपवीत धारण करनेवाले, लालवर्णकी सुन्दर शिखावाले, कुण्डलोंसे शोभित, भक्तोंको अभीष्ट फल देनेवाले, मुनियोंद्वारा वन्दित, वेदनादसे प्रहर्षित, वानरकुलके स्वामी और समुद्रको गोपदके समान लाँघ जानेवाले दासरूपका ध्यान सर्वानुकूल प्रतीत होता है।

( १७ ) दूसरा प्रकार यह है कि जहाँ-कहीं, जिस मूर्तिके देखनेसे चित्त आकर्षित हो, उसे अनेक बार देखकर ऐसा अभ्यास कर लेना चाहिये कि नेत्र बंद करनेपर भी वह स्वरूप यथावत् दीखता रहे। इस प्रकार बाह्य मूर्तियोंको हृदयंगम करके जप करते समय अन्तर्दर्शन करते रहना चाहिये और जपकी संख्या मनियोंकी माला या अँगुलियोंकी करमालाके बदले वर्णमालात्मक मानसिक मालासे करनी चाहिये। इस क्रियासे हाथसे फिरनेवाली माला, मुँहसे होनेवाले जप और अन्तस्तलमें रहनेवाला मन इधर-उधर भटकनेके बदले संयमित रहेंगे।

( १८ ) इस प्रकार जप, ध्यान और संख्या—इस 'मानसकी त्रिवेणी' में उपस्थित होकर साधन करनेसे तामस, राजस और सात्त्विक—सभी साधनाएँ शीघ्र सफल होती हैं और यदि इस प्रकारका जप निष्काम किया जाय तो फिर अकेले हनूमान्‌जी ही नहीं, बल्कि वे और उनके स्वामी—दोनों प्रत्यक्ष होकर उपासकके समीप बैठे रहें और उससे बात करनेकी बाट देखते रहें।

( १९ ) मनको एकाग्र करना मनुष्यके लिये असाध्य नहीं है। अभ्याससे दूसरे काम करते हुए भी मनको हम अपने लक्ष्यपर आरूढ़ रख सकते हैं। जैसे—१—अधिकांश अश्वारोही सेनासमूहके एकाधिक आक्रमणोंसे आक्रान्त होकर भी वृक्षशालामें अटके हुए साथीको हठात् निकाल ले जाते हैं। २—पचास फुट ऊँचे बाँसके सिरेपर निराधार सोधे सोये हुए नट-बालक अपने सिरपर रक्खे हुए पाँच बर्तनोंको नीचे नहीं गिरने देते। ३—अनुभवी न्यायाधीश कई अभियोगोंकी अलग अलग अपील एक बारमें सुनते हुए भी अपना आज्ञापत्र निर्दोष लिख देते हैं। ४—भारतमार्तण्ड पण्डित गट्टूलालजी विभिन्न भाषाओंमें पूछे हुए अनेक प्रश्नोंका यथायोग्य उत्तर एक ही बारमें दे देते थे और ५—सिरपर जलपूर्ण दो घड़े तथा बगलमें एक घड़ा और डोरी लिये हुए मुँहसे वार्तालाप तो अनेक ग्रामीण स्त्रियाँतक करती हैं। अतएव अभ्यास होनेपर जिस प्रकार ये सब काम होते हैं, उसी प्रकार उपासकोंका मन भी एकाग्र हो सकता है। अस्तु,

( २० ) इष्टदेवको प्रसन्न करनेके लिये तदनुकूल आचरणोंकी भी आवश्यकता होती है। हनूमान्‌जी रामचन्द्रजीके चरित्रोंसे प्रसन्न होते हैं। अतएव वाल्मीकि-रामायण, तुलसीकृत रामायण, मूलरामायण और सुन्दरकाण्ड आदिके सादे, सार्थ या सम्पुटसहित पाठ करने चाहिये। इनके सिवा कथा-वार्ता, पुराण-पाठ या रामलीलाका अभिनय आदि जो भी अनुकूल हों, करने चाहिये।

( २१ ) प्रयोगादिके प्रारम्भमें 'प्राङ्मुख उदङ्मुखो वा उपविश्य' के अनुसार पूर्वाभिमुख होनेमें कई जगह स्थान-विशेषके कारण असुविधा हो जाती है। ऐसी स्थितिमें 'पूज्यपूजकयोर्मध्ये पूर्वाशां चिन्तयेत् सुधीः' ( पूजकको ऐसी भावना कर लेनी चाहिये कि उसके आराध्यदेव पूर्व दिशामें ही स्थित हैं ) के अनुसार पूज्य ( गौ-गुरु-द्विज-देवादि ) के सम्मुख बैठना चाहिये और 'देवो भूत्वा देवं यजेत्—देवके समान होकर देवताका यजन करना चाहिये।' अर्थात् त्रिनयन, चतुर्भुज, षण्मुखादिके अर्चनमें अपनेमें तत्तुल्य विधान ( न्यास, मुद्रा और उपचारादि ) करने चाहिये। साथ ही 'यथा देहे तथा देवे—जिस प्रकार पूजा आदिमें अपने शरीरमें गन्धादि लेपन या अङ्गन्यासादि करते हैं, उसी प्रकार देवताके भी होने चाहिये।' 'वित्तशाठ्यं न कारयेत्—धर्माचरणादिमें वित्त ( या सामर्थ्य ) की शठता नहीं करनी चाहिये।' अर्थात् धन, मन और समय जितना लगाया जा सके, उसमें संकोच नहीं होना चाहिये।

अन्तमें सम्पुटित पाठके कुछ मन्त्र सूचित कर देना प्रसङ्गके अनुकूल प्रतीत होता है—

( १ ) उपर्युक्त रामायणादिमें किसी भी श्लोकके 'रां रामाय नमः' का सम्पुट लगानेसे हनूमान्‌जी प्रसन्न होते हैं।

( २ ) 'ॐ हनुमते नमः' से कार्यसिद्धि होती है।

( ३ ) अञ्जनागर्भसम्भूत कपीन्द्रसचिवोत्तम।
रामप्रिय नमस्तुभ्यं हनूमन् रक्ष सर्वदा॥

'हे अञ्जनाके गर्भसे उत्पन्न हुए, सुग्रीवके श्रेष्ठ मन्त्री, श्रीरामके प्यारे हनूमान् आपको प्रणाम है। आप मेरी सदा रक्षा करें।'

—से रक्षा और अभीष्टलाभ होता है।

( ४ ) मर्कटेश महोत्साह सर्वशोकविनाशन।
शत्रून् संहर मां रक्ष श्रियं दापय मे प्रभो॥

'हे वानराधीश, महान् उत्साही, सब प्रकारके शोकका नाश करनेवाले प्रभो! मेरे शत्रुओंका नाश कर दो, मेरी रक्षा करो और अपनी लक्ष्मी मुझे प्रदान करो।'

—से शत्रुनिवारण, आत्मसंरक्षण और सम्पत्प्राप्ति होती है।

( ५ ) जयत्यतिबलो रामो लक्ष्मणश्च महाबलः।
राजा जयति सुग्रीवो राघवेणाभिपालितः॥
दासोऽहं कोसलेन्द्रस्य रामस्याक्लिष्टकर्मणः।
हनूमाञ्शत्रुसैन्यानां निहन्ता मारुतात्मजः॥
न रावणसहस्रं मे युद्धे प्रतिबलं भवेत्।
शिलाभिश्च प्रहरतः पादपैश्च सहस्रशः॥
( वा० रा० ५। ४२। ३३-३५ )

'अत्यन्त बलवान् भगवान् श्रीराम तथा महाबली लक्ष्मणकी जय हो। श्रीरघुनाथजीके द्वारा सुरक्षित राजा सुग्रीवकी भी जय हो। मैं अनायास ही महान् पराक्रम करनेवाले कोसलनरेश श्रीरामचन्द्रजीका दास हूँ। मेरा नाम हनूमान् है। मैं वायुका पुत्र तथा शत्रुसेनाका संहार करनेवाला हूँ। जब मैं हजारों वृक्ष और पत्थरोंसे प्रहार करने लगूँगा, उस समय सहस्रों रावण मिलकर भी युद्धमें मेरे बलकी समानता अथवा मेरा सामना नहीं कर सकते।'

—से राष्ट्रविप्लव, महामारीभय, महाशत्रुके आक्रमण, अनेक प्रकारकी असह्य आपत्तियाँ और देशोपद्रवादि शान्त होते हैं।

( ६ ) और—

स देवि नित्यं परितप्यमान-
स्त्वामेव सीतेत्यभिभाषमाणः।
धृतव्रतो राजसुतो महात्मा
तवैव लाभाय कृतप्रयत्नः॥
( वा० रा० ५। ३६। ४६ )

''देवि! राजकुमार महात्मा श्रीराम आपके लिये सदा दुःखी रहते हैं, 'सीता-सीता' कहकर आपकी ही रट लगाते हैं तथा उत्तम व्रतका पालन करते हुए आपकी ही प्राप्तिके प्रयत्नमें लगे हुए हैं।''

—से उद्वाह या स्त्रीप्राप्ति होती है। अस्तु,

उक्त मन्त्र, विशेषकर वाल्मीकि-रामायण, 'सुन्दरकाण्ड' और 'मूलरामायण' के पाठमें सम्पुटरूपमें लगानेके लिये उपयोगी हैं। सम्पुटित पाठमें पहले मन्त्र, पीछे मूल, फिर मन्त्र, फिर मन्त्र, पीछे मूल और फिर मन्त्र—इस क्रमसे पाठ किया जाय। पाठारम्भके पहले हनूमान्‌जीका पूजन, प्रार्थना और ध्यानादि किये जायँ। इस प्रकार प्रीति, उदारता और शान्तिके साथ करनेसे सब प्रकारके अभीष्ट सिद्ध होते हैं।

## हनुमान् हठीले!

ऐसी तोहि न बूझिये हनुमान हठीले।
साहेब कहूँ न राम से, तोसे न उसीले॥
तेरे देखत सिंह के सिसु, मेंढक लीले।
जानत हौं कलि तेरेऊ मन गुन-गन कीले॥
हाँक सुनत दसकंध के भये बंधन ढीले।
सो बल गयो, किधौं भये अब गरब-गहीले॥
सेवक को परदा फटै, तू समरथ सी ले।
अधिक आपु ते आपुनो, सुनि मान सही ले॥
साँसति तुलसीदास की सुनि सुजस तुही ले।
तिहूँ काल तिन को भलो, जे राम-रँगीले॥
( विनयपत्रिका )

# हनुमन्मन्त्रचमत्कारानुष्ठानपद्धति

( लेखक—याज्ञिकसम्राट् पं० श्रीवेणीरामजी शर्मा गौड )

सन् १९४९में मैं बदरीनाथ धाम ( उत्तराखण्ड ) गया था। बदरीनाथ धामसे १९ या २९ मील पूर्व आद्य शंकराचार्यद्वारा संस्थापित 'ज्योतिर्मठ' ( ज्योतिष्पीठ ) है। मैंने एक दिन ज्योतिर्मठमें विश्राम किया। संयोगवश उस समय ज्योतिर्मठके तत्कालीन शंकराचार्य श्री १००८ स्वामी ब्रह्मानन्दजी सरस्वती महाराज वहाँ उपस्थित थे, जो कुछ कालके लिये विश्रामार्थ वहाँ आये हुए थे। रात्रिमें श्रीशंकराचार्यजीके दर्शनार्थ उनकी सेवामें उपस्थित हुआ तो वे मुझे देखकर अत्यन्त संतुष्ट हुए। कुशल-मङ्गलके पश्चात् उन्होंने मुझसे कहा—"तुम प्रतिष्ठित वेदज्ञ-परिवारके वेदज्ञ विद्वान् हो; अतः हम तुमको आशीर्वादरूपमें अत्यन्त प्राचीन हस्तलिखित 'हनुमन्मन्त्रचमत्कारानुष्ठानपद्धति' नामकी लघुपुस्तिका दे रहे हैं; इसे स्वीकार करो।" मैंने श्रीशंकराचार्यजीसे पुस्तिका प्राप्तकर अपना परम सौभाग्य समझा। पश्चात् श्रीशंकराचार्यजीने बतलाया कि 'हमने जो पुस्तिका तुमको दी है, यह अत्यन्त महत्त्वपूर्ण और सिद्धिप्रदा है। इसमें २० मन्त्र हैं। प्रत्येक मन्त्रका ग्यारह-ग्यारह हजार बार रुद्राक्षकी मालापर हनुमान्जीके किसी भी प्राचीन मन्दिरमें ब्रह्मचर्यपूर्वक जप करनेसे सभी मन्त्र सिद्ध हो जाते हैं। मन्त्रोंको सिद्ध कर लेनेके पश्चात् मन्त्रोंका प्रयोग करनेपर कठिन-से-कठिन कार्य सुसाध्य हो जाते हैं।'

'हनुमन्मन्त्रचमत्कारानुष्ठानपद्धति'के मन्त्रोंकी अनुष्ठान-विधि इस प्रकार है—शुभ मुहूर्तमें उक्त पद्धतिके प्रत्येक मन्त्रको अलग-अलग ग्यारह-ग्यारह हजार बार जप करके समस्त मन्त्रोंको सिद्ध कर लेना चाहिये। पश्चात् आवश्यकता पड़नेपर मनुष्यको स्वयं अपने कार्यके लिये अथवा दूसरेके कार्यके लिये 'हनुमन्मन्त्रचमत्कारानुष्ठानपद्धति' के प्रत्येक मन्त्रका ग्यारह-ग्यारह हजार जप करके, पीछे प्रत्येक मन्त्रका दशांश ग्यारह सौ ( ११०० ) हवन करना चाहिये।

श्रीशंकराचार्यजीद्वारा प्रदत्त 'हनुमन्मन्त्रचमत्कारानुष्ठानपद्धति' का मैंने स्वयं कई बार अनुष्ठान करके चमत्कारपूर्ण लाभ उठाया है और कई बार मैंने अपने तीन-चार विपद्ग्रस्त परिचितोंको भी उक्त पद्धतिका अनुष्ठान बतलाया है, जिसके द्वारा उन्हें भी अद्भुत लाभ हुआ है। अतः मैं सर्वसाधारणके कल्याणार्थ 'कल्याण'के विशेषाङ्क 'श्रीरामाङ्क'में श्रीशंकराचार्यजीके द्वारा प्रदत्त 'हनुमन्मन्त्रचमत्कारानुष्ठानपद्धति'को प्रकाशित कर दे रहा हूँ। मुझे पूर्ण विश्वास है कि जो मनुष्य श्रद्धा-भक्ति और विश्वासके साथ अपनी विपत्तिके निवारणार्थ 'हनुमन्मन्त्रचमत्कारानुष्ठानपद्धति'का सविधि अनुष्ठान करेगा, वह अवश्य सफलीभूत होगा*।

'हनुमन्मन्त्रचमत्कारानुष्ठानपद्धति'के मन्त्र इस प्रकार हैं—

१—ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय वायुसुताय अञ्जनीगर्भसम्भूताय अखण्डब्रह्मचर्यव्रतपालनतत्पराय धवलीकृतजगत्त्रितयाय ज्वलदग्निसूर्यकोटिसमप्रभाय प्रकटपराक्रमाय आक्रान्तदिङ्मण्डलाय यशोवितानाय यशोऽलंकृताय शोभिताननाय महासामर्थ्याय महातेजःपुञ्जविराजमानाय श्रीरामभक्तितत्पराय श्रीरामलक्ष्मणानन्दकारणाय कपिसैन्यप्राकाराय सुग्रीवसख्यकारणाय सुग्रीवसाहाय्यकारणाय ब्रह्मास्त्रब्रह्मशक्तिग्रसनाय लक्ष्मणशक्तिभेदनिवारणाय शल्यविशल्यौषधिसमानयनाय बालोदितभानुमण्डलग्रसनाय अक्षकुमारच्छेदनाय वनरक्षाकरसमूहविभञ्जनाय द्रोणपर्वतोत्पाटनाय स्वामिवचनसम्पादितार्जुनसंयुगसंग्रामाय गम्भीरशब्दोदयाय दक्षिणाशामार्तण्डाय मेरुपर्वतपीठिकार्चनाय दावानलकालाग्निरुद्राय समुद्रलङ्घनाय सीताश्वासनाय सीतारक्षकाय राक्षसीसंघविदारणाय अशोकवनविदारणाय लङ्कापुरीदहनाय दशग्रीवशिरःकृन्तकाय कुम्भकर्णादिवधकारणाय वालिनिर्वहणकारणाय मेघनादहोमविध्वंसनाय इन्द्रजिद्वधकारणाय सर्वशास्त्रपारंगताय सर्वग्रहविनाशकाय सर्वज्वरहराय सर्वभयनिवारणाय सर्वकष्टनिवारणाय सर्वापत्तिनिवारणाय सर्वदुष्टादिनिबर्हणाय सर्वशत्रुच्छेदनाय भूतप्रेतपिशाचडाकिनीशाकिनीध्वंसकाय सर्वकार्यसाधकाय प्राणिमात्ररक्षकाय रामदूताय स्वाहा।

२—ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय विश्वरूपाय अमितविक्रमाय प्रकटपराक्रमाय महाबलाय सूर्यकोटिसमप्रभाय रामदूताय स्वाहा।

३—ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय रामसेवकाय रामभक्तितत्पराय रामहृदयाय लक्ष्मणशक्तिभेदनिवारणाय लक्ष्मणरक्षकाय दुष्टनिबर्हणाय रामदूताय स्वाहा।

४—ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय सर्वशत्रुसंहारणाय सर्वरोगहराय सर्ववशीकरणाय रामदूताय स्वाहा।

---

* अनुष्ठानकर्ताओंको चाहिये कि [illegible] कार्यके लिये [illegible] और हवन करें, उस कार्यका संकल्पमें [illegible] अवश्य करें।

५–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय आध्यात्मिकाधिदैविकाधिभौतिकतापत्रयनिवारणाय रामदूताय स्वाहा ।

६–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय देवदानवर्षिमुनिवरदाय रामदूताय स्वाहा ।

७–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय भक्तजनमनःकल्पनाकल्पद्रुमाय दुष्टमनोरथस्तम्भनाय प्रभञ्जनप्राणप्रियाय महाबलपराक्रमाय महाविपत्तिनिवारणाय पुत्रपौत्रधनधान्यादिविविधसम्पत्प्रदाय रामदूताय स्वाहा ।

८–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय वज्रदेहाय वज्रनखाय वज्रमुखाय वज्ररोम्णे वज्रनेत्राय वज्रदन्ताय वज्रकराय वज्रभक्ताय रामदूताय स्वाहा ।

९–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय परयन्त्रमन्त्रतन्त्रत्राटकनाशकाय सर्वज्वरच्छेदकाय सर्वव्याधिनिकृन्तकाय सर्वभयप्रशमनाय सर्वदुष्टमुखस्तम्भनाय सर्वकार्यसिद्धिप्रदाय रामदूताय स्वाहा ।

१०–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय देवदानवयक्षराक्षसभूतप्रेतपिशाचडाकिनीशाकिनीदुष्टग्रहबन्धनाय रामदूताय स्वाहा ।

११–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय पञ्चवदनाय पूर्वमुखे सकलशत्रुसंहारकाय रामदूताय स्वाहा ।

१२–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय पञ्चवदनाय दक्षिणमुखे करालवदनाय नारसिंहाय सकलभूतप्रेतदमनाय रामदूताय स्वाहा ।

१३–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय पञ्चवदनाय पश्चिममुखे गरुडाय सकलविघ्ननिवारणाय रामदूताय स्वाहा ।

१४–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय पञ्चवदनाय उत्तरमुखे आदिवराहाय सकलसम्पत्कराय रामदूताय स्वाहा ।

१५–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय ऊर्ध्वमुखे हयग्रीवाय सकलजनवशीकरणाय रामदूताय स्वाहा ।

१६–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय सर्वग्रहान् भूतभविष्यद्वर्तमानान् समीपस्थान् सर्वकालदुष्टबुद्धीनुच्चाटयोच्चाटय परबलानि क्षोभय क्षोभय मम सर्वकार्याणि साधय साधय स्वाहा ।

१७–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय परकृतयन्त्रमन्त्रपराहंकारभूतप्रेतपिशाचपरदृष्टिसर्वविघ्नतर्जनचेटकविद्यासर्वग्रहभयं निवारय निवारय स्वाहा ।

१८–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय डाकिनीशाकिनीब्रह्मराक्षसकुलपिशाचोरुभयं निवारय निवारय स्वाहा ।

१९–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय भूतज्वरप्रेतज्वरचातुर्थिकज्वरविष्णुज्वरमहेशज्वरं निवारय निवारय स्वाहा ।

२०–ॐ नमो हनुमते रुद्रावताराय अक्षिशूलपक्षशूलशिरोऽभ्यन्तरशूलपित्तशूलब्रह्मराक्षसशूलपिशाचकुलच्छेदनं निवारय निवारय स्वाहा ।

## हनुमान्‌जीका आश्रयी निर्भय हो जाता है

ताकिहै तमकि ताकी ओर को ।
जाको है सब भाँति भरोसो कपि केसरी किसोर को ॥
जन-रंजन, अरिगन-गंजन, मुख-भंजन खल बरजोर को ।
बेद-पुरान प्रगट पुरुषारथ सकल सुभट सिरमोर को ॥
उथपे थपन, थपे उथपन, पन बिबुधबृंद बँदिछोर को ।
जलधि लाँघि, दहि लंक प्रबल बल दलन निसाचर घोर को ॥
जाको बालबिनोद समुझि जिय डरत दिवाकर भोर को ।
जाकी चिबुक-चोट चूरन किय रद-मद कुलिस कठोर को ॥
लोकपाल अनुकूल बिलोकिबो चहत बिलोचन-कोर को ।
सदा अभय, जय-मुद-मंगलमय, जो सेवक रनरोर को ॥
भगत-कामतरु नाम राम परिपूरन चंद चकोर को ।
तुलसी फल चारों करतल जस गावत गई-बहोर को ॥

( विनय-पत्रिका, २१ )

# सर्वसिद्धिप्रद प्रयोग

( लेखक—कविराज पं० श्रीविद्याधरजी शुक्ल )

मर्यादापुरुषोत्तम श्रीभगवान् रामभद्रके शरणागत होकर इस प्रयोगको करनेवाला मानव मनोवाञ्छित फल प्राप्त करता है। श्रीरामभद्रकी शरणागतिके सम्बन्धमें परमपिता परम-दयालु प्रभु स्वयं ही घोषणा करते हैं—

सकृदेव प्रपन्नाय तवास्मीति च याचते।
अभयं सर्वभूतेभ्यो ददाम्येतद् व्रतं मम॥
( वा० रा० ६। १८। ३३ )

“प्राणिमात्रके लिये यह मेरी प्रतिज्ञा है कि यदि कोई जीव ‘मैं आपका हूँ’—यों कहता हुआ केवल एक बार वाणीसे भी मेरे शरणागत होकर मुझसे रक्षाकी प्रार्थना करता है, उसको मैं सभी प्राणियोंसे सर्वथा, सदाके लिये निर्भय कर देता हूँ।” एक बार—केवल एक बार यह कह देना ही पर्याप्त है कि ‘मैं आपका हूँ’; तथा एक बारकी शरणागति ही कल्याणके लिये पर्याप्त है। श्रीभगवान्‌की यह प्रतिज्ञा सदा-सर्वदाके लिये है। क्योंकि **‘रामो द्विर्नाभिभाषते’** ( वा० रा० २। १८। ३० )—राम दो बार नहीं बोलते।’ जो भी प्राणी एक बार उनके शरणागत हो गया, वह अभय हो गया। परम दयालु दयार्णव यह नहीं देखते कि यह पापी है या धर्मात्मा; क्योंकि बच्चा अगर गंदा भी है तो माता उसे स्वच्छ करके, नहला-धुलाकर माथेमें टीकी लगाकर, स्वच्छ वस्त्र पहनाकर, हृदयसे लगाकर, अपना दुग्धरूपी अमृत पिलाती है। फिर परमपिता हमारे प्रभु तो अपनी संतानोंके प्रति परमवात्सल्यमयी मातासे भी अनन्तगुना प्रेम रखते हैं। उनकी उदारताकी कोई सीमा नहीं है। उनके शरणागत जीव तो एक बार शरणागत होते ही निहाल हो जाता है, वे सदा-सर्वदाके लिये उसे अपना लेते हैं। वे पिछले जन्मोंके असंख्य-असंख्य पापोंको भूल जाते हैं। वाल्मीकिकी घोषणा है—

कदाचिदुपकारेण कृतेनैकेन तुष्यति।
न स्मरत्यपकाराणां शतमप्यात्मवत्तया॥
( वही, २। १। ११ )

‘कभी कोई एक बार भी उपकार कर देता है तो वे उसके उस एक ही उपकारसे सदा संतुष्ट रहते हैं और मनको वशमें रखनेके कारण किसीके सैकड़ों अपराध करनेपर भी उसके अपराधोंको याद नहीं रखते।’

श्रीवाल्मीकिरामायणान्तर्गत सुन्दरकाण्डका यह अपूर्व प्रयोग है। निम्नाङ्कित चार श्लोक—जिनका घोष करते हुए श्रीहनुमान्‌जीने लङ्कामें सिंहनाद करके विजयका डंका बजाया तथा पुरीके समस्त वीरोंके दिलोंको दहलाकर तथा लङ्कापुरीको जलाकर ध्वंस कर दिया—ये श्लोक नहीं हैं, मन्त्र हैं और वेदके तुल्य महत्त्व रखते हैं। वैसे तो श्रीवाल्मीकिरामायणका एक-एक अक्षर उसका उच्चारण करनेवाले मानवको सर्वपापोंसे विमुक्तकर धर्म-अर्थ-काम—इन तीनों पुरुषार्थोंके साथ-साथ परमपुरुषार्थ मोक्षको भी अनायास ही प्राप्त करा देता है।

स्वयं वाल्मीकिमुनिका वचन है—

पठन् द्विजो वागृषभत्वमीयात्
स्यात् क्षत्रियो भूमिपतित्वमीयात्।
वणिग्जनः पण्यफलत्वमीया-
ज्जनश्च शूद्रोऽपि महत्त्वमीयात्॥
( वा० रा०, बा० १। १०० )

‘इसे ब्राह्मण पढ़े तो विद्वान् हो, क्षत्रिय पढ़ता हो तो पृथ्वीका राज्य प्राप्त करे, वैश्यको व्यापारमें लाभ हो और शूद्र भी प्रतिष्ठा प्राप्त करे।’

इससे दीर्घायुकी भी प्राप्ति होती है—

पूजयंश्च पठंश्चैनमितिहासं पुरातनम्।
सर्वपापैः प्रमुच्येत दीर्घमायुरवाप्नुयात्॥
( वही, ६। १२८। ११७ )

‘इस पुरातन इतिहासका पूजन एवं पाठ करनेवाला व्यक्ति सम्पूर्ण पापोंसे छूट जाता है और लंबी आयु प्राप्त करता है।’

सर्वसिद्धिप्रद प्रयोग नीचे दिया जाता है—

निम्नलिखित चार श्लोकोंमें सुन्दरकाण्डके प्रत्येक सर्गको सम्पुटित करके पाठ किया जाय तो बहुत उत्तम; समयाभाव या अन्य किसी कारणसे यह सम्भव न हो तो इन चार श्लोकोंका ही शुद्ध होकर परम दयालु कृपासागर श्रीसीताराम-चन्द्रजीको प्रणाम करनेके अनन्तर तथा उनके शरणागत होकर, एक बार पाठ करके किसी कार्यको शुरू किया जाय या यात्रादि कार्य सम्पन्न किया जाय तो परमकल्याणमय यह प्रयोग सर्वसिद्धिकारक प्रमाणित होगा। मेरी तो ऐसी मान्यता है; कि यह महामन्त्र है—

जयत्यतिबलो रामो लक्ष्मणश्च महाबलः।
राजा जयति सुग्रीवो राघवेणाभिपालितः॥
दासोऽहं कोसलेन्द्रस्य रामस्याक्लिष्टकर्मणः।
हनूमाञ्छत्रुसैन्यानां निहन्ता मारुतात्मजः॥
न रावणसहस्रं मे युद्धे प्रतिबलं भवेत्।
शिलाभिश्च प्रहरतः पादपैश्च सहस्रशः॥
अर्दयित्वा पुरीं लङ्कामभिवाद्य च मैथिलीम्।
समृद्धार्थो गमिष्यामि मिषतां सर्वरक्षसाम्॥
(वा० रा०, सुन्दर० ४२। ३३–३६)

'अत्यन्त बलवान् भगवान् श्रीराम तथा महाबली लक्ष्मणकी जय हो। श्रीरघुनाथजीके द्वारा सुरक्षित राजा सुग्रीवकी भी जय हो। मैं अनायास ही महान् पराक्रम करनेवाले कोशलनरेश श्रीरामचन्द्रजीका दास हूँ। मेरा नाम 'हनुमान्' है। मैं वायुका पुत्र तथा शत्रुसेनाका संहार करनेवाला हूँ। जब मैं हजारों वृक्षों और पत्थरोंसे प्रहार करने लगूँगा, उस समय सहस्रों रावण मिलकर भी युद्धमें मेरे बलकी समानता अथवा मेरा सामना नहीं कर सकते। मैं लङ्कापुरीको तहस-नहस कर डालूँगा और मिथिलेशकुमारी श्रीसीताको प्रणाम करनेके अनन्तर सब राक्षसोंके देखते-देखते अपना कार्य सिद्ध करके लौटूँगा।' इसका प्रयोग बालकपनमें ही किसी महात्माने कृपा करके मुझे बतलाया था। तभीसे इसको करता हूँ।

# ध्यान-जप करके तो देखो !

[ नित्यसाकेतवासी परमपूज्य श्रीरणछोड़दासजी महाराजके उपदेश ]

भगवान् श्रीरामके शरण इसलिये होना चाहिये कि प्राणिमात्र सुख चाहता है और श्रीरामजी महाराज सुख प्रदान करते हैं। वे सुखके समुद्र हैं—

एहि बिधि रघुकुल कमल रबि मग लोगन्ह सुख देत।
जाहिं चले देखत बिपिन सिय सौमित्रि समेत॥
(मानस २। १२२)

'जब ते राम कीन्ह तहँ बासा। सुखी भए मुनि बीती त्रासा॥'
(वही, ३। १३। $\frac{१}{२}$)

भगवान् श्रीरामके शरण इस कारण होना चाहिये कि आप शरणागतकी रक्षा अपने प्राणोंके समान करते हैं—

'जौं सभीत आवा सरनाईं। रखिहउँ ताहि प्रान की नाईं॥'
(वही, ५। ४३। ४)

आवत देखि सक्ति अति घोरा। प्रनतारति भंजन पन मोरा॥
तुरत बिभीषन पाछें मेला। सन्मुख राम सहेउ सोइ सेला॥
(वही, ६। ९३। १)

श्रीरामजीका भजन इसलिये करना चाहिये कि वे सर्वेश्वर हैं—

बिधि हरि हरु ससि रबि दिसिपाला। माया जीव करम कुलि काला॥
[illegible] महिप जहँ लगि प्रभुताई। जोग सिद्धि निगमागम गाई॥
[illegible] बिचार जियँ देखहु नीकें। राम रजाइ सीस सबही कें॥
(वही, २। २५३। ३-४)

उनका भजन इसलिये करना चाहिये कि हम बद्ध हैं और मुक्त होना चाहते हैं। किंतु बन्ध-मोक्ष प्रभुके हाथमें है—

माया ईस न आपु कहुँ जान कहिअ सो जीव।
बंध मोच्छ प्रद सर्बपर माया प्रेरक सीव॥
(वही, ३। १५)

श्रीरामजीका स्मरण इसलिये करना आवश्यक है कि जीव ईश्वरका अंश है। अंशीको प्राप्त करना अंशका स्वाभाविक धर्म है। अंशीके बिना अंशका निर्वाह नहीं होता—
'ईस्वर अंस जीव अबिनासी। चेतन अमल सहज सुखरासी॥'
(वही, ७। ११६। १)

भजनके लिये हमें समय नहीं मिलता। किंतु यदि हमें कोर्टमें जाना हो और हम जानते हों कि देरी होनेसे हमारे हितकी हानि हो जायगी तो हम वहाँ ठीक समयपर पहुँच जाते हैं। इस तरहकी परवा हमें भजनके लिये नहीं होती। दूसरे कामोंकी अपेक्षा हम भजनको कम महत्त्व देते हैं, इसीलिये हमें भजनके लिये समय नहीं मिलता।

साधनमें नियमितता होनी चाहिये। न खानेसे साधन नहीं होगा। यदि स्वास्थ्य ठीक न हो तो एक दिन आराम कर लेना चाहिये। नहीं तो परिणाम यह होगा कि एक दिनके लिये दस दिनका साधन चला जायगा। बुखार आदि आ जाय तो आराम कर लेना चाहिये। विचारहीन साधन नहीं करना। एक दिन हमारी वासनाएँ अवश्य नष्ट हो

जायँगी और हमारा मन भगवान्‌में लग जायगा। भजनमें बराबर लगे रहना। कभी-न-कभी वे हमारी अवश्य सुनेंगे—

राम राम रटते रहो जब लग घट में प्रान।
कबहुँक दीनदयाल के भनक परैगी कान॥

सबसे पहला साधन है, एकान्त। एकान्तमें जानेपर सूक्ष्म जगत् उत्पन्न होता है। उसे तोड़नेका प्रयत्न करो। घरमें किवाड़ बंद करके बैठो। यदि हम आत्म-कल्याण करना चाहते हैं तो हमें देरी-से-देरी ४ बजे और जल्दी-से-जल्दी ३ बजे शय्याका त्याग कर देना चाहिये। हमें जो साधन बताया गया है, उसे यथार्थरूपसे करें। ब्राह्ममुहूर्तमें हमको बड़ी शान्ति मिलती है। जिस समय चाँदनी खिली हो, भगवन्नाममें मन लगा हो, शान्त वातावरण हो तो तुम देखोगे कि इससे बढ़कर कोई सुख नहीं है। इतना कार्य नहीं बढ़ाना चाहिये, जिससे कि हम सवेरे जल्दी न उठ सकें। प्रातःकाल जल्दी उठनेकी आदत डालो। तीनसे पहले उठना नहीं और पाँचके बाद सोना नहीं। गृहस्थको कम-से-कम पाँच घंटा और ज्यादा-से-ज्यादा छः घंटा सोना चाहिये। ज्यों-ज्यों आयु बढ़ती जाती है, त्यों-त्यों तृष्णा बढ़ती जाती है और नींद घटती जाती है। यदि तुम संकल्प तोड़नेमें असमर्थ हो तो शरणागति ग्रहण कर लो।

श्रीसद्गुरुदेवकी आज्ञाके अनुसार विश्वासके साथ साधन करनेपर भगवान् मिलते ही हैं। साङ्गोपाङ्ग प्रयत्न करनेसे वे मिलते हैं। भगवान् भक्तोंको पहले यहाँ मिले हैं, तत्पश्चात् वहाँ गोलोकमें मिले हैं। हम कहें कि 'भगवान् हमको मरनेके बाद मिलेंगे', यह मैं नहीं मानता। भगवान्‌को यहीं प्राप्त करना है। गुरुवाक्यपर विश्वास करनेसे और आज्ञानुसार प्रयत्न करनेपर वे प्राप्त होते हैं। शास्त्र-ज्ञानका अहंकार छोड़कर, बिल्कुल तर्करहित होकर हमको साधनमें लग जाना चाहिये। निष्ठा पक्की होनी चाहिये। ज्यादा शास्त्र पढ़नेसे वे समझमें नहीं आयेंगे। जिसको ब्रह्म अपना लेंगे, उसीकी समझमें वे आयेंगे।

'अधैर्य' साधनका एक दोष है। साधन धैर्यपूर्वक करें, एकनिष्ठासे करें, उसमें फेर-फार नहीं करना चाहिये। बार-बार इष्ट और साधन बदलनेसे असंतोष एवं अश्रद्धा होगी। मैं चित्रपटको कभी चित्रपट नहीं समझता।

ध्यान करनेके लिये प्रथम मुख्य साधन है, तीव्र इच्छा और दृढ़संकल्प। ध्यानके समय जब मन बाहरके विषयोंका चिन्तन करे, तब मनका निरीक्षण करके उसे उस दिशासे मोड़कर ध्यानमें लगाओ। मन शुद्ध हो यानी ध्यानके समय कोई विचार न हो तो निरीक्षण करनेकी कोई जरूरत नहीं।

ध्यानसे परमात्माकी प्राप्ति होती है। श्रीरामका ध्यान जीवके लिये श्रेयस्कर है। ध्यान-पूजन रोज करना। इससे मनकी शुद्धि होती है। भजन ही सार है, इतना ध्यान रखना। जीवन अमूल्य है, इसका ध्यान रखना। जीवनमें ईश्वरकी कृपा प्राप्त हो, यही अभिलाषा रखना। अशरण-शरण पतितपावन एक सर्वेश्वर श्रीराम ही हैं।

भगवान् कैसे हैं? 'कंदर्प-कोटि-किशोर-मूर्ति।' यह भगवान्‌का ध्यान है, मनको केन्द्रित करनेके लिये। हम मन्त्रका अर्थानुसंधान करते हुए अन्य झूठे और पथभ्रष्ट करनेवाले संकल्पोंको तोड़ दें; निश्चित ही मन एकाग्र हो जायगा। बादमें उसे निरुद्ध करनेका प्रयत्न करना चाहिये। करके देखो, मन कैसा लय होता है, कैसा एकाग्र होता है। विद्यार्थी जब पढ़नेमें तल्लीन हो जाता है, तब उसके पाससे कौन निकल गया, इसका उसे पता नहीं रहता।

श्रीरामचन्द्रजीका अखण्ड स्मरण-चिन्तन करनेको 'प्रभुध्यान' कहते हैं। ध्यानके निमित्त हृदयमें साङ्गोपाङ्ग मूर्ति ऐसी बनानी चाहिये, जो दीर्घकालपर्यन्त ज्यों-की-त्यों बनी रहे। प्रारम्भमें बिना किसी सहायताके ध्यान होना किंचित् कठिन है। इसलिये श्रीरघुनन्दनलालजीके मनोहर चित्रको पूजनके समय सामने रखना चाहिये।

चित्रपट ध्याताके आसनसे एक हाथ और एक बित्ता दूर रहना चाहिये और उतना ही जमीनसे ऊँचा। उनपर स्वामी-भावका अवलम्बन करके ही ध्यानका अभ्यास करना चाहिये। स्वामी-सेवकके नित्य-सम्बन्धसे यह ध्यानरूपी क्रिया अच्छी तरह बनती है।

फिर भगवान्‌की हृदयस्थ मूर्तिपर मनको बाँधना चाहिये। पर अभ्यासके प्रारम्भमें पूर्ण मूर्तिके बननेमें और ज्यों-की-त्यों बनाये रखनेमें बहुत कठिनाई जान पड़ेगी—जैसे, कभी चरण नहीं दीखेंगे, कभी कर नहीं दीखेंगे, कभी सिर नहीं दीखेगा। पर ध्यान रहे, यह बात साधनके प्रारम्भमें होती है। इस कठिनाईको दूर करनेमें चित्र सामने रखनेसे बड़ी सहायता मिलेगी और कुछ काल अभ्यास करनेसे कठिनाइयाँ जाती रहेंगी।

ध्यान करते समय 'श्रीमन्त्रराज'का जप अवश्य करना चाहिये। मूर्तिके ध्यानमें मन लय हो जानेपर निद्रित अवस्थामें जानेसे ही ध्यान रुकेगा। मन्त्रजप मनके विक्षेप और चञ्चलताका नाश करेगा। ध्यानकालमें मन जब कभी दूसरी ओर जाय, तब प्रयत्न करके, संकल्परहित बनाकर, उसको मोड़कर फिर ध्यानमें लगाना चाहिये। ऐसा दीर्घकालपर्यन्त करनेसे ध्यान परिपक्व होगा और तुम आनन्द प्राप्त कर लोगे, जो नित्य है, सत्य है। वह आनन्द इसी प्रकार प्राप्त होता रहेगा—ऐसी मेरी निश्चित धारणा है। सबको इसीके अनुसार करना है। फिर कल्याणमें किंचित् शङ्का नहीं।

ध्यानके विषयमें मेरा अनुभव यह है कि जब ध्याता श्रीरामचन्द्रजीका ध्यान करता है, तब पहले-पहले ऐसा बोध होता है कि 'मेरे सामने श्रीरामजीका चित्रपट रखा है और मैं उसका ध्यान कर रहा हूँ।' पश्चात् चिन्तन जितना गम्भीर और अन्तर्मुखी होगा, मनकी बाहर भटकनेकी शक्ति उतनी ही घट जायगी और वृत्ति अन्तर्मुखी होगी। तब ऐसा बोध होगा कि मैं एकाग्रभावसे केवल श्रीरामचन्द्रजीको देख रहा हूँ और जब इस बातको भी भूल जाओगे, तब मनका लय हो जायगा, केवल श्रीभगवान्का स्वरूप ही दीखेगा। बस, ध्यानमें अपनेको खो देना ( देहको भूल जाना )। सब भूल जाना ही आनन्दकी पराकाष्ठा है; इसीका नाम 'अनन्य शरणागति' है।

बस, भगवत्-रूपके ( ध्यानके ) आनन्दसागरमें जब हम डूब जाते हैं, तब मायाका असर कुछ नहीं रह जाता। ध्यानमें लाभ उनको होगा, जो कम-से-कम ३ घंटे प्रभु-ध्यान करेंगे।

( प्रकाशके लिये दीपक रखना हो तो ध्याताकी दृष्टि दीपकपर न पड़े, पर चित्रपटके ऊपर ही प्रकाश पड़े—इस तरह ध्याताके पृष्ठभागमें दीपक रखना चाहिये। )

राग-द्वेष छूटे नहीं और परिणाम ढूँढ़ते हैं। तीन रोज ध्यान किया और कहते हैं, आगे नहीं बढ़ते। भीतर ढूँढ़ना है। भगवत्-कृपा और पूर्वसंस्कारसे सब होता है। कृपा प्राप्त करनेके लिये पात्र बननेका प्रयत्न करना चाहिये।

नाम-जप करो। अगर ध्यान न लगे तो प्रभुको खूब खरी-खोटी सुना दो। वे जरूर सुनेंगे। भगवान्के लिये खूब रोना, उन्हें व्याकुलतापूर्वक पुकारना। वे अवश्य सुनेंगे। देखो, जिसने एक बार इस मार्गमें पैर रखा, यहाँका आनन्द जिसे मिला, वह यहाँसे लौट नहीं सकता।

कुछ करनेको आये हो तो खूब जप और ध्यान करो। करोगे तो मार्ग खूब साफ होगा। अभ्यास करोगे तो उसमें अटकोगे नहीं। राम-नाम ठंडी आग है। दोषोंको जलाती है और गुणोंको बढ़ाती है।

'रामहि केवल प्रेमु पिआरा।' ( मानस २। १३६। १ )

एक बार प्रेमपूर्वक उच्चारण करनेसे ही भगवान् मिलते हैं। बहुत लोग कहते हैं—'खूब रामनाम लिखनेपर भी लाभ क्यों नहीं?' रामनाम कैसे लिखना चाहिये? भगवान्के स्वरूपका ध्यान करते हुए रामनाम लिखें। हम तो यह चाहते हैं कि हमको कुछ न करना पड़े और योगियोंकी दुर्लभ गति हमको मिल जाय। अर्थभावनासहित लिखनेपर हमको भगवान् सद्गति देंगे। अगर हम स्नेहसे नाम जपते हैं तो वे हमको जो-जो हम माँगते हैं, वह सभी देते हैं।

जहाँ कोई काम न दे, जिसका कोई न हो, उसके सखा श्रीरामनाम हैं। वे 'दीन' को, जो वह चाहता है, मुक्तहस्तसे देते हैं। करके देखो। दो-चार लाख नाम अर्थानुसंधानसहित प्रेमसे लिखकर तो देखो।

'आधार निराधार को है हेतु सुखसार को।'

रामनाम ही जीवनका आधार है। हमारे दूषित अन्तःकरणके लिये रामनामके अतिरिक्त और कोई अवलम्ब नहीं। यज्ञ हमसे हो नहीं सकते; कारण, उसके लिये द्रव्य चाहिये। योगका अभाव है। मानसिक पूजनमें भी अन्तःकरण शुद्ध होना चाहिये। इसलिये कलिमें अन्तःकरण-शुद्धिके लिये नामस्मरण सर्वोपरि है। प्रेमसे नाम जपो। ध्यान रहे कि यदि हमसे कोई दोष न बने तो साधन जल्दी फलित होता है। जिससे हमारे विचार बिगड़ें, ऐसा सङ्ग, आचार-व्यवहार न हो। हम सहनशील और उदार बनें।

भगवान्का नाम लेना ही चाहिये। भाव-कुभाव, आलस्य अथवा प्रेमसे—किसी तरह भी नाम लेनेसे लाभ अवश्य होता है। खेतमें बीज उलटा-सीधा पड़नेपर भी उगता ही है। नामस्मरणसे हमारे द्वादश स्थानोंकी शुद्धि होती है। जब ओस गिरती है, तब दीखती नहीं, पर कपड़ा रखेंगे तो भीग जायगा। इस तरह नामस्मरणका फल न दीखे, फिर भी नामस्मरण करते रहना। अर्थानुसंधान करते हुए नाम जपना। अन्तःकरण-शुद्धि जरूर होती जायगी।

मन्त्र-जप होना आसान बात नहीं । गुरुसे खूब सामान्य ढंगसे मन्त्र-जाप करो । इससे शारीरिक, सामाजिक आदि अन्य बाधाएँ, जो साधनमें आनेवाली होंगी, दूर हो जायँगी । श्रद्धा खूब होनी चाहिये । एक भाईने सामान्य ढंगसे ३८ वर्ष मन्त्रजप किया । फिर थोड़ा साधन करनेपर अच्छा परिणाम देखा और उन्हें पूर्ण संतोष हुआ ।

तन्द्रा-जैसी अवस्थामें जप यदि होता है तो यह अच्छा है । इस अवस्थाको हटानेका यत्न नहीं करना । अगर मन्त्र-जपका ध्यान रहता है तो आप उसे तन्द्रा कैसे कह सकते हैं ? मनका निरोध पूर्णतया करना । एकाग्रता आन्तरदृष्टिसे आती है ।

मेरुदण्ड सतत सीधा रखना । साधकको चिकने पदार्थ ज्यादा नहीं खाने चाहिये । इससे प्रमाद बढ़ता है । साधकके स्वच्छ, धुले हुए वस्त्र और आसनको कोई न छुए । बिना स्नान आसनको छूना नहीं । साधनकी जगह अपने हाथोंसे साफ करना, किसीके पहने हुए वस्त्र नहीं पहनना । आसन मुलायम रखना ।

सम्यक् प्रकारसे क्रियामें आरूढ़ हो जाना चाहिये । यह बात कहने-सुननेकी नहीं है, आचरणमें लानेकी है । कितना ही लिखो-पढ़ो, लेकिन बिना अनुभव सब फीका है । अनुभूतिका परिणाम सत्य तत्त्व है ।

( संकलनकर्ता—श्रीनंदा खीमजी, श्रीपार्वती खीमजी )

# साकेत—दिव्य अयोध्या

( लेखक—मानसतत्त्वान्वेषी पं० श्रीरामकुमारदासजी रामायणी )

साकेते स्वर्णपीठे मणिगणखचिते कल्पवृक्षस्य मूले
नानारत्नौघपुञ्जे कुसुमितविपिने नेत्रजास्वच्छकूले ।
जानक्यङ्के रमन्तं नृपनयविधृतं मन्त्रजाप्यैकनिष्ठं
रामं लोकाभिरामं निजहृदिकमले भासयन्तं भजेऽहम् ॥

साकेतरासरसकेलिविधौ विदग्धां
ब्रह्मेन्द्ररुद्रवसुवृन्दसशक्तिजुष्टाम् ।
आनन्दब्रह्मद्रवरूपमतीं नतोऽस्मि
तां रामप्रेमजलपूरणब्रह्मरूपाम् ॥

ब्रह्मादिभिः सुरवरैस्समुपास्यमानां
लक्ष्म्यादिभिश्च सखिभिः परिसेव्यमानाम् ।
सर्वेश्वरैः सहगणैः परिगीयमानां
तां राघवेन्द्रनगरीं नितरां नमामि ॥

'दिव्यातिदिव्य साकेतलोकमें भगवान्‌के नेत्र ( -जल ) से उत्पन्न सरयू नदीके निर्मल कूलपर पुष्पित कानन है । उसके अन्तर्गत कल्पवृक्षके मूलमें, जो नाना प्रकारकी रत्नराशिका पुञ्जमात्र है, मणिजटित एक स्वर्णमय पीठ है । उसपर जगज्जननी जानकीके साथ दिव्य केलिमें रत, राजनीतिके धुरन्धर, अपनी आराध्या एवं प्रियतमा भगवती जानकीके ही मन्त्रजपमें अनन्यभावसे परायण तथा अपने निजजनोंके हृदयरूपी कमलमें प्रकाश फैलाते हुए लोकसुखदायक भगवान् श्रीरामका मैं भजन करता हूँ ।'

'मैं उन नदीश्रेष्ठा भगवती सरयूको प्रणाम करता हूँ, जो साकेतलोकमें निरन्तर होनेवाली रासरूपी रस केलिके विधानमें परम पटु हैं, जो शक्तिसहित ब्रह्मा, रुद्र, वसु आदि देवगणोंके द्वारा सेवित हैं, जिनके रूपमें स्वयं आनन्दमय ब्रह्म ही द्रवित होकर प्रवहमाण है तथा जो भगवान् श्रीरामके नेत्रोंसे निकले हुए प्रेमाश्रुओंसे पूर्ण ब्रह्मस्वरूपा हैं ।'

'मैं भगवान् राघवेन्द्रकी राजधानी अयोध्यापुरीकी आदरपूर्वक वन्दना करता हूँ, जो ब्रह्मादि देववरोंके द्वारा उपासित हैं, भगवती लक्ष्मी-प्रभृति अपनी सखियोंद्वारा सुसेवित हैं और जिनका अपने-अपने गणों ( पार्षदों ) सहित सम्पूर्ण ईश्वरकोटिके देवताओंके द्वारा स्तवन किया जाता है ।'

आनन्दाम्बुधि भगवान्‌के नित्यधामके विषयमें पूर्वकालमें दार्शनिकोंने प्रश्नोत्तर-रूपमें इस प्रकार समझाया था—

प्रश्न—किमात्मिका भगवदभिव्यक्तिः ?

प्रश्न—भगवान्‌का आविर्भाव या प्राकट्य किस रूपमें होता है ?

उत्तर—यदात्मको भगवान् तदात्मिका भगवदभिव्यक्तिः ।

उत्तर—भगवान्‌का अपना जो स्वरूप है, उसी रूपमें उनकी अभिव्यक्ति होती है ।

प्रश्न—किमात्मको भगवान् ?

प्रश्न—भगवान्‌का क्या स्वरूप है ?

उत्तर—सदात्मको भगवान्, चिदात्मको भगवान्, आनन्दात्मको भगवान् । अतश्च सच्चिदानन्दात्मिका भगवदभिव्यक्तिः ।

उत्तर—भगवान् सत्स्वरूप हैं, चित्स्वरूप हैं, आनन्दस्वरूप हैं। इसीलिये उनका प्राकट्य भी सत्स्वरूप, चित्स्वरूप, आनन्दस्वरूप ही होता है।

यहाँ चित्का अर्थ स्वयम्प्रकाशात्मकता मात्र है, चैतन्य नहीं। भगवान्‌के नित्यधामको ही वैदिक भाषामें 'त्रिपाद्विभूति' कहा जाता है। परमात्माकी समग्र विभूति दो भागोंमें विभक्त है। एक चतुर्थांशका एक भाग है, जिसे 'एकपाद्विभूति' कहा जाता है। इसीका नाम अविद्यापाद एवं मायापाद भी है और तीन चतुर्थांशोंका एक भाग है, जिसे 'त्रिपाद्विभूति' कहा जाता है और उसीके नाम ब्रह्मपाद, आनन्दपाद एवं शुद्धसत्त्वपादादि भी हैं।

'पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि।'
(ऋग्वेद १०। ९०। ३; अथर्व० १९। ६। ३; यजु० ३१। ३; तै० आ० ३। १२। १)

'त्रिपादूर्ध्वमुदैत् पुरुषः पादोऽस्येहाभवत् पुनः।'
(ऋग्वेद १०। ९०। ४; यजु० ३१। ४; अथर्व० १९। ६। २; तै० आ० ३। १२। २)

दोनों भागोंकी सीमा विरजा है। एकपाद् (मायापादविभूति) में ही युगपत् प्रतिपल अनन्तानन्त ब्रह्माण्ड बना-बिगड़ा करते हैं—

सुनु रावन ब्रह्मांड निकाया। पाइ जासु बल बिरचति माया॥
जासु तरु बिसाल तव माया। फल ब्रह्मांड अनेक निकाया॥
रोम रोम प्रति लागे कोटि कोटि ब्रह्मंड॥
(श्रीरामचरितमानस)

इस 'एकपाद्विभूति'के लिये कहा गया है—

"इस 'मायापाद'के इर्द-गिर्द तथा नीचेकी ओर कोई सीमा नहीं है। इसके ऊपरकी ओर विरजा नदी है। त्रिपाद्विभूतिके नीचेकी सीमा विरजा नदी ही है, ऊपर तथा दोनों पार्श्वोंमें सीमा नहीं है।"

आज जिस ब्रह्माण्डमें हमलोग रहते हैं—"यह प्रकृतिसे उत्पन्न रमणीय ब्रह्माण्ड (भूः, भुवः आदि सात ऊपरके तथा अतल, वितल आदि सात नीचेके—कुल) चौदह लोकोंसे व्याप्त है। द्वीपोंसे युक्त सागरोंसे, (स्वेदज, अण्डज, जरायुज एवं उद्भिज्ज—इन) चार कोटिके जीवोंसे तथा महान् आनन्ददायक पर्वतोंसे परिपूर्ण है। इतना ही नहीं, पर्तोंकी परतोंके समान दस उत्तरोत्तर विशाल आवरणोंसे यह घिरा हुआ है। यह प्राकृत ब्रह्माण्ड साठ करोड़ योजन ऊँचा और पचास करोड़ योजन विस्तारवाला है। यह अण्ड अपने इर्द-गिर्द तथा ऊपर-नीचे कड़ाहेके समान कठोर भागसे उसी प्रकार सब ओर घिरा हुआ है, जैसे अनाजका बीज कड़ी भूसीसे घिरा रहता है। जैसे कैथका फल बीजोंके आधारपर स्थित रहता है, उसी प्रकार जड-चेतनात्मक ब्रह्माण्ड इसी अण्डकटाहके आधारपर स्थित है। पृथ्वीका घेरा एक करोड़ योजनका है, जलका घेरा दस करोड़ योजनका कहा गया है, अग्निका घेरा सौ करोड़ (एक अरब) योजनके परिमाणका है, वायुका घेरा हजार करोड़ (दस अरब) योजन परिमाणका है। आकाशका आवरण दस हजार करोड़ (एक खरब) योजनका है, अहंकारका आवरण एक लाख करोड़ (दस खरब) योजनका और प्रकृतिका आवरण असंख्य योजनका कहा गया है। प्रकृतिके अन्तर्गत समस्त लोक कालरूप अग्निके द्वारा (प्रलयकालमें) जला दिये जाते हैं।"

× × ×

"भगवान्‌का (साकेत) धाम प्रकृतिके परे, सदा रहनेवाला, अपने ही प्रकाशसे प्रकाशित, निर्विकार, मायारूपी मलसे रहित, काल एवं प्रलयके प्रभावसे मुक्त तथा एकमात्र भक्तिसे ही प्राप्त होता है। उसीके सम्बन्धमें गीतावक्ता श्रीकृष्ण कहते हैं—'उसे न तो सूर्य प्रकाशित करता है, न चन्द्रमा और न अग्नि। जहाँ पहुँचकर कोई भी लौटकर इस प्राकृत ब्रह्माण्डमें नहीं आता, ऐसा मेरा सर्वश्रेष्ठ परम धाम है (गीता १५। ६)।" जिस मायिक प्रपञ्चका मैंने ऊपर उल्लेख किया है, "वह अविद्यारूप घने अन्धकारसे व्याप्त है; उसके ऊपरी भागमें विरजा नामकी नदी, जिसकी कोई सीमा नहीं है, विश्व-ब्रह्माण्डके उस पार उसका आवरण बनी हुई स्थित है। विरजा नदी प्रकृति एवं परव्योम (भगवद्धाम) के बीचमें विद्यमान है।" (बृहद्ब्रह्मसंहिता, पाद ३, अध्याय १, श्लोक ११ से १९, ४० से ४३)

भूलोक और महर्लोकके बीचमें भुवर्लोक और स्वर्लोक हैं। कहा गया है—

"'महर्लोक' पृथ्वीके ऊपर (भुवर्लोक एवं स्वर्लोकसे भी आगे) एक करोड़ योजन परिमाणका है। उसके ऊपर दो करोड़ योजन परिमाणका 'जनलोक' है, उसके ऊपर

चार करोड़ योजनका 'तपोलोक' और उसके भी ऊपर आठ करोड़ योजनका 'सत्यलोक' है। उसके बाहर 'सप्तावरण' नामका बाहरी घेरा है।''

( 'उपासनात्रयसिद्धान्त' नामक ग्रन्थमें उद्धृत सदाशिव-संहितासे )

विरजाके उस पार स्थित त्रिपाद्विभूतिको ही उपासकोंकी भाषामें परम धाम, नित्यलोक, साकेत, गोलोक एवं महावैकुण्ठ आदि कहा जाता है और साम्प्रदायिक रहस्यग्रन्थोंमें अलग-अलग इनका विस्तृत वर्णन पाया जाता है।

शिवहर स्टेटसे सं० १९९७ वि० में प्रकाशित शिवसंहिताके पञ्चम पटलके बीसवें अध्यायमें वर्णन है—

अयोध्या नन्दिनी सत्यनामा साकेत इत्यपि।
कोसला राजधानी च ब्रह्मपूरपराजिता ॥ १५॥
अष्टचक्रा नवद्वारा नगरी धर्मसम्पदाम्।
द्रष्टव्यं ज्ञाननेत्रेण ध्यातव्या सरयूस्तथा ॥ १६॥

'अयोध्या नगरीके अनेक नाम हैं—जैसे नन्दिनी, सत्या, साकेत, कोसला, राजधानी, ब्रह्मपुरी और अपराजिता। वह अष्टदल पद्मके आकारकी है, नौ द्वारोंसे युक्त है। यह धर्मके धनी लोगोंकी नगरी है। इसे ज्ञानके नेत्रोंसे देखकर इसका तथा (साथ-ही-साथ) सरयू नदीका (भी) ध्यान करना चाहिये।'

इस ब्रह्मपुरी अष्टचक्रा नवद्वारा 'साकेत'के नाम ही अयोध्या, अपराजिता, सत्यलोक, सत्यधाम आदि भी हैं। अथर्ववेद-मन्त्रसंहिताके दसवें काण्डके दूसरे सूक्तके २७½ से ३३तक अन्तिम साढ़े पाँच मन्त्रोंमें अयोध्या (साकेत) का जितना विपुल, विशद, सुस्पष्ट अथच साम्प्रदायिक वर्णन है, उतना किसी भी पुरीका वर्णन वेद-मन्त्रसंहिताओंमें नहीं है। इसका कारण यही है कि वेद भी तो श्रीरामजीके—

'सगुन जस नित गावहीं।' ( श्रीरामचरितमानस, उत्तरकाण्ड )

उन वेदमन्त्रोंके शब्दार्थमें किसीको कुछ भी अपनी ओरसे (अध्याहार करके) मिलानेकी आवश्यकता नहीं रहती। वे मन्त्र नीचे दिये जाते हैं—

पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ॥
यो वै तां ब्रह्मणो वेदामृतेनावृतां पुरम्।
तस्मै ब्रह्म च ब्राह्माश्च चक्षुः प्राणं प्रजां ददुः ॥
( अथर्व० १० । २ । २८-२९ )

इस छंद मन्त्रका अन्वय पदमें ही है; अतः साथ ही अर्थ भी दिया जाता है—

( यः ) जो कोई, ( ब्रह्मणः ) ब्रह्मके अर्थात् परात्पर परमेश्वर, परमात्मा, जगदादिकारण, अचिन्त्यवैभव श्रीसीतानाथ श्रीरामजीके, ( पुरम् वेद ) पुरको जानता है, ( उसे भगवान् तथा भगवान्के पार्षद—सब लोग चक्षु, प्राण और प्रजा देते हैं )। किस पुरीको जाननेके लिये कहते हो? ( यस्याः ) जिस पुरीका स्वामी ( पुरुषः उच्यते ) 'पुरुष' कहा जाता है, अर्थात् जिसका प्रतिदिन नाम-स्मरण किया जाता है, उस पुरुषकी पुरीको जाननेके लिये श्रुति कह रही है। ( यः ब्रह्मणः ) जो कोई अनन्तशक्तिसम्पन्न, सर्वव्यापक, सर्वनियन्ता सर्वशेषी, सर्वाधार श्रीरामजीकी, ( अमृतेन आवृताम् ) अमृत अर्थात् मोक्षानन्दसे परिपूर्ण, ( ताम् पुरम् वेद ) उस अयोध्यापुरीको जानता है, ( तस्मै ) उसके लिये, ( ब्रह्म च ब्राह्माः च ) साक्षात् भगवान् और ब्रह्मके सम्बन्धी अर्थात् भगवान्के हनुमान्, सुग्रीव, अङ्गद, मैन्द, सुषेण, द्विविद, दधीमुख, कुमुद, नील, नल, गवाक्ष, पनस, गन्धमादन, विभीषण, जाम्बवान् और दधिमुख इत्यादि प्रधान षोडश पार्षद अथवा नित्य और मुक्त सर्वजीव मिलकर, ( चक्षुः ) उत्तम दर्शन-शक्ति, ( प्राणम् प्रजाम् ददुः ) उत्तम प्राणशक्ति अर्थात् आयुष्य और बल तथा संतान आदि देते हैं।'

वेदोंके संस्कारभाष्यकार पण्डितराज ... स्वामी श्रीभगवदाचार्यजी लिखते हैं कि ''इस मन्त्रमें 'ददुः' इस भूतकालिक प्रयोगको देखकर घबराना नहीं चाहिये। वेदकी सब बातें अलौकिक ही होती हैं।''

न वै तं चक्षुर्जहाति न प्राणो जरसः पुरा।
पुरं यो ब्रह्मणो वेद यस्याः पुरुष उच्यते ॥
( अथर्व० १० । २ । ३० )

आभ्यन्तरिक नेत्र तथा ( प्राणः ) शारीरिक और आत्मिक बल, ( जरसः पुरा ) मृत्युसे पूर्व, ( न जहाति ) निश्चय ही नहीं छोड़ते ।'

तात्पर्य यह है कि भगवान् श्रीरामकी उभयपादस्थित दोनों अयोध्यापुरियाँ पवित्र अथच दिव्य हैं । त्रिपाद्विभूतिस्थ साकेतके समान ही एकपाद्विभूतिस्थ साकेत—अयोध्याका भी माहात्म्य है । इतना ही अन्तर है कि—

भोगस्थानं परायोध्या लीलास्थानं त्वियं भुवि ।
भोगलीलापती रामो निरङ्कुशविभूतिकः ॥
( शिवसं०, पटल ५, अ० २, श्लोक ८ )

'परव्योमस्थित अयोध्या दिव्य ( भगवत्स्वरूप ) भोगोंकी भूमि है और पृथ्वीगत यह ( सबके लिये प्रत्यक्ष ) अयोध्या लीलाभूमि है । इन दोनों अयोध्याओंके स्वामी श्रीराम भोग और लीला, दोनोंके मालिक हैं । उनकी विभूति ( ऐश्वर्य ) अङ्कुशहीन ( स्वतन्त्र ) है ।'

अष्टाचक्रा नवद्वारा देवानां पूरयोध्या ।
तस्यां हिरण्ययः कोशः स्वर्गो ज्योतिषाऽऽवृतः ॥
( अथर्व० १० । २ । ३१ )

ब्रह्मकी उस पुरी ( भोगस्थान पूः अयोध्या ) के नाम और रूपको स्पष्टरूपेण यह मन्त्र बताता है—

(पूः अयोध्या) 'वह पुरी अयोध्याजी ऐसी हैं; (अष्टाचक्रा) जिसमें आठ आवरण हैं, ( नवद्वारा ) जिसमें प्रधान नवद्वार हैं तथा जो ( देवानाम् ) दिव्यगुणविशिष्ट, भक्तिप्रपत्तिसम्पन्न, यमनियमादिमान्; परमभागवत चेतनोंसे 'सेव्य इति शेषः' सेवनीय है । ( तस्यां स्वर्गः ) उस अयोध्यापुरीमें बहुत ऊँचा अथवा बहुत सुन्दर, ( ज्योतिषा आवृतः ) प्रकाशपुञ्जसे आच्छादित; ( हिरण्ययः कोशः ) सुवर्णमय मण्डप है ।''

इस मन्त्रमें अयोध्याजीका स्वरूप-वर्णन है । अयोध्या-पुरीके चारों ओर कल्लोज्ज्वल, दिव्यप्रकाशात्मक आवरण है, जो भीतरसे निकलनेपर अष्टमावरण और बाहरसे प्रवेश करनेपर प्रथमावरण या प्रथम चक्र है—

महाज्योतिरयोध्यायाः प्रथमावरणे शुभम् ।
यत्र गच्छन्ति कैवल्याः सोऽहमस्मीतिवादिनः ॥
( वसिष्ठसंहिता २६ । १ 'साकेतसुषमा'में उद्धृत )

''अयोध्याके सर्वप्रथम घेरेमें शुभ्र ब्रह्ममयी ज्योति प्रकाशित है । 'सोऽहम्, सोऽहम्' कहनेवाले कैवल्यकामी पुरुष ( मरनेपर ) इसी ज्योतिमें प्रवेश करते हैं ।''

'सोऽहं' या 'अहं ब्रह्मास्मि' वादियोंका 'सुरदुर्लभ कैवल्य परमपद' यही है । उस आवरणमें सर्वत्र दिव्य भव्य प्रकाश मात्र रहता है ।

बाहरसे प्रवेश करनेपर द्वितीय, किंतु भीतरसे निकलनेपर सप्तमावरण अर्थात् सप्तम चक्र है, जिसमें प्रवहमाणा श्रीसरयूजी हैं—

अयोध्यानगरी नित्या सच्चिदानन्दरूपिणी ।
यस्यांशांशेन वैकुण्ठो गोलोकादिः प्रतिष्ठितः ॥
यत्र श्रीसरयूर्नित्या प्रेमवारिप्रवाहिणी ।
यस्या अंशेन सम्भूता विरजादिसरिद्वराः ॥
( सा० सु०, ५०७ )

'अयोध्या नगरी नित्य है । वह सच्चिदानन्दरूपा है । वैकुण्ठ एवं गोलोक आदि भगवद्धाम अयोध्याके अंशके अंशसे निर्मित हैं । इसी नगरीके बाहर सरयू नदी हैं, जिनमें श्रीरामके प्रेमाश्रुओंका जल ही प्रवाहित हो रहा है । विरजा आदि श्रेष्ठ नदियाँ इन्हीं सरयूके किसी अंशसे उद्भूत हैं ।'

'साकेतके पुरद्वारे सरयूः केलिकारिणी' ॥ ८९ ॥
( बृहद्ब्रह्मसंहिता, पाद ३, अ० १ )

'उस अयोध्या नगरीके द्वारपर सरयू नदी क्रीड़ा करती रहती हैं ।'

जो बाहरसे तीसरा और भीतरसे निकलनेपर छठा आवरणचक्र है, उसमें महाशिव, महाब्रह्मा, महेन्द्र, वरुण, कुबेर, धर्मराज, महान् दिक्पाल, महासूर्य, महाचण्ड, यक्ष, गन्धर्व, गुह्यक, किंनर, विद्याधर, सिद्ध, चारण, अष्टादश सिद्धियाँ और नवनिधियाँ दिव्यस्वरूपसे निवास करती हैं ।

बाहरसे चौथा और भीतरसे निकलनेपर जो पाँचवाँ आवरण है, उसमें दिव्यविग्रहधारी वेद-उपवेद, पुराण-उपपुराण, ज्योतिष, रहस्य, तन्त्र, नाटक, काव्य, कोश, ज्ञान, कर्म, योग, वैराग्य, यम, नियम, काल, कर्म, गुण आदि निवास करते हैं ।

जो बाहरसे पाँचवाँ तथा भीतरसे चौथा आवरण है, उसमें भगवान्‌का मानसिक ध्यान करनेवाले योगी और ज्ञानीजन निवास करते हैं ।

साकेतपुरीके पाँचवें घेरेमें विद्वान्‌लोग उस चिन्मय ज्योतिरूप ब्रह्मका निवास बतलाते हैं, जो निष्क्रिय, निर्विकल्प,

# श्रीअयोध्याके कुछ प्रमुख दर्शन



कनकभवनके आराध्य, अयोध्या



कनकभवनका प्रवेश-द्वार, अयोध्या



कनकभवनका मुख्य मन्दिर, अयोध्या



श्रीलालसाहब दरबार, अयोध्या



रसिक-भक्तोंकी भावनाका दिव्य-साकेत

## अयोध्या और महाराष्ट्रके कुछ दर्शन



अंगापुर-ह्रदसे श्रीसमर्थको प्राप्त श्रीरामका श्रीविग्रह, चाफळ



हनुमानगढ़ीके श्रीहनुमान्‌जी, अयोध्या



श्रीहनुमान्‌जी ( दोनों ओर ), गोदावरीतट



श्रीरसिकेन्द्रविहारी, लक्ष्मणकिला, अयोध्या

निर्विशेष, निराकार, ज्ञानाकार, निरञ्जन ( मायाके लेशसे शून्य ), वाणीका अविषय, प्रकृतिजन्य ( सत्त्व, रज आदि ) गुणोंसे रहित, सनातन, अन्तरहित, सर्वसाक्षी, सम्पूर्ण इन्द्रियों एवं उनके विषयोंकी पकड़में न आनेवाला, अपितु उन सबको प्रकाश देनेवाला, संन्यासियों, योगियों तथा ज्ञानियोंका लयस्थान है।

जो बाहरसे पाँचवाँ और भीतरसे निकलनेपर चौथा आवरण है, उसमें महाविष्णुलोक, रमावैकुण्ठ, अष्टभुज भूम-पुरुषका लोक, महाब्रह्मलोक और महाशम्भुलोक हैं।

गर्भोदकशायी एवं क्षीराब्धिशायी भगवान् नारायण तथा श्वेतद्वीपाधिपति एवं रमावैकुण्ठनायक भगवान् विष्णु— ये सभी अयोध्याके चौथे घेरेमें स्थित रहकर उसी नगरीका सेवन करते हैं।

जो बाहरसे जानेपर छठा और भीतरसे निकलनेमें तीसरा आवरण है, उसमें मिथिलापुरी, चित्रकूट, वृन्दावन, महावैकुण्ठ अथवा भूत-वैकुण्ठ आदि विराजमान हैं। कहा गया है—

"अयोध्याका बाहरी स्थान ही 'गोलोक' कहलाता है।"

× × ×

"साकेतके पूर्व दिशावाले भागमें 'मिथिलापुरी' सुशोभित है।"

× × ×

"कोसलपुरीकी दक्षिणदिशामें 'चित्रकूट' नामक महान् पर्वत सुशोभित है, जो सच्चिदानन्दमूर्ति है।"

× × ×

"अयोध्याके पश्चिमभागमें परमात्मा श्रीकृष्णका 'वृन्दावन'नामक सनातन धाम है, जो चिदानन्दमय एवं अद्भुत है।"

× × ×

"अयोध्याके उत्तरभागमें भगवान् महाविष्णुका 'महावैकुण्ठ' नामक सनातन परमधाम है, जिसका वेदोंने बखान किया है।"

जो बाहरसे जानेपर सातवाँ आवरण है और भीतरसे निकलनेमें दूसरा आवरण है, उसमें दिव्य द्वादशोपवन एवं चार लीलापर्वत हैं।

'साकेतके अन्तर्गत शोभापुञ्ज, श्रीशृङ्गारवन, अद्भुत विहारवन, दिव्य पारिजातवन, उत्तम अशोकवन, [illegible] रसाल ( आम्र )-वन, चम्पकवन, चन्दनवन, रमणीय प्रमोदवन, श्रीनागकेशरवन, अनन्तवन, रम्यकदम्बवन— ये बारह उपवन हैं।'

( रुद्रयामल० अयो० भाग ३० । ४८—५० )

'उपर्युक्त सभी सघन वनोंमें, जो गहरे नीले रंगकी-सी आभा बिखेर रहे हैं, नाना जातिके नित्य नवीन, चित्र-विचित्र, चिन्मय, कमनीय, सदा किशोर अवस्थासे युक्त, इच्छानुसार रूप धारण करनेवाले, अत्यन्त चिकने, कोमल एवं सूक्ष्म वृक्ष हैं, जो डालियोंसे लटकते हुए अपने नित्य-नवीन, चिकने, कोमल, वायुवेगसे चञ्चल, विचित्र, सघन एवं नीले, हरे, पीले एवं गुलाबी रंगके पत्तोंसे अमृतकी बूँदें टपकाते रहते हैं; जो पँचरंगे, दिव्य, सुगन्धित, नित्य, सब ओरसे खिले हुए असंख्य पुष्पोंसे अमृतकी बूँदें टपकाते रहते हैं और जो विशेषकर अपने सुधा-मधुर फलोंके भारी बोझसे अपनी डालियोंके रूपमें भूमिपर लोट रहे हैं। इनमेंसे कइयोंके नीचे दिव्य सुवर्णके चबूतरे बने हुए हैं, जिनमें श्रेष्ठ रत्नोंसे पच्चीकारी की गयी है। उन वृक्षोंपर फूले हुए पञ्च प्रकारके पुष्पोंसे सुशोभित वल्लरी जालका चँदोवा तना है; किन्हीं किन्हींकी छाल सोनेकी है; मोती-जैसे पुष्पोंको वे मुकुटरूपमें धारण किये हुए हैं। उनपर फलोंके स्थानपर चिन्तामणियाँ लगी हैं और उनके पत्ते नीलमके बने सुशोभित हैं।'

( वसिष्ठसंहिता, 'उपासनात्रयसिद्धान्त'से उद्धृत )

× × ×

'उस वनके पूर्व आदि चारों दिशाओंमें चार पर्वत हैं, उनके नाम क्रमशः मुझसे सुनो। वे हैं—शृङ्गारपर्वत, रत्नपर्वत, लीलापर्वत और मुक्तापर्वत। वे अपनी शोभासे दसों दिशाओंको उद्भासित करते रहते हैं। पूर्व दिशामें नीलमका बना हुआ 'शृङ्गारपर्वत' है, जिसपर नित्य सूर्य उदित होते हैं और श्रीरामकी प्रिया श्रीआह्लादिनी देवीके [illegible] रहते हैं। दक्षिण दिशामें [illegible] बना हुआ [illegible] विराजमान है, जो अपनी कान्तिसे सम्पूर्ण वनको प्रकाशित करता रहता है और जो [illegible] प्रिय है। पश्चिम दिशामें [illegible] बना हुआ [illegible]

'मुक्तापर्वत' प्रकट है, जो विचित्र पुष्पपुञ्जोंसे सम्पन्न लतासमूहोंके वितान ( चँदोवे ) से सुशोभित तथा सुधाको भी मात कर देनेवाले स्वादिष्ट फलोंके बोझसे अत्यधिक झुके हुए वृक्षोंसे मण्डित है।'

( वसिष्ठसंहिता, अध्याय २६ )

बाहरसे जानेमें आठवाँ और भीतरसे निकलनेमें जो प्रथम आवरण है, उसमें नित्यमुक्त भगवत्-पार्षदगण रहते हैं और भगवान्के अनन्तानन्त अवतार भी इसीमें रहते हैं।

"साकेतके दक्षिणद्वारपर श्रीरामके प्रति वात्सल्यभाव रखनेवाले श्रीहनुमान्जी ( द्वारपालके रूपमें ) विराजमान हैं। उसी द्वार-देशमें 'सांतानिक' नामका वन है, जो श्रीहरि ( श्रीराम ) को प्रिय है।"

× × ×

"मत्स्य, कूर्म, अनेक वराह, अनेक नरसिंह, वैकुण्ठ, हयग्रीव, हरि, वामन, केशव, यज्ञ, धर्मपुत्र, नारायणऋषि तथा उनके छोटे भाई नर, देवकीनन्दन श्रीकृष्ण, वसुदेवनन्दन बलराम, पृश्निगर्भ, मधुसूदन, गोविन्द, माधव, परात्पर वासुदेव, अनन्त, संकर्षण, इलापति, प्रद्युम्न एवं अनिरुद्ध—भगवान्के ये सभी व्यूह भी श्रीरामकी आज्ञामें रहकर एक साथ उनकी सेवामें उपस्थित होते हैं। 'श्रीराम' नामसे विख्यात महेश्वर इनके तथा अन्य ईश्वरोंके द्वारा सेव्य हैं; कारण, ये इन सबको ऐश्वर्य प्रदान करनेवाले तथा इनके मूल हैं। इनके बिना ये सब ऐश्वर्यहीन हैं।"

( सदाशिवसंहिता ५ । २ । २४–२८ )

विभिन्न साम्प्रदायिक ग्रन्थोंमें आवरणस्थ निवासियोंके स्थानोंमें यत्र-तत्र हेर-फेर भी है, परंतु तत्तन्निवासियोंके नामोंमें हेर-फेर नहीं है।

तस्मिन् हिरण्यये कोशे त्र्यरे त्रिप्रतिष्ठिते।
तस्मिन् यद् यक्षमात्मन्वत् तद् वै ब्रह्मविदो विदुः॥

( अथर्व० १० । २ । ३२ )

"(तस्मिन्) उस विशाल (हिरण्यये) सुवर्णमय, (कोशे) मण्डपमें, (तस्मिन्) उसके अर्थात् उस मण्डपके (आत्मन्वत्) आत्माके समान, ( यद् यक्षम् ) जो पूजनीय देव विराजमान है, (तत्) उसीको (ब्रह्मविदः) ब्रह्मज्ञानवान् जन (विदुः) जानते हैं। अथवा 'ब्रह्मविदः' में दो पद हैं—'ब्रह्म' और 'विदः'। तब अर्थ हुआ यह कि (विदःजन) विद्वान् जन उसी यक्षको, उसी परमोपास्य देवको, ( ब्रह्म विदुः ) परात्पर सनातन महापुरुष जानते हैं। जिस कोशमें वह यक्ष विराजमान है वह कोश कैसा है? (त्र्यरे) उसमें तीन अरे लगे हुए हैं, अर्थात् सत्, चित्, आनन्द—तीन अरोंपर वह मण्डप बना हुआ है तथा (त्रिप्रतिष्ठिते) चित्, अचित् एवं ईश्वर, तीनोंसे प्रतिष्ठित—आवृत है।"

इस मन्त्रमें जो 'तस्मिन्' पद आया है, वह षष्ठीके अर्थमें है। इसीसे उसका अर्थ 'उसके' किया गया है।

इस मन्त्रमें स्पष्ट ही कहा गया है कि अयोध्याके मध्यमें जो सुवर्णमय मणिमण्डप है; उसमें विराजमान देवको ही विद्वान्लोग 'ब्रह्म' कहते हैं। अयोध्याके मणिमण्डपमें भगवान् श्रीरामके अतिरिक्त अन्य कोई भी विराजमान नहीं है; अतः भगवान् श्रीरामजी ही परब्रह्म हैं। इसी अर्थका पद्मपुराण, उत्तरखण्ड, अध्याय दो सौ अट्ठाईसमें विस्तार किया गया है। उसके कुछ श्लोक नीचे दिये जाते हैं—

तद्विष्णोः परमं धाम यान्ति ब्रह्म सुखप्रदम्॥ १०॥
नानाजनपदाकीर्णं वैकुण्ठं तद्धरेः पदम्।
प्राकारैश्च विमानैश्च सौधैः रत्नमयैर्वृतम्॥ ११॥
तन्मध्ये नगरी दिव्या सायोध्येति प्रकीर्तिता।
मणिकाञ्चनचित्राढ्यप्राकारैस्तोरणैर्वृता॥ १२॥

× × ×

मध्ये तु मण्डपं दिव्यं राजस्थानं महोत्सवम्॥ १९॥
मध्ये सिंहासनं रम्यं सर्ववेदमयं शुभम्।
धर्मादिदैवतैर्नित्यं वृतं पादमयात्मकैः॥ २१॥
धर्मज्ञानसहैश्वर्यवैराग्यैः पादविग्रहैः।
ऋग्यजुस्सामाथर्वाख्यरूपैर्नित्यवृतं क्रमात्॥ २२॥
शक्तिराधारशक्तिश्च चिच्छक्तिश्च सदाशिवा।
धर्मादिदेवतानां च शक्तयः परिकीर्तिताः॥ २३॥

× × ×

तन्मध्येऽष्टदलं पद्ममुदयार्कसमप्रभम्।
तन्मध्ये कर्णिकायां तु सावित्र्यां शुभदर्शने॥ २५॥
देव्या सह देवेशस्तत्रासीनः परः पुमान्।
इन्दीवरदलश्यामः कोटिसूर्यसमप्रभः॥ २७॥
युवा कुमारः स्निग्धाङ्गः कोमलावयवैर्युतः।
फुल्लाम्भोरुहसंकाशः कोमलाङ्घ्रिसरोरुहः॥ २८॥

"भक्तलोग ( मरकर ) भगवान् विष्णुके उस परम धाम वैकुण्ठमें जाते हैं, जो नाना प्रकारके निवासियोंसे पूर्ण है। ( परम ) आनन्ददायक ब्रह्म वही है। वही भगवान्

श्रीहरिका निवासस्थान है। वह परकोटों, सतमंजिले महलों तथा रत्ननिर्मित प्रासादोंसे घिरा हुआ है। उसी वैकुण्ठधामके बीचमें जो दिव्य नगरी है, वही 'अयोध्या' नामसे विख्यात है। वह नाना प्रकारकी मणियों तथा सोनेके चित्रोंसे सम्पन्न है और परकोटों तथा द्वारोंसे घिरी हुई है।"

"उस अयोध्या नगरीके मध्यमें बहुत ऊँचा एवं दिव्य मण्डप है, जो वहाँके राजाका निवासस्थान है। उसके बीचमें एक आकर्षक एवं चमकीला सिंहासन है, जो अपने पायोंके रूपमें स्थित धर्मादि सनातन देवताओंसे घिरा हुआ है। अथवा धर्म, ज्ञान, महैश्वर्य एवं वैराग्य—इन पायोंके रूपमें स्थित है। अथवा पायोंके रूपमें क्रमशः ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्ववेद—इन चारों वेदोंके ही द्वारा वह सिंहासन घिरा है। 'शक्ति', 'आधारशक्ति', 'चिच्छक्ति' और 'सदाशिवा'—ये धर्मादि चार देवताओंकी शक्तियाँ कही गयी हैं।"

× × ×

"उक्त सिंहासनके मध्यमें एक अष्टदल (आठ पँखुड़ियोंका) कमल है, जिससे उदयकालीन सूर्यकी-सी आभा निकलती रहती है। उक्त कमलके बीचके कर्णिका-भागमें, जिसे 'सावित्री' कहते हैं, समस्त देवताओंके स्वामी परात्पर पुरुष विराजमान रहते हैं। उनका वर्ण नील कमलकी पँखुड़ियोंकी तरह श्याम है और उनमें करोड़ों सूर्योंका प्रकाश है। वे नित्य युवा होनेके साथ ही कुमारभावापन्न भी रहते हैं। वे स्नेहयुक्त, सुकुमार अङ्गोंवाले, प्रफुल्ल रक्त कमलकी-सी आभावाले और कोमल चरण सरोरुहोंसे सम्पन्न हैं।"

इसी तथ्यको सनत्कुमारसंहितोक्त 'श्रीरामस्तवराज'में और भी स्पष्ट किया गया है—

अयोध्यानगरे रम्ये रत्नमण्डपमध्यगे।
स्मरेत् कल्पतरोर्मूले रत्नसिंहासनं शुभम्॥
तन्मध्येऽष्टदलं पद्मं नानारत्नैश्च वेष्टितम्।
रामं रघुवरं वीरं धनुर्वेदविशारदम्।
मङ्गलायतनं देवं रामं राजीवलोचनम्॥

"रम्य अयोध्यानगरीमें रत्ननिर्मित मण्डपके मध्यवर्ती कल्पवृक्षके मूलमें चमचमाते हुए रत्नसिंहासनका ध्यान करे। उस सिंहासनके बीचमें अष्टदल कमल है, जो विविध रत्नोंसे घिरा हुआ है। साथ ही उसपर विराजमान रघुश्रेष्ठ, वीरशिरोमणि, धनुर्वेदमें निष्णात, मङ्गलायतन कमल-लोचन श्रीरामका भी ध्यान करे।"

'करुणासिन्धु' श्रीरामचरणदासजी महाराजने रामचरितमानसकी—'जद्यपि सब बैकुंठ बखाना।' (रा० च० मा० ७।४।२) की टीकामें प्रमाण उद्धृत किया है—

वैकुण्ठाः पञ्च विख्याताः क्षीराब्धिश्च रमाख्यकः।
महाकारणवैकुण्ठौ पञ्चमो विरजापरः॥
नित्यादिव्यमनेकभोगविभवं वैकुण्ठरूपोत्तरं।
सत्यानन्दचिदात्मकं स्वयमभून्मूलं त्वयोध्यापुरी॥

'साकेत-सुषमा'में निम्न श्रुति उद्धृत है—

'यायोध्या पूः सा सर्ववैकुण्ठानामेव मूलाधारा मूलप्रकृतेः परा तत्सद्ब्रह्ममयी विरजोत्तरा दिव्यरत्नकोशाढ्या तस्यां नित्यमेव सीतारामयोर्विहारस्थलमस्ति।'

(सा० सु०, रमावैकुण्ठ, पृ० २)

तात्पर्य यह कि "क्षीरसागरस्थ वैकुण्ठ, रमावैकुण्ठ, महावैकुण्ठ, कारणवैकुण्ठ और विरजापार (त्रिपाद्विभूतिस्थ) आदि वैकुण्ठ—इन पाँचों वैकुण्ठोंका तथा अन्य अनन्त वैकुण्ठोंका मूलाधार 'अयोध्या—साकेत' ही है। वह साकेत मूल प्रकृतिसे परे, अखण्ड और अपरिवर्तनीय ब्रह्ममय है, विरजाके दूसरे तीरपर स्थित है, दिव्यरत्नमण्डपवाली है। इसी अयोध्यामें श्रीसीतारामजीकी नित्य विहारभूमि है।"

प्रभ्राजमानां हरिणीं यशसा सम्परीवृताम्।
पुरं हिरण्मयीं ब्रह्मा विवेशापराजिताम्॥

(अथर्व० १०।२।३३)

'(ब्रह्म) सर्वान्तर्यामी श्रीरामजी (प्रभ्राजमानाम्) अत्यन्त प्रकाशमयी, (हरिणीम्) मनको हरण करनेवाली अथवा सर्वपापोंका आत्यन्तिक नाश करनेवाली तथा (यशसा सम्परीवृताम्) अनन्तकीर्तिसे युक्त और (अपराजिताम्) सर्वपुरियोंमें अजेय, (पुरम्) उस अयोध्यापुरीमें (आविवेश) प्रविष्ट हैं, अर्थात् विराजमान हैं।'

प्राप्य वेदोंमें तो उपर्युक्त साढ़े पाँच मन्त्र ही हैं; परंतु पुराणोंमें, पाञ्चरात्रीय संहिताओंमें, तन्त्रोंमें, रामायणोंमें एवं साम्प्रदायिक रहस्य-ग्रन्थोंमें अयोध्या—साकेतका इतना विस्तृत वर्णन है कि [illegible] [illegible] है। [illegible] संक्षिप्त [illegible] है।

# श्रीअयोध्यापुरी-वन्दना

( प्रेषक—ब्रह्मचारी श्रीभगीरथ रामजी मिश्र )

अयोध्यायै नमस्तेऽस्तु रामपुर्यै नमो नमः ।
आद्यायै च नमस्तुभ्यं सत्यायै तु नमो नमः ॥
सरय्वावेष्टितायै च नमो मातस्तु ते सदा ।
ब्रह्मादिवन्दिते मातर्ऋषिभिः पर्युपासिते ॥
रामभक्तप्रिये देवि सर्वदा ते नमो नमः ।
ये ध्यायन्ति महात्मानो मनसा पूजयन्ति त्वाम् ॥
तेषां नश्यन्ति पापानि ह्याजन्मोपार्जितानि च ।
अकारो वासुदेवः स्याद् यकारस्तु प्रजापतिः ॥
उकारो रुद्ररूपस्तु त्वां ध्यायन्ति मुनीश्वराः ।
सूर्यवंशोद्भवानां तु राज्ञां परमधर्मिणाम् ॥
तेषां सामान्यधात्री त्वं तथा सुकृतिनामपि ।
महिमानं न जानन्ति तव देवमुनीश्वराः ॥
कथं त्वं ज्ञायसे देवि मन्दैर्बुद्धिविवर्जितैः ।
नमस्तेऽस्तु सदा देवि सदा देवि नमो नमः ।
नमोऽयोध्ये नमोऽयोध्ये पापं नस्त्वमपाकुरु ॥

''आप श्रीअयोध्या देवीको मेरा बारंबार प्रणाम है । श्रीरामपुरीके लिये मेरा नमस्कार है, नमस्कार है । आप आद्यापुरीके लिये मेरा नमस्कार है । सत्यादेवीके लिये मेरा बारंबार नमस्कार है । माता ! श्रीसरयूद्वारा आवेष्टित आप अवधपुरीको मेरा नित्य प्रणाम है । जो ब्रह्मादिक देवताओंद्वारा वन्दनीय तथा ऋषियोंद्वारा सदा उपासित हैं, ऐसी राम-भक्तोंकी प्यारी अयोध्या देवि ! आपको मेरा नित्य प्रणाम है । जो महात्मागण मानसिक पूजन करते हुए आपका नित्य ध्यान करते हैं, उनके जीवनभरके पाप नष्ट हो जाते हैं । आपके नाममें जो अकार है, उससे वासुदेवका, यकारसे प्रजापति श्रीब्रह्माजीका तथा उकारसे साक्षात् श्रीशंकरजीका बोध होता है । 'ध्या'से सूचित होता है कि ध्यानपरायण ऋषिगण आपका ध्यान करते हैं । परम धार्मिक सूर्यवंशमें होनेवाले समस्त राजाओंको आप ही धारण करनेवाली हैं और अन्यान्य सुकृती पुरुषोंको भी आप सदासे आश्रय प्रदान करती आयी हैं । आपकी महिमाको मुनिगण और देवसमुदाय भी नहीं जानते, तब हम मन्द भाग्य एवं हीनबुद्धि जन भला आप को कैसे जान सकते हैं । इसलिये हे भगवती ! आपके श्रीचरणोंमें मेरा नित्य बारंबार प्रणाम है । हे अयोध्ये ! आपके लिये पुनः-पुनः नमस्कार है । कृपा कर आप हमारे सब पापोंको नष्ट करें ।''

# श्रीसरयू-अष्टक

नमस्ते सरयुदेवि वसिष्ठतनये शुभे ।
ब्रह्मादिसकलैर्देवैर्ऋषिभिर्नारदादिभिः ॥
सदा त्वं सेविता देवि तथा सुकृतिभिर्नरैः ।
मानसाच्च समायाते जगतां पापहारिणि ॥
स्मरतां पश्यतां देवि पापनाशे पटीयसी ।
ये पिबन्ति जलं देवि त्वदीयं गतमत्सराः ॥
स्तनपानं न ते मातुः करिष्यन्ति कदाचन ।
मनुप्रभृतिभिर्मान्यैर्मानितासि सदा शुभे ॥
त्वत्तीरमरणेनैव त्वन्नामरटनेन च ।
ये त्यजन्ति तनुं देवि ते कृतार्था न संशयः ॥
त्वं तु नेत्रोद्भवा देवि हरेर्नारायणस्य हि ।
महिमा तव देवैश्च गीयते च मुहुर्मुहुः ॥
तत्र का हि मनःशक्तिः स्तवने मानुषस्य च ।
त्वत्तीरे सर्वतीर्थानि निवसन्ति चतुर्युगे ॥
नमो देवि नमो देवि पुनरेव नमो नमः ।
हे वासिष्ठि महाभागे प्रणतं रक्ष बन्धनात् ॥

'हे वसिष्ठपुत्री देवी श्रीसरयू ! आपको नमस्कार है । शुभे ! ब्रह्मा आदि समस्त देवताओं तथा नारदादि ऋषियों एवं पुण्यवान् जनोंद्वारा आप सर्वदा सेवित हैं । देवि ! आप मानसरोवरसे आयी हैं और संसारके पापोंको हरनेवाली हैं । दर्शन एवं स्मरण करनेवालोंके समस्त पापोंको नष्ट करनेमें आप परम कुशल हैं । देवि ! मत्सर त्यागकर जो आपके जलका पान करते हैं, वे संसारमें पुनः जन्म लेकर माताका दुग्धपान कभी नहीं करते । शुभे ! महामान्यवर मनु आदि महाराजाओंद्वारा आप सदासे सम्मानिता हैं । देवि ! जो आपके तटपर शरीर त्याग करते हैं अथवा जो जन आपके नामकी रटन लगाते हुए अन्यत्र कहीं भी शरीर त्याग करते हैं, वे अवश्य ही कृतार्थ होते हैं; इसमें कुछ भी संशय नहीं है । देवि ! आप तो नारायण भगवान्के नेत्र-कमलोंसे उत्पन्न हुई हैं; अतः आपकी महिमाको देवगण बराबर गाते रहते हैं, परंतु पार नहीं पाते । तब मनुष्यकी क्या शक्ति है कि आपकी महिमाका पूर्णतया वर्णन कर सके । चारों युगोंमें ही आपके तटपर समस्त तीर्थ निरन्तर निवास करते हैं । देवि ! आपको नमस्कार है, नमस्कार है और बारंबार नमस्कार है । महाभागे ! वासिष्ठि ! समस्त बन्धनोंसे मुझ शरणागतकी रक्षा कीजिये ।'

# श्रीअयोध्यापुरी

सप्तपुरियोंमें प्रथम पुरी 'अयोध्या' है। मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् श्रीरामके भी पूर्ववर्ती सूर्यवंशी राजाओंकी यह राजधानी रही है। इक्ष्वाकुसे लेकर मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् रामतक सभी चक्रवर्ती नरेशोंने अयोध्याके सिंहासनको विभूषित किया है। भगवान् श्रीरामकी अवतारभूमि होकर तो अयोध्या 'साकेत' हो गयी।

अयोध्याका प्राचीन इतिहास बतलाता है कि वर्तमान अयोध्या महाराज विक्रमादित्यकी बसायी है। महाराज विक्रमादित्य देशाटन करते हुए संयोगवश यहाँ सरयूकिनारे पहुँचे थे और यहाँ उनकी सेनाने शिविर डाला था। उस समय यहाँ वन था। कोई प्राचीन तीर्थ-चिह्न यहाँ नहीं था। महाराज विक्रमादित्यको इस भूमिमें कुछ चमत्कार दीख पड़ा। उन्होंने खोज प्रारम्भ की और पासके योगसिद्ध संतोंकी कृपासे उन्हें ज्ञात हुआ कि यह श्रीअवधकी भूमि है। उन संतोंके निर्देशसे महाराजने यहाँ भगवल्लीलास्थलीको जानकर वहाँ मन्दिर, सरोवर, कूप आदि बनवाये।

मथुराके समान अयोध्या भी आक्रमणकारियोंकी बार-बार शिकार होती रही है। बार-बार आततायियोंने इस पावन पुरीको ध्वस्त किया। इस प्रकार अब अयोध्यामें प्राचीनताके नामपर केवल भूमि और सरयूजी बच रही हैं। अवश्य ही भगवल्लीला-स्थलीके स्थान वे ही हैं।

अयोध्या फैजाबाद जिलेके अन्तर्गत सदर फैजाबादसे पाँच मीलकी दूरीपर सरयूके किनारे बसी हुई एक नगरी है। यहाँपर मन्दिरों एवं धार्मिक स्थानों तथा साधु-संतोंका अधिक निवास है। सर्वप्रधान श्रीरामानन्दीय वैष्णवोंकी यहाँ अधिकता है। साथ ही यहाँपर श्रीरामानुजीय संतोंके भी प्रतिष्ठित स्थान हैं। जहाँ-तहाँ उदासी, संन्यासी, तपस्वी-जनोंके भी स्थान हैं।

श्रीअयोध्यामें गोस्वामी तुलसीदासजीकी मानस-रचनाकी आदि भूमि श्रीतुलसी-चौरा तथा तुलसी-उद्यान दर्शनीय हैं। अवधकी इसी पवित्र भूमिमें रामनवमीके अवसरपर गोस्वामी तुलसीदासजीने श्रीराम-चरितमानसकी रचना आरम्भ की थी। उक्त श्रीतुलसी-चौरापर श्रीगोस्वामीजीकी मूर्ति प्रतिष्ठित है। यहाँ श्रावण-शुक्ला सप्तमीको तुलसीजयन्ती बड़े समारोहके साथ मनायी जाती है।



अयोध्या लखनऊसे ८४ मील और काशीसे १२० मील है। मुगलसराय, बनारस तथा लखनऊसे यहाँ सीधी गाड़ियाँ आती हैं। स्टेशनसे सरयूजी लगभग तीन मील दूर हैं और मुख्य मन्दिर कनक-भवन लगभग १॥ मील। पूर्वोत्तर रेलवेद्वारा गोरखपुरकी दिशासे आनेपर मनकापुर स्टेशनपर गाड़ी बदलकर लकड़मंडी स्टेशन आना पड़ता है। लकड़-मंडी सरयूजीके उस पार है। सरयूपर पक्का पुल बना हुआ है। सरयूपार होकर अयोध्या आया जा सकता है। बनारस, लखनऊ, प्रयाग, गोरखपुर आदि नगरोंसे अयोध्या पक्की सड़कोंद्वारा भी सम्बन्धित है।

## ठहरनेके स्थान

अयोध्यामें यात्री साधुओंके मठोंमें भी ठहरते हैं। प्रायः सभी साधु-स्थानोंमें यात्रियोंके ठहरनेकी व्यवस्था है। अयोध्या तो साधुओंका नगर ही है। नगरमें अनेकों धर्मशालाएँ भी हैं।

## दर्शनीय स्थान

अयोध्यामें सरयू-किनारे कई सुन्दर पक्के घाट बने हुए हैं। किंतु सरयूजीकी धारा अब घाटोंसे दूर चली गयी है। पश्चिमसे पूर्व चलें तो घाटोंका यह क्रम मिलेगा—ऋण-मोचनघाट, सहस्रधारा, लक्ष्मणघाट, स्वर्गद्वार, गङ्गामहल, शिवालाघाट, जटाई (जटायु) घाट, अहल्याबाईघाट, धौरहरा-घाट, रूपकलाघाट, नयाघाट, जानकीघाट और रामघाट।

**लक्ष्मणघाट**—यहाँके मन्दिरमें लक्ष्मणजीकी ५ फुट ऊँची मूर्ति है। यह मूर्ति सामने कुण्डमें पायी गयी थी। कहा जाता है कि यहाँसे श्रीलक्ष्मणजी परमधाम पधारे थे।

**स्वर्गद्वार**—इस घाटके पास श्रीनागेश्वरनाथ महादेवका मन्दिर है। कहते हैं कि यह मूर्ति कुशद्वारा स्थापित की गयी है और इसी मन्दिरको पाकर महाराज विक्रमादित्यने अयोध्या-का जीर्णोद्धार किया था। नागेश्वरनाथके पास ही एक गलीमें श्रीरामचन्द्रजीका मन्दिर है। एक ही काले पत्थरमें श्रीराम-पञ्चायतनकी मूर्तियाँ हैं। बाबरने जब जन्मस्थानके मन्दिरको तोड़ा, तब पुजारियोंने वहाँसे यह मूर्ति उठाकर यहाँ स्थापित कर दी। स्वर्गद्वार पहले ही कहीं [illegible] कहते हैं।

**नयाघाट**—इस घाटके पास अत्यन्त मनोरम तुलसी-उद्यान है। उसीसे संलग्न महात्मा वनादासका आश्रम भवहरण-कुञ्ज है। इससे दो फर्लांगपर महात्मा मनीरामजीका आश्रम ( मनीरामकी छावनी ) और रामसखेजीकी तपोभूमि नृत्यराघव-कुञ्ज है।

**रामकोट**—अयोध्यामें अब रामकोट ( श्रीरामका दुर्ग ) नामक कोई स्थान रहा नहीं है। कभी यह दुर्ग था और बहुत विस्तृत था। कहा जाता है कि उसमें २० द्वार थे, किंतु अब तो चार स्थान ही उसके अवशेष माने जाते हैं—हनुमानगढ़ी, सुग्रीवटीला, अङ्गदटीला, मातगैंड़ ( मत्तगजेन्द्र )।

**हनुमानगढ़ी**—यह स्थान सरयूतटसे लगभग १ मीलपर नगरमें है। यह एक ऊँचे टीलेपर चार कोटका छोटा-सा दुर्ग है। ६० सीढ़ी चढ़नेपर श्रीहनुमान्‌जीका मन्दिर मिलता है। इस मन्दिरमें हनुमान्‌जीकी बैठी मूर्ति है। एक दूसरी हनुमान्‌जीकी ६ इंचकी मूर्ति वहाँ है, जो सदा पुष्पोंसे आच्छादित रहती है। मन्दिरके चारों ओर मकान हैं, जिनमें साधु रहते हैं।

हनुमानगढ़ीके दक्षिणमें सुग्रीवटीला और अङ्गदटीला हैं। कुछ लोग सुग्रीवटीलेका स्थान मणिपर्वतके दक्षिण-पश्चिममें, जहाँ बौद्धमठ था, बतलाते हैं।

**कनकभवन**—अयोध्याका यही मुख्य मन्दिर है, जो ओरछा-नरेशका बनवाया हुआ है। यह सबसे विशाल एवं भव्य है। इसे 'श्रीरामका अन्तःपुर' या 'सीताजीका महल' कहते हैं। इसमें मुख्य मूर्तियाँ श्रीसीता-रामकी हैं। सिंहासनपर जो बड़ी मूर्तियाँ हैं, उनके आगे श्रीसीता-रामकी छोटी मूर्तियाँ हैं। छोटी मूर्तियाँ ही प्राचीन कही जाती हैं।

**दर्शनेश्वर**—हनुमानगढ़ीसे थोड़ी दूरपर अयोध्यानरेशका महल है। इस महलकी वाटिकामें दर्शनेश्वर महादेवका सुन्दर मन्दिर है।

**जन्मस्थान**—कनकभवनसे आगे श्रीराम-जन्मभूमि है। यहाँके प्राचीन मन्दिरको बाबरने तुड़वाकर मसजिद बना दिया था, किंतु अब वहाँ फिर श्रीरामकी मूर्ति आसीन है। उस प्राचीन मन्दिरके घेरेमें जन्मभूमिका एक छोटा मन्दिर और है।

जन्मस्थानके पास कई मन्दिर हैं—सीतारसोई, चौबीस अवतार, कोपभवन, रत्नसिंहासन, आनन्दभवन, रङ्गमहल, साखी गोपाल आदि।

**तुलसीचौरा**—राजमहलके दक्षिण खुले मैदानमें तुलसीचौरा है। यह वह स्थान है, जहाँ गोस्वामी तुलसीदास-जीने श्रीरामचरितमानसकी रचना प्रारम्भ की थी।

**मणिपर्वत**—तुलसीचौरासे लगभग १ मील दूर, अयोध्या स्टेशनके पास वनमें एक टीला है। टीलेके ऊपर मन्दिर है। यहींपर अशोकके २०० फुट ऊँचे एक स्तूपका अवशेष है।

**दतुअनकुण्ड**—यह स्थान मणिपर्वतके पास ही है। वैष्णव कहते हैं कि श्रीरघुनाथजी यहाँ दतुअन करते थे। कुछ लोगोंका कहना है कि गौतमबुद्ध जब अयोध्यामें रहते थे, तब उन्होंने एक दिन यहाँ अपनी दतुअन गाड़ दी। वह सात फुट ऊँचा वृक्ष हो गयी। कई विदेशी यात्रियोंने उसे देखा है, जिनमें फाहियान मुख्य है। वह वृक्ष अब नहीं है, उसका स्मारक है।

अयोध्यामें बहुत अधिक मन्दिर हैं। यहाँ केवल प्राचीन स्थानोंका उल्लेख किया गया है। नवीन मन्दिर तथा संतोंके स्थान तो अयोध्यामें बहुत अधिक हैं।

## आसपासके तीर्थ

**सोनखर**—कहा जाता है कि यहाँ महाराज रघुका कोषागार था। कुबेरने यहाँ स्वर्णवर्षा की थी।

**सूर्यकुण्ड**—रामघाटसे यह ५ मील दूर है। पक्की सड़कका मार्ग है। बड़ा सरोवर है, जिसके चारों ओर घाट बने हैं। पश्चिम किनारेपर सूर्यनारायणका मन्दिर है।

**गुप्तारघाट**—( गोप्रतार-तीर्थ ) अयोध्यासे ९ मील पश्चिम सरयू-किनारे यह स्थान है। यहाँके लिये फैजाबाद छावनी होकर सड़क जाती है। यहाँ सरयूस्नानका बहुत माहात्म्य माना जाता है। घाटके पास गुप्तहरिका मन्दिर है। कहते हैं, श्रीरामने यहीं सबके साथ सरयूजीमें प्रवेश करके परमधामके लिये प्रस्थान किया था।

गुप्तारघाटसे १ मीलपर निर्मलीकुण्ड है। उसके पास निर्मलनाथ महादेवका मन्दिर है।

**जनौरा ( जनकौरा )**—महाराज जनक जब अयोध्या पधारते थे, तब यहीं उनका शिविर रहता था। अयोध्यासे सात मील दूर फैजाबाद-सुल्तानपुर सड़कपर यह स्थान है। यहाँ गिरिजाकुण्ड नामक सरोवर है, जिसके पास एक शिव-मन्दिर है।

**नन्दिग्राम**—फैजाबादसे १० मील और अयोध्यासे १६ मील दक्षिण यह स्थान है, जहाँ श्रीराम-वनवासके समय १४ वर्ष भरतजीने तपस्या करते हुए व्यतीत किये थे। यहाँ भरतकुण्ड-सरोवर और भरतजीका मन्दिर है।

**दशरथतीर्थ**—रामघाटसे ८ मील पूर्व सरयूतटपर यह स्थान है, जहाँ महाराज दशरथका अन्तिम संस्कार हुआ था।

**छपैया ( छपिया )**—अयोध्यासे सरयूपार ६ मील दूर छपिया गाँव है। स्वामिनारायण-सम्प्रदायके प्रवर्तक स्वामी सहजानन्दजीकी यह जन्मभूमि है। छपिया पूर्वोत्तर रेलवेका स्टेशन है।

### परिक्रमा

अयोध्याकी दो परिक्रमाएँ हैं। बड़ी परिक्रमा स्वर्गद्वारसे प्रारम्भ होती है। वहाँसे सरयू-किनारे सात मील जाकर और फिर मुड़कर शाहनवाजपुर, मुकारबनगर होते हुए दर्शननगर सूर्यकुण्डपर पहला विश्राम किया जाता है। वहाँसे पश्चिम कौसाहा, मिर्जापुर, बीकापुर ग्रामोंमें होते जनौरा पहुँचनेपर दूसरा विश्राम होता है। जनौरासे खोजमपुर, निर्मलीकुण्ड, गुप्तारघाट होते स्वर्गद्वार पहुँचनेपर परिक्रमा पूरी हो जाती है।

अयोध्याकी छोटी ( अन्तर्वेदी ) परिक्रमा केवल ६ मीलकी है। यह रामघाटसे प्रारम्भ होती है तथा बाबा रघुनाथदासकी गद्दी, सीताकुण्ड, अग्निकुण्ड, विद्याकुण्ड, मणिपर्वत, कुबेरपर्वत, सुग्रीवपर्वत, लक्ष्मणघाट, स्वर्गद्वार होते हुए रामघाट आकर पूर्ण होती है।

**मेले**—अयोध्यामें श्रीरामनवमीपर सबसे बड़ा मेला होता है। दूसरा मेला ८-९ दिनतक श्रावण-शुक्लपक्षमें झूलेका होता है। कार्तिक-पूर्णिमापर भी सरयूस्नानके लिये लाखोंकी संख्यामें यात्री आते हैं।

## श्रीअयोध्या-महिमा

जिन के परस मुनि-पतिनी पतित तरी
जानि महिमा जो सिय छुवत सकानी है।
कहै 'रतनाकर' निषाद जिन जोग जानि
धोए बिनु धूरि नाव निकट न आनी है॥
ध्यावैं जिन्हैं ईस औ फनीस गुन गावैं सदा,
नावैं सीस निखिल मुनीस-गन ग्यानी हैं।
तिन पद पावन की परस-प्रभाव-पूँजी
अवधपुरी की रज-रज मैं समानी है॥

—महाकवि रत्नाकर

## श्रीमिथिला-वन्दना

नित्यस्थलि नित्यलीले नित्यधाम नमोऽस्तु ते।
धन्या त्वं मिथिले देवि ज्ञानदे मुक्तिदायिनि॥
रामस्वरूपे वैदेहि सीताजन्मप्रदायिनि।
पापविध्वंसिके मातर्भवबन्धविमोचनि॥
यज्ञदानतपोध्यानस्वाध्यायफलदे शुभे।
कामिनां कामदे तुभ्यं नमस्यामो वयं सदा॥

'नित्यलीलाभूमि नित्यधाम श्रीमिथिलाजी! आप ज्ञान और मोक्ष देनेवाली हैं, अतएव धन्य हैं। आप रामस्वरूपा हैं, विदेहपुरी हैं, श्रीजानकीजीको जन्म देनेवाली हैं, पापनाश करनेवाली और भवबन्धनसे छुड़ानेवाली हैं। यज्ञ-दान-तप-ध्यान-स्वाध्यायादि शुभकर्मोंका फल देनेवाली और सकाम-कर्मोंकी कामनापूर्ति करनेवाली हैं। हम सब आपको सदा प्रणाम करते हैं।

# श्रीजनकपुरी

( लेखक—श्रीअवधकिशोरदासजी महाराज )

जगज्जननी जानकीकी जन्म-भूमि जनकपुरसे हिंदूमात्र परिचित हैं। प्राचीनकालसे ही जनकपुर एक प्रसिद्ध स्थान रहा है, जहाँ राजर्षि विदेह ( जनक ) की राजधानी थी। राजर्षि जनक तीरभुक्ति ( तिरहुत ) अथवा मिथिला देशके राजा थे। यह देश हिमालयसे गङ्गातक १२८ मील चौड़ा और कौशिकी ( कोसी ) से गण्डकीतक १९२ मील लंबा है। यहाँ १५ नदियाँ, यथा—कोसी, कमला, विल्वमती, यमुनी, भूयसी, गैरिका, जलाधिका, दुग्धवती, व्याघ्रमती, विरजा, मण्डना, इच्छावती, लखनदेई, वागमती और गण्डकी अपने जलसे सारे प्रदेशको सींचती रहती हैं। कहते हैं कि मिथिलामें वास, मिथिलाके दर्शन और मिथिलामें देहत्याग करनेसे परमगतिकी प्राप्ति होती है।

मिथिलाकी राजधानी जनकपुरकी सीमाके पूर्वद्वारपर 'शिलानाथ' एवं 'कपिलेश्वर', आग्नेयकोणमें 'कूपेश्वर', दक्षिणमें 'कल्याणेश्वर', पश्चिममें 'जलेश्वर', उत्तरमें 'क्षीरेश्वर', तथा ईशानकोणमें 'मिथिलेश्वर'के मन्दिर थे। इन सभी मन्दिरोंका नव-निर्माण हुआ है। सभी मन्दिर लगभग पाँच-पाँच कोसकी दूरीपर हैं। जनकपुरके चतुर्दिक् इन शिवलिङ्गोंकी स्थापना प्रहरीके रूपमें की गयी थी।

महात्मा चतुर्भुजगिरिको भगवान् रामचन्द्रने स्वप्नमें आदेश दिया कि 'अमुक वटवृक्षके नीचे सीता, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्नके साथ मेरी वह मूर्ति है, जिसे मैंने राजर्षि जनकको, जनकपुरसे विदा होते समय, विरहकी शान्ति और मानव-जातिके उद्धारके लिये दिया था। मैं तुमपर प्रसन्न होकर वे मूर्तियाँ तुम्हें दे रहा हूँ। तुम उनकी पूजा करो। तुम्हारी मनःकामनाएँ पूरी होंगी।' महात्मा चतुर्भुजगिरिने उन मूर्तियोंको निकालकर उनका पूजन आरम्भ किया। वह वट-वृक्ष अबतक राम-मन्दिरके पृष्ठभागमें विद्यमान है। मकवान-पुरके राजाने विक्रम संवत् १७१४ में कई सौ बीघा जमीन मन्दिरको दानमें दी थी।

महात्मा सूरकिशोरजी जगज्जननी जानकीके परम भक्त थे और माता जानकीपर उनका प्रगाढ़ वात्सल्यभाव था। एक दिन उनको स्वप्नमें माता जानकीने कहा कि 'इस वनमें जिस स्थानपर तुम्हें मेरी मूर्ति मिले, उसी स्थानको तुम मेरा वासस्थान समझना।' महात्माजीने जंगलमें ढूँढ़ना शुरू किया और भगवत्कृपासे श्रीसीताकी एक स्वर्णिम मूर्ति उन्हें मिली। उन्होंने मूर्तिको आनन्दसे गोदमें उठा लिया और पर्णकुटी बनाकर उसी स्थानपर रहने लगे। इसके बाद क्रमशः जनक-पुरकी ख्याति फैलने लगी।

जनकपुरके राममन्दिर और जानकी-मन्दिरका प्रबन्ध महात्मा सूरकिशोरजी और उनके शिष्योंके हाथोंमें काफी समयतक रहा, लेकिन सूरकिशोरजीके शिष्योंकी सातवीं पीढ़ीमें महन्त विश्वम्भरदास हुए। उनके समयमें उभय मन्दिरोंका प्रबन्ध पृथक् हो गया। जानकी-मन्दिरका प्रबन्ध-भार वैरागियोंको और राम-मन्दिरका प्रबन्ध-भार संन्यासियोंको मिला। तबसे दोनों स्थानोंका प्रबन्ध अलग ही है। अब राम-मन्दिरका प्रबन्ध नेपाल सरकारकी ओरसे होता है।

नेपालाधीश महाराजाधिराज रणबहादुरशाह देवके सेना-पति अमरसिंह थापाने सन् १८३९ में राम-मन्दिरका निर्माण तथा गङ्गासागर, धनुषसर, रामसागर आदि सरोवरोंका पुनरुद्धार किया। इसके बाद अन्यान्य महन्तों, भक्तों तथा धार्मिक सज्जनोंने जनकपुरके विकासमें काफी सहायता पहुँचायी और धीरे-धीरे जंगलोंसे परिपूर्ण जनकपुर एक समृद्ध नगर बन गया।

नेपाल-सरकारने तीर्थयात्रियोंकी सुविधाके लिये नेपाल-जयनगर-जनकपुर रेलवे लाइन चालू कर दी है, जिससे जनकपुर जानेवाले यात्रियोंको काफी सुविधा हो गयी है। यहाँ कई धर्मशालाएँ और छोटे-मोटे उद्योग-धंधे भी खुल गये हैं।

## जनकपुरके प्रमुख मन्दिर

**राम-मन्दिर**—आधुनिक जनकपुरके प्रवर्तक महात्मा चतुर्भुजगिरिने एक वटवृक्षके नीचेसे राम, सीता, लक्ष्मण, भरत और शत्रुघ्नकी मूर्तियोंका उद्धार कर इसी मन्दिरमें उन्हें स्थापित किया। ऐसे अनेक प्रमाण हैं, जिनसे सिद्ध होता है कि श्रीरामचन्द्रका विवाह इसी स्थानपर हुआ था। इस मन्दिरमें संन्यासी ही पुजारी और महन्त होते हैं। इसका प्रबन्ध-भार नेपाल-सरकारके अधीन है।

**हनुमान-मन्दिर**—इस मन्दिरका निर्माण भी नेपालके

सेनापति अमरसिंह थापाने कराया था। राम-मन्दिरके अहातेमें पूर्वकी ओर यह मन्दिर है, जिसमें प्रसन्न-वदन श्रीहनुमान्‌की मूर्ति स्थापित है।

**चतुर्भुजनाथ-मन्दिर**—जनकपुरके प्रवर्तक महात्मा चतुर्भुजगिरिकी समाधिपर शिवलिङ्ग स्थापितकर इस मन्दिरका निर्माण किया गया है।

**देवी-मन्दिर**—राम-मन्दिरके उत्तरमें यह देवी-मन्दिर स्थापित है। यहाँ राजर्षि जनककी कुलदेवीका मृण्मय पीठ है और शारदीय नवरात्रमें शाक्तविधिसे पूजा होती है। यहाँका पूजन-अनुष्ठान अव्यर्थ समझा जाता है।

**जानकी-मन्दिर**—इसी स्थानपर महात्मा सूरकिशोरने सुवर्णमयी सीता और रामजीकी मूर्ति एक प्राचीन ढंगके मन्दिरमें स्थापित की थी। सूरकिशोरजीके परम्परागत शिष्य महन्त रामकृष्णदासके उद्योगसे टीकमगढ़की महारानी श्रीमती वृषभानुकुमारीने मन्दिरके अहातेके मध्यमें एक सुन्दर, भव्य और मनोहर मन्दिरका निर्माण कराया तथा नौलखा, शीश-महल और जानकी-मन्दिरके चतुर्दिक् भव्य प्रासाद बनवाकर मन्दिरकी शोभा बढ़ायी। इस मन्दिरमें राम-सीताकी प्रस्तर-मूर्ति, सीता और रामकी सुवर्णमयी मूर्ति तथा लक्ष्मण-भरत-शत्रुघ्नकी मूर्तियाँ स्थापित हैं। सीताजी इसी स्थानपर रहती थीं। यहाँ राम-सीताके भोग-रागके लिये नेपाल सरकारने एक बड़ी जागीर दे रखी है।

**सुनयना-जनक-मन्दिर**—अङ्गरागसरके उद्धारके समय भूगर्भसे प्राप्त रामजी, सीताजी और लक्ष्मणजीकी मूर्तियाँ तथा राजर्षि जनक, शतानन्दजी और सुनयनाजीकी मूर्तियाँ इस मन्दिरमें स्थापित हैं।

**मड़वा ( मण्डप )**—जानकी-मन्दिरसे उत्तर-पश्चिम कोणमें एक प्राचीन मण्डप था, जो गत १९३४ ई०के भूकम्पमें ध्वस्त हो गया। जानकी-मन्दिरके महन्तके उद्योगसे यहाँ एक नये और भव्य मण्डपका निर्माण हुआ है। कहते हैं कि इसी मण्डपमें श्रीजानकीजीका विवाह हुआ था।

**लक्ष्मण-मन्दिर**—जानकी-मन्दिरके समीप स्थापित इस मन्दिरमें लक्ष्मण-राम और सीताकी सुन्दर मूर्तियाँ हैं। नेपाल-नरेशने इस मन्दिरके भोग-रागके लिये भी काफी जमीन दे रखी है।

**लव-कुश-मन्दिर**—लक्ष्मण-मन्दिरके समीप ही यह मन्दिर अवस्थित है, जहाँ लव-कुशकी प्राचीन मूर्तियाँ स्थापित हैं।

**जनक-मन्दिर**—राम-मन्दिरसे कुछ दूरीपर ( धनुषसरके पास अवस्थित ) यह मन्दिर पहले बड़ी जीर्ण-शीर्ण स्थितिमें था। नेपालके सेनापति अमरसिंह थापाने इसका पुनर्निर्माण कराया था, किंतु १९३४ ई०के भीषण भूकम्पमें यह मन्दिर धराशायी हो गया। नेपाल-नरेशने इस मन्दिरका नये ढंगसे निर्माण कराया है। यहाँ राजर्षि जनक एवं सुनयनाकी मूर्ति तथा गङ्गासागरकी खुदाईमें प्राप्त सीताकी मूर्ति स्थापित है। यही स्थान राजर्षि जनकका प्रधान वास-स्थान बताया जाता है।

**रत्नसागर-मन्दिर**—जानकी-मन्दिरसे एक मीलकी दूरीपर रत्नसागर नामक एक सुन्दर सरोवरके किनारे यह मन्दिर है। यहाँ सीता-रामकी भव्य मूर्तियाँ दर्शनीय हैं। इस मन्दिरका भंडारा सुविख्यात है।

**रसिक-निवास-मन्दिर**—जानकी-मन्दिरसे आध मील पश्चिममें अवस्थित इस मन्दिरमें राम-सीताकी भव्य और सुन्दर मूर्तियाँ हैं। इस स्थानके प्रवर्तक श्रीरसिकअली नामके एक महात्मा थे। इनके अनुगामी दूल्हा-दुलहिनके रूपमें रसिक राम-सीताकी उपासना करते हैं, अतएव इस मन्दिरका नाम 'रसिक-निवास' पड़ा है।

**स्वर्ण-मण्डप**—महाराजसरके समीप एक स्थानपर पत्थरमें 'स्वर्ण-मण्डप' खुदा हुआ है। कुछ लोग इसी स्थानको राम-सीताका विवाह-मण्डप बताते हैं।

**दशरथ-मन्दिर**—महाराजसरके पश्चिममें अवस्थित इस मन्दिरमें दशरथकी मूर्ति दर्शनीय है।

**मौनीबाबाका आश्रम**—जानकी-मन्दिरसे कुछ दूर एक खाली जमीन है, जो 'रङ्गभूमि' कहलाती है। कहा जाता है कि इसी स्थानपर रामने धनुष तोड़ा था। इसके पास एक नये ढंगका मकान है, जहाँ मौनी बाबा निवास करते हैं और इसके साथ ही सीता-रामका भव्य और आकर्षक मन्दिर है।

## जनकपुरके दर्शनीय स्थान

**धनुषा**—जनकपुरसे १५ मील उत्तर-पूर्वमें अवस्थित इस स्थानकी प्राकृतिक शोभा अपूर्व है। यहाँ सुन्दर वन और घने जंगल दर्शनीय हैं। इसी स्थानपर भगवान् रामद्वारा तोड़े हुए धनुषका एक खण्ड अबतक विद्यमान है। ऋषियोंके

लिये यहाँ एक धर्मशाला भी है। माघ मासमें प्रत्येक रविवारको यहाँ मेला लगता है।

**गिरिजास्थान**—जनकपुरसे १२ मील दक्षिणमें अवस्थित यह स्थान शाक्तोंका सिद्धपीठ है। नवरात्रमें वहाँ अनेक भक्तजन अनुष्ठानादिके लिये एकत्र होते हैं। यहाँ आदिशक्ति गिरिजाका मन्दिर है। जनकनन्दिनी जानकी इस मन्दिरमें पूजनार्थ आयी थीं। माघ मासमें प्रत्येक रविवारको यहाँ मेला लगता है।

**गौतमकुण्ड**—सीतामढ़ीसे जो रेलवे लाइन दरभंगा जाती है, उसीपर कमतौल स्टेशन है। इसी स्टेशनसे तीन मील उत्तर-पश्चिम अहल्याजीका छोटा-सा मन्दिर है। यहाँ रामनवमीको मेला लगता है। स्टेशनसे काफी दूरीपर पश्चिम-की ओर मैदानमें गौतमकुण्ड नामका सरोवर है। गौतम-कुण्डसे तीन मील दूर नृसिंहभगवान्‌का एक छोटा-सा मन्दिर है। पूर्वकी ओर अहल्याकुण्ड है। यहाँ अहल्याका चौरा तथा श्रीराम-लक्ष्मणका मन्दिर है। कहा जाता है कि यहीं महर्षि गौतमकी पत्नी अहल्या महर्षिके शापसे शिला बनी पड़ी थीं। श्रीरामकी चरणधूलिके स्पर्शसे उसका शाप दूर हो गया। अहल्याको दिव्य स्वरूप प्राप्त हो गया और वे अपने पतिदेवके पास ऋषिलोक चली गयीं। यह पूरा क्षेत्र 'गौतमाश्रम' माना जाता है।

**सीतामढ़ी**—यह श्रीसीताजीकी प्राकट्यस्थली है। यहींपर हलसे पृथ्वीको जोतते हुए राजर्षि जनकको श्रीसीताजीकी प्राप्ति हुई थी। जिस मही ( पृथ्वी ) से श्रीसीताजीका प्राकट्य हुआ, वह 'सीता-मही' कहलायी। सीता-महीका बिगड़ा रूप ही 'सीतामढ़ी' है। यहाँपर श्रीजानकी-जीका बड़ा सुन्दर मन्दिर है। यहाँपर रामनवमी तथा विवाहपञ्चमीको विशाल मेला लगता है।

## विख्यात सरोवर, नदियाँ और कूप

जनकपुरधाममें धनुषसर और गङ्गासागर नामक दो तालाब अधिक विख्यात हैं। इनमें गङ्गासागर धार्मिक दृष्टिसे विशेष महत्त्वपूर्ण है। इसकी उत्पत्तिके सम्बन्धमें कहा जाता है कि पुत्रहीन महाराजा निमिकी मृत्यु-के बाद गौतम, याज्ञवल्क्य, विश्वामित्र आदि ऋषियोंने निमिके शवको मथनेका उपक्रम किया। ऋषियोंने शवको मथकर 'मिथि' नामक एक बालक उत्पन्न किया। उस समय वहाँ गङ्गा-यमुना नदियाँ और सागर भी दिव्यरूपमें उपस्थित हो गये थे। गङ्गा और सागरके दिव्य जलसे यहाँ एक जलाशय बन गया, जो 'गङ्गासागर' कहलाया। यहाँ स्नान करनेसे जन्म-जन्मान्तरके पाप कट जाते हैं। ज्येष्ठ शुक्ला १० ( गङ्गादशहरा ) को यहाँ स्नान और पूजन-दान करनेसे विशेष फल प्राप्त होता है। यहाँ यात्रियोंकी सुविधाके लिये सुन्दर पक्का घाट बना हुआ है।

**धनुषसर**—गङ्गासागरसे कुछ दूर पश्चिममें यह सुरम्य सरोवर है। इसके चतुर्दिक् सघन वृक्ष लगे हुए हैं। भगवान् शिवका धनुष इसी स्थानपर रहता था, अतः इसका नाम 'धनुषसर' पड़ा है।

**अङ्गरागसर**—जानकी-मन्दिरके उत्तरमें यह सरोवर काफी सुख्यात है। इसको 'अरगजा' भी कहते हैं। इसमें स्नान करनेसे सभी प्रकारके चर्मरोग दूर हो जाते हैं। इस स्थानपर जानकीजी शरीर-प्रक्षालन और उद्वर्तन ( मालिश ) किया करती थीं।

**महाराजसर**—जानकी-मन्दिरके पश्चिम ओर अवस्थित इस सरोवरमें स्नान करनेसे ब्रह्महत्या-जैसे महापापसे भी मुक्ति मिलती है। इसी सरमें स्नान कर महादेवजीने ब्रह्महत्याके और परशुरामने मातृहत्याके पापसे मुक्ति पायी थी। अग्रहायण ( मार्गशीर्ष ) मासमें यहाँ स्नान करनेसे विशेष फल होता है।

**जनकसर**—जनकपुरसे ८ मील उत्तर-पूर्वमें परशुराम-कुण्डके समीप यह सरोवर अवस्थित है। इसमें स्नान करनेसे भी पाप-क्षय होता है।

**रत्नसागर**—रङ्गभूमिसे कुछ दूरीपर अवस्थित इस सरोवरमें स्नान करनेका भी विशेष फल माना गया है। रामनवमीको यहाँ मेला लगता है। कहते हैं कि जानकीजीके विवाहके समय यहाँ रत्न लुटाये गये थे।

**अग्निकुण्ड**—रत्नसागरके पास ही यह कुण्ड है, जहाँ पहले नित्य हवन-यज्ञ होता था। इस सरोवरका जल अत्यन्त हल्का और स्वादिष्ट है। फाल्गुनी पूर्णिमाको इसमें स्नान करनेसे विशेष फल होता है।

**विहारकुण्ड**—अग्निकुण्डके दक्षिणमें निर्मल जलका कुण्ड है। यह स्थान बड़ा ही सुरम्य है और इसके चतुर्दिक् साधु-संतोंका निवास है।

**ज्ञानकूप-विद्याकूप**—यह कूप विहारकुण्डके पश्चिममें है। राजर्षि जनकके कालमें यहाँ धार्मिक-आध्यात्मिक आलोचनाएँ हुआ करती थीं। जनकपुरमें कुल मिलाकर ७६ कूप और सरोवर हैं। उनके नाम निम्नलिखित हैं—पुरन्दरसर, महाराजसर, भार्गवसर, मण्डनसर, ऋषिसर, विडालसर, रुक्मिणीसर, जनकसर, सुनयनासर, बलदेवसर, गोपालसर, धनुःक्षेत्रसर, पादप्रक्षालन-सर, विचित्रासर, धौतपापसर, चुञ्चुमतीसर, पयस्विनीसर, कुण्डवतीसर, तैलदीर्घिकासर, इष्टदासर, विघ्नहारिणीसर, मत्स्योदरीसर, व्याघ्रहरीसर, स्थितिदासर, छत्रधारिणीसर, गोव्रजासर, चित्रधारासर, पूर्णव्रतासर, दुर्गम्यासर, चित्रधात्री-सर, कष्टहरीसर, सुधासर, पुण्यासर, पाकवतीसर, नगर-देविकासर, सनकादिसर, तारणसर, मन्मथसर, सप्तवेधसर, गारुडसर, केदारसर, मध्यमसर, रत्नसागरसर, जानकीसर, कुम्भोदकसर, वारुणसर, सारस्वतसर, चतुर्दीर्घिकासर, कष्टहरसर, अमृतकुण्डसर, धात्रीसर, विघ्रहरसर, मुरलीसर, गङ्गासागरसर, अङ्गरागसर, गौतमसर, लक्ष्मणसर, गुणवतीसर, बिल्ववतीसर, दीर्घिकासर, मौसलसर, चक्रसर, लोमशसर, रामसागरसर, वसिष्ठसर, ध्रुवसर, तीर्थसर, जानकीकुण्ड, वह्निकुण्ड, सीरध्वजकूप, शतानन्दकूप, अक्रूरकूप, सीमन्तककूप, विद्याकूप, ज्ञानकूप, जनककूप। उपर्युक्त सरोवर, कूप आदि जनकपुरकी पञ्चक्रोशीके अन्तर्गत ही हैं। इनमें स्नान करनेका विशेष फल बताया गया है।

**दुग्धवती नदी**—जगज्जननी जानकीके भूगर्भसे प्रकट होनेपर उनके दर्शनार्थ ब्रह्मा, विष्णु, महेश आदि देवताओं-के साथ आगत कामधेनुने प्रेम-विह्वल होकर अपने स्तनों-को जानकीके मुखमें लगा दिया था। उस समय जो दूध भूमिपर गिरा, वही नदीके रूपमें प्रवाहित हुआ। वही नदी 'दुग्धवती'के नामसे विख्यात है। इसमें आग्रहायण मासमें स्नान करनेसे विशेष पुण्य होता है।

**यमुनी**—इसमें स्नान करनेसे यमुना-स्नानका फल मिलता है। यम-द्वितीयाको इसके तटपर मेला लगता है।

**जलाधिका**—इसमें स्नान करनेसे सरस्वती-स्नानका फल होता है। भाद्रमासमें इसमें स्नान करना विशेष पुण्य-दायक माना गया है।

**गेरुका**—इसका नाम 'गैरिका' भी है। मलमासमें इसके तटपर प्रत्येक रविवार और मङ्गलवारको मेला लगता है। इसमें मलमासमें स्नानका विशेष पुण्य है।

इनके अतिरिक्त भूयसीमें आश्विनमें, इक्षुमतीमें पौषमें, मण्डनामें फाल्गुनमें, व्याघ्रमतीमें ज्येष्ठमें और वीरजामें श्रावणमें स्नान करनेसे विशेष फल होता है।

## जनकपुर मेला

**रामनवमी**—जनकपुरमें रामनवमीके दिन सबसे बड़ा और प्रधान मेला लगता है। इस मेलेमें सारे भारतसे करीब दो लाख यात्री और साधु-संत एकत्र होते हैं। यह मेला सप्तमीसे पूर्णिमातक रहता है।

**जानकीनवमी**—जगज्जननी जानकीके जन्म-दिवस वैशाखशुक्ला नवमीको भी साधारण मेला लगता है। जानकी-मन्दिरमें इस अवसरपर १५ दिनोंतक उत्सव मनाया जाता है।

**झूलन**—श्रावणशुक्ला द्वितीयासे पूर्णिमातक यहाँ झूलनोत्सव होता है और हजारोंकी संख्यामें भक्तवृन्द एकत्र होकर मन्दिरोंमें झूलनोत्सव देखते हैं।

**विवाह-पञ्चमी**—श्रीसीतारामके विवाहके दिन अग्रहायणशुक्ला पञ्चमीको यहाँ बड़ा विशाल मेला लगता है। इसमें लाखोंकी संख्यामें यात्री एकत्र होते हैं। चतुर्थीसे अष्टमीतक यहाँ बड़ी धूमधाम रहती है।

इसके अतिरिक्त कार्तिकी पूर्णिमा तथा माघी पूर्णिमाको यहाँ काफी संख्यामें यात्री एकत्र होते हैं। चन्द्रग्रहण, सूर्यग्रहण, महावारुणी आदि अवसरोंपर भी मेले लगते हैं।

## जनकपुर-परिक्रमा

छोटी परिक्रमा गङ्गासागरमें स्नान करके आरम्भ करते हैं और क्रमशः धनुस्सर, पुरन्दरसर, महाराजसर, विहारकुण्ड, अग्निकुण्ड, मध्यमसर, रत्नसागर, कौशिकन्दसर, अङ्गरागसर तथा लक्ष्मणसरमें मार्जनादि करते हुए गङ्गासागर आकर समाप्त करते हैं। जनकपुरमें चतुर्दिक् एक पक्की सड़क बनी हुई है। छोटी परिक्रमामें इसी सड़कका उपयोग होता है।

# प्रयाग-माहात्म्य

सचिव सत्य श्रद्धा प्रिय नारी। माधव सरिस मीतु हितकारी॥
चारि पदारथ भरा भँडारू। पुन्य प्रदेस देस अति चारू॥
छेत्रु अगम गढ़ु गाढ़ सुहावा। सपनेहुँ नहिं प्रतिपच्छिन्ह पावा॥
सेन सकल तीरथ बर बीरा। कलुष अनीक दलन रनधीरा॥
संगमु सिंहासनु सुठि सोहा। छत्रु अखयबटु मुनि मनु मोहा॥
चवँर जमुन अरु गंग तरंगा। देखि होहिं दुख दारिद भंगा॥
सेवहिं सुकृती साधु सुचि पावहिं सब मनकाम।
बंदी बेद पुरान गन कहहिं बिमल गुन ग्राम॥
को कहि सकइ प्रयाग प्रभाऊ। कलुष पुंज कुंजर मृगराऊ॥
(मानस २। १०४। २–४; १०५; १०५। १/२)

श्यामो वटोऽश्यामगुणं वृणोति
स्वच्छायया श्यामलया जनानाम्।
श्यामः श्रमं कृन्तति यत्र दृष्टः
स तीर्थराजो जयति प्रयागः॥
ब्राह्मीनपुत्रीत्रिपथास्त्रिवेणी
समागमेनाक्षतयोगमात्रान्।
यत्राप्लुतान् ब्रह्मपदं नयन्ति
स तीर्थराजो जयति प्रयागः॥
(पद्म०, उ० खं० २३। ३०, ३५)

'जहाँ श्याम (अक्षय) वट उज्ज्वल (सत्त्व)—गुण धारण करता है तथा दर्शन प्राप्त होनेपर अपनी श्यामल छायासे मनुष्योंके जन्म-मरणरूप श्रमका नाश कर डालता है, उस तीर्थराज प्रयागकी जय हो। सरस्वती, यमुना और गङ्गा—ये तीन नदियाँ जहाँ डुबकी लगानेवाले मनुष्योंको, जो त्रिवेणी-संगमके सम्पर्कसे अक्षय योगफलको प्राप्त हो चुके हैं, ब्रह्मलोकमें पहुँचा देती हैं, उस तीर्थराज प्रयागकी जय हो।'

उपर्युक्त स्तोत्रमें—

'सितासिते सरिते यत्र संगते तत्राप्लुतासो दिवमुत्पतन्ति।'

—इस ऋग्वेदकी ऋचाका ही उपबृंहण हुआ है। तीर्थराज प्रयागके माहात्म्यसे सारा वैदिक साहित्य भरा पड़ा है। पद्मपुराण कहता है—

ग्रहाणां च यथा सूर्यो नक्षत्राणां यथा शशी।
तीर्थानामुत्तमं तीर्थं प्रयागाख्यमनुत्तमम्॥

१. सृष्टिके आदिमें यहाँ श्रीब्रह्माजीका प्रकृष्ट यज्ञ हुआ था। इसीसे इसका नाम 'प्रयाग' हुआ—

'प्रकृष्टं सर्वयागेभ्यः प्रयागमिति गीयते।'
(स्कं० पु०, काशी०, पू० ७। ४९)

'जैसे ग्रहोंमें सूर्य तथा ताराओंमें चन्द्रमा हैं, वैसे ही तीर्थोंमें प्रयाग सर्वोत्तम है।'

## दर्शनीय स्थान

प्रयाग 'तीर्थराज' कहे जाते हैं। समस्त तीर्थोंके ये अधिपति हैं। सातों पुरियाँ इनकी रानियाँ कही गयी हैं। गङ्गा-यमुनाकी धाराने पूरे प्रयाग-क्षेत्रको तीन भागोंमें बाँट दिया है। ये तीनों भाग त्रेताग्निस्वरूप माने जाते हैं। इनमें गङ्गा-यमुनाके मध्यका भाग गार्हपत्याग्नि, गङ्गा-पारका भाग (प्रतिष्ठानपुर—झूसी) आहवनीय अग्नि और यमुनापारका भाग (अलर्कपुर—अरैल) दक्षिणाग्नि माना जाता है। इन भागोंमें पवित्र होकर एक-एक रात्रि निवाससे इन अग्नियोंकी उपासनाका फल प्राप्त होता है।

कर्नलगंज मोहल्लेमें भरद्वाज-आश्रमका स्थान है। यहाँ भरद्वाजेश्वर शिवलिङ्ग है तथा एक मन्दिरमें हजार फणोंके शेषकी मूर्ति है। अपने इसी आश्रमपर मुनीश्वर श्रीभरद्वाजजीने वनको जाते हुए भगवती सीता एवं भाई श्रीलक्ष्मणसहित भगवान् रामका आतिथ्य किया था तथा जहाँ श्रीसीताराम-लक्ष्मणके दर्शनार्थ प्रयाग-निवासियों-की भीड़ लग गयी थी—

यह सुधि पाइ प्रयाग निवासी। बटु तापस मुनि सिद्ध उदासी॥
भरद्वाज आश्रम सब आए। देखन दसरथ सुअन सुहाए॥
(मानस २। १०७। ३)

और इसी आश्रमपर प्रेममें मग्न मुनि भरद्वाजने राम-विरही भरतका स्वागत करते हुए घोषणा की थी कि 'राम-दर्शनका फल है, श्रीरामभक्त-दर्शन'—

तुम्ह तौ भरत मोर मत एहू। धरें देह जनु राम सनेहू॥
(वही, २। २०७। ४)

सुनहु भरत हम झूठ न कहहीं। उदासीन तापस बन रहहीं॥
सब साधन कर सुफल सुहावा। लखन राम सिय दरसनु पावा॥
तेहि फल कर फलु दरस तुम्हारा। सहित पयाग सुभाग हमारा॥
(वही, २। २०९। २—२१/२)

प्रयागमें त्रिवेणी-स्नानका अत्यधिक माहात्म्य है। यहाँ स्नान करनेवाले भक्तकी सभी मनःकामनाएँ पूर्ण होती हैं। ऐसे सकल कामप्रद संगमराजसे श्रीभरतजीने याचना की थी कि "मुझे पदार्थ-चतुष्टय नहीं, 'जनम जनम रति राम पद' ही

चाहिये।" प्रयागमें गङ्गा-यमुनाके संगममें स्नान करके प्राणी पापोंसे मुक्त होकर स्वर्गका अधिकारी हो जाता है और इस क्षेत्रमें देह त्यागनेवाले प्राणीकी मुक्ति हो जाती है—ऐसे वचन पुराणोंमें हैं।

### शृङ्गवेरपुर

शृङ्गवेरपुर जानेके लिये प्रयागसे मोटर-बस आदि मिलती हैं। वह प्रयागसे लगभग २४ मीलकी दूरीपर है। भगवान् श्रीरामने वनवासके समय यहाँ निषादराज गुहका आग्रह मानकर रात्रिभर विश्राम किया था—

सीता सचिव सहित दोउ भाई। सृंगबेरपुर पहुँचे जाई॥
उतरे राम देवसरि देखी। कीन्ह दंडवत हरषु बिसेषी॥
(वही, २। ८६। १)

## चित्रकूट-माहात्म्य

(प्रेषक—श्रीअवधकिशोरदासजी वैष्णव)

सैलु सुहावन कानन चारू। करि केहरि मृग बिहग बिहारू॥
नदी पुनीत पुरान बखानी। अत्रिप्रिया निज तपबल आनी॥
सुरसरि धार नाउँ मंदाकिनि। जो सब पातक पोतक डाकिनि॥
(मानस २। १३१। २-३)

रघुबर कहेउ लखन भल घाटू। करहु कतहुँ अब ठाहर ठाटू॥
लखन दीख पय उतर करारा। चहुँ दिसि फिरेउ धनुष जिमि नारा॥
नदी पनच सर सम दम दाना। सकल कलुष कलि साउज नाना॥
चित्रकूट जनु अचल अहेरी। चुकइ न घात मार मुठभेरी॥
(मानस २। १३२। १-२)

चित्रकूटो गिरिश्रेष्ठः श्रीरामपदभूषितः।
यस्मिन् श्रीजानकीनाथो रमते सर्वदैव हि॥
चित्रकूटं महातीर्थं परं निर्वाणकारकम्।
तीर्थानां परमं तीर्थं मङ्गलानां च मङ्गलम्॥
पीठानां परमं पीठं पर्वतानां च पर्वतम्।
धर्माभिलाषबुद्धीनां धर्मराशिकरं परम्॥
अर्थिनामर्थदातारं परमार्थप्रकाशकम्।
कामिनां कामदातारं मुमुक्षूणां च मोक्षदम्॥
धर्मार्थकाममोक्षाणां प्रदाता सर्वपालकः।
तेनायं चित्रकूटोऽसौ सर्वसम्पत्तिदायकः॥
एवंप्रभावो भगवान् चित्रकूटो गिरीश्वरः।
यस्य दर्शनमात्रेण हरिश्चित्तं समाविशेत्॥

"चित्रकूट, जहाँ श्रीजानकीनाथजी सदा ही रमण करते हैं और जो श्रीरामचरणोंसे विभूषित है, सर्वदा ही पर्वतोंमें श्रेष्ठ है। श्रीचित्रकूट महातीर्थ है। वह मोक्षदाताओंमें श्रेष्ठ है, तीर्थोंमें उत्तम तीर्थ है एवं मङ्गलोंमें परम मङ्गल है। वह पीठोंमें उत्तम पीठ है, पर्वतोंमें उत्तम पर्वत है और धर्माभिलाषासे युक्त जिनकी बुद्धि है, उनको धर्मकी राशि प्रदान करनेवाला है। वह अर्थाभिलाषियोंको अर्थ देनेवाला है, परमार्थतत्त्वको प्रकाशित करनेवाला है, सकाम भक्तोंको अभीष्ट देनेवाला और मुमुक्षुओंको मोक्ष देनेवाला है। अर्थ-धर्म-काम एवं मोक्षका प्रदाता और सम्पूर्ण जीवोंका पालक होनेसे यह श्रीचित्रकूट 'सर्व-सम्पत्तिका दाता' कहा जाता है। पर्वतराज भगवान् श्रीचित्रकूटजीका ऐसा प्रभाव है कि इनके दर्शनमात्रसे श्रीरामचन्द्रजी चित्तमें प्रवेश करते हैं।"

### मन्दाकिनी-वन्दना

मन्दाकिन्यै नमस्तेऽस्तु स्वर्गदायै नमो नमः।
नमस्त्रैलोक्यभूषिण्यै त्रिपथायै नमो नमः॥ १॥
नमस्ते विष्णुरूपिण्यै ब्रह्ममूर्त्यै नमो नमः।
नमस्ते रुद्ररूपिण्यै शांकर्यै ते नमो नमः॥ २॥
सर्वदेवस्वरूपिण्यै नमो भेषजमूर्तये।
सर्वस्य सर्वव्याधीनां भिषक्श्रेष्ठ्यै नमो नमः॥ ३॥
शान्तिसंतोषकारिण्यै नमस्ते शुद्धमूर्तये।
सर्वसंशुद्धिकारिण्यै नमः पापारिमूर्तये॥ ४॥
भुक्तिमुक्तिप्रदायिन्यै भद्रदायै नमो नमः।
भोगोपभोगदायिन्यै भोगवत्यै नमो नमः॥ ५॥

"आप मन्दाकिनीजीको नमस्कार है। आप सकाम जनोंको स्वर्ग देनेवाली हैं, आपको नमस्कार है। तीनों लोकोंको विभूषित करनेवाली आपको बार बार नमस्कार है। आप विष्णुपदसे ब्रह्मलोकको प्राप्त हुईं और ब्रह्मलोकसे शिवजीकी जटामें पहुँचीं; पुनः शिवजटासे पृथ्वीपर प्रकाशित हुईं, इसी हेतु आपका 'त्रिपथगा' नाम है, आपको नमस्कार है। [illegible] निष्काम जीवोंको शुद्ध [illegible] देनेवाली [illegible] आप साक्षात् विष्णुरूपा हैं, आपको बारंबार नमस्कार है; समस्त जीवोंको आप नाना प्रकारके ऐश्वर्य प्रदान करनेवाली [illegible] आप साक्षात् [illegible] हैं, आपको बारंबार नमस्कार है;

और तामसी जनोंको तत्तद्वासनाकी पूर्तिरूप तत्तत्फलोंको प्राप्त करानेवाली होनेसे आप साक्षात् रुद्ररूपा हैं; आपको बारंबार नमस्कार है। इस प्रकार आप प्राणिमात्रका यथाधिकार सर्वथा कल्याण करनेवाली हैं, आपको बारंबार नमस्कार है। सम्पूर्ण फलोंको देनेवाली होनेसे आप सर्वदेवरूपा हैं और प्राणिमात्रकी सब प्रकारकी व्याधियोंको दूर करनेके लिये ओषधिरूपा और श्रेष्ठ वैद्य-रूपा आप ही हैं, आपको बारंबार नमस्कार है। नाना प्रकारकी आशा-तृष्णासे व्याकुल जीवोंको आप शान्ति और संतोष देनेवाली हैं, आपको बारंबार नमस्कार है। आप 'स्वयंशुद्ध-विग्रहा' हैं, प्राणिमात्रकी शुद्धि करनेवाली हैं, आपका सेवन करनेवाले प्राणीके पापोंको आप विनष्ट करनेवाली हैं; आपको बारंबार नमस्कार है। आप संसारके नाना प्रकारके भोग तथा संसारसे निवृत्तिरूप मोक्ष देनेवाली हैं, आप साक्षात् मङ्गलदायिनी हैं; आपको बारंबार नमस्कार है। आप स्वर्गीय सुखोंके भोग और लौकिक सुखोंके उपभोगको देनेवाली हैं, आप स्वयं भोगदात्री हैं; आपको बारंबार नमस्कार है।''

# चित्रकूट-दर्शन

( प्रेषक—श्रीबाबूलालजी गर्ग, शास्त्री, एम्० ए० )

चित्रकूट भारतका प्राचीन आध्यात्मिक एवं सांस्कृतिक तीर्थस्थान तथा वीतराग संत-महात्माओंकी तपश्चर्याकी पावन भूमि है। इसके कण-कणसे भक्ति, वैराग्य एवं शान्तिकी अजस्र धारा प्रवाहित होती रहती है। इसीलिये युग-युगोंसे यह कोटि-कोटि मानवोंके हृदयमन्दिरका इष्टदेव बना हुआ है। इसी पुण्यभूमिकी पवित्र रजसे प्रेरणा प्राप्तकर महर्षि वाल्मीकि 'आदिकवि' कहलाये और संत-शिरोमणि गोस्वामी तुलसीदासजी संसारको 'रामचरितमानस'-जैसे दिव्यरत्नकी अमर भेंट प्रदान करनेमें समर्थ हुए। भौतिक आधि-व्याधियोंसे संतप्त असंख्य प्राणियोंने इसकी सुखद गोदका आश्रय पाकर स्थायी एवं अक्षय शान्ति प्राप्त की है। तभी तो महाकवि रहीमका हृदय सहसा फूट पड़ा है—

चित्रकूट में रमि रहे, रहिमन अवध नरेस।
जा पर बिपदा परति है, सो आवै यहि देस॥

**स्थान-परिचय**—चित्रकूट उत्तरप्रदेशके बाँदा जिलेकी कर्वी तहसील तथा मध्यप्रदेशके सतना जिलेकी सीमापर स्थित है। यह प्रयागसे ८० मील पश्चिम झाँसी-मानिकपुर ( मध्य रेलवे )के बीच कर्वी स्टेशनसे ५ मील दक्षिण है। चित्रकूट नामका कोई विशेष नगर या ग्राम नहीं है। सामान्यतया कर्वी, सीतापुर, कामता, खोही तथा नयागाँव—ये पाँच उपनगर और इनका चतुर्दिक् पञ्चक्रोशीय क्षेत्र ही 'चित्रकूट'के नामसे विख्यात है। इन बस्तियोंमें कर्वी और सीतापुर अधिक महत्त्वपूर्ण हैं।

**चित्रकूट पहुँचनेके साधन**—चित्रकूट पहुँचनेके लिये रेल तथा बसें इधर-उधरसे समय-समयपर आती-जाती रहती हैं। प्रयागकी ओरसे आनेवालोंको प्रायः हर समय इलाहाबाद-चित्रकूटके बीच चलनेवाली बसें मिल जाती हैं; किंतु ट्रेनसे आनेवालोंको इलाहाबादसे प्रस्थान कर मानिकपुर जंक्शनमें गाड़ी बदलनी चाहिये और फिर मानिकपुर-झाँसी मार्गपर मानिकपुरसे तीसरे स्टेशन कर्वीपर उतरना चाहिये। जबलपुरकी ओरसे आनेवाले यात्रियोंको भी मानिकपुरमें गाड़ी बदलकर कर्वी उतरना चाहिये। कानपुर या झाँसीकी ओरसे आनेवालोंको बाँदा होकर कर्वी उतरना चाहिये। यहाँ यह बता देना भी आवश्यक है कि 'चित्रकूट' एक स्वतन्त्र स्टेशन है; किंतु यातायातके साधनों, आवास एवं सुरक्षाकी दृष्टिसे यह यात्रियोंके लिये सुविधाजनक नहीं है। इसलिये यात्रियोंको कर्वी स्टेशनपर उतरना ही उपयुक्त है। इसके अलावा सतना-चित्रकूट, बाँदा-चित्रकूट और छतरपुर-चित्रकूट मार्गकी बसें भी आती-जाती रहती हैं।

**आवासकी सुविधाएँ**—कर्वीमें यात्रियोंके ठहरनेके लिये स्टेशनके समीप ही 'श्रीभैरवप्रसाद बद्रीप्रसाद धर्मशाला' तथा सीतापुरमें बस-अड्डेसे थोड़ी दूरपर 'कलकत्तावाली धर्मशाला' और मन्दाकिनीके तटपर 'माँजीकी धर्मशाला', आगरेवालोंकी धर्मशाला, श्रीराम धर्मशालाके अतिरिक्त अनेक जातीय धर्मशालाएँ, यात्री-विश्रामगृह, सरकारी डाकबँगला और सैकड़ों मठ एवं मन्दिर हैं, जहाँ यात्रियोंको आवासकी सुविधाएँ दी जाती हैं।

**दर्शनीय स्थल**—चित्रकूट क्षेत्रके अन्तर्गत अनेक दर्शनीय स्थान हैं, जो रमणीयता एवं पवित्रताके लिये प्रसिद्ध हैं और जहाँ पहुँचते ही अन्तस्तलमें सत्त्वभावनाका हठात् उदय हो जाता है। नीचे मुख्य स्थलोंका दिग्दर्शन कराया जा रहा है—

**कामदगिरि**—चित्रकूटधामके मुख्य अधिष्ठातृ-देव 'श्रीकामदगिरि' हैं। इनके दर्शन-मात्रसे मानव जन्म-जन्मान्तरके

कल्मषसे मुक्त हो जाता है। गोस्वामी तुलसीदासने इसे एक ऐसा शिकारी बताया है, जो पापरूपी मृगको निशाना लगानेमें कभी चूकता नहीं। यों तो इस पर्वतराजका महत्त्व अनादिकालसे ही है, पर भगवान् रामके पाद-संस्पर्शसे इसका प्रभाव और भी बढ़ गया है—

'कामद भे गिरि राम प्रसादा। अवलोकत अपहरत बिषादा॥'
(मानस २। २४८। ½)

कामदगिरिके दर्शनके लिये प्रतिमासकी अमावस्या, सूर्यग्रहण, रामनवमी तथा दीपमालिकाको देशके कोन-कोनेसे असंख्य श्रद्धालु यात्री चित्रकूट आते हैं और इसकी परिक्रमा करके कृतार्थ होते हैं। परिक्रमाकी परिधि लगभग ४ मीलकी है। इसके अगल-बगल सैकड़ों देवालय हैं। इनमेंसे कई जीर्ण-शीर्ण दशामें मूकभावसे स्थित अपने प्राचीन तथा विगत दिनोंका स्मरण कर आँसू बहा रहे हैं। इन मन्दिरोंमें राममुहल्ला-मुखारविन्द, साखी-गोपाल और चरणपादुका अधिक प्रसिद्ध तथा महत्त्वपूर्ण हैं।

**प्रमोदवन**—यह कामदगिरिके पूर्व मन्दाकिनीके तटपर रामघाटसे लगभग ४ फर्लांग दक्षिणमें है। इसका प्राकृतिक दृश्य बड़ा मनोहारी है। इसमें रीवाँ-नरेशका बनवाया हुआ श्रीनारायण भगवान्‌का मन्दिर है। इसके चारों ओर छोटी-छोटी लगभग ३०० कोठरियाँ बनी हुई हैं, जिनके सम्बन्धमें कहा जाता है कि रीवाँनरेशने किसी दैवी बाधाकी शान्तिके लिये इनका निर्माण कराकर उतने ही पण्डितोंद्वारा किसी विशेष अनुष्ठानका आयोजन किया था। स्थान सुन्दर है, देखनेयोग्य है और पर्यटकोंकी मनःशान्तिकी दृष्टिसे अतीव उत्तम है।

**जानकीकुण्ड**—प्रमोदवनसे एक फर्लांग दक्षिणमें स्थित जानकीकुण्ड चित्रकूटका बड़ा ही रम्य आश्रम है। यहाँ विरक्त महात्माओंकी सैकड़ों गुफाएँ तथा कुटीर हैं, जहाँ २०० से भी अधिक संत-महात्मा रहते हैं। इसका प्राकृतिक दृश्य बड़ा ही सुहावना है। नीचे मन्दाकिनी छल-छलका गीत गाती हुई बह रही है, जो इस आश्रमकी सुषमाको और भी बढ़ा देती है। कहा जाता है कि वनवास कालमें महारानी जानकीजी यहाँ नित्य स्नान करती थीं, इसलिये इसका नाम 'जानकीकुण्ड' पड़ा।

आश्रमका दर्शन करनेसे भारतीय महाकाव्योंमें चित्रित प्राचीन ऋषियोंके पावन आश्रमोंका चित्र आँखोंके सामने झूमने लगता है। वातावरण शान्त तथा पवित्र है, इससे तपश्चर्याके लिये यह बहुत ही उपयुक्त है। यहाँ एक धर्मशाला, संस्कृत-पाठशाला तथा श्रीराम-सीताका भव्य मन्दिर भी है।

**स्फटिक-शिला**—यह जानकीकुण्डसे लगभग एक मील दक्षिण सघन वृक्षावलीसे आवृत मन्दाकिनीके तटपर है। यह वही स्थान है, जहाँ—

एक बार चुनि कुसुम सुहाए। निज कर भूषन राम बनाए॥
सीतहि पहिराए प्रभु सादर। बैठे फटिक सिला पर सुंदर॥
(मानस ३। ०। २)

एक विशाल शिलापर भगवान् रामके चरण चिह्न अङ्कित हैं। इसी शिलापर बैठी हुई भगवती सीताकी देहपर इन्द्र-पुत्र जयन्तने काकका रूप धारणकर चञ्चुका प्रहार किया था। यहाँका प्राकृतिक दृश्य अतीव आकर्षक, मनोमुग्धकारी एवं नेत्रानुरञ्जनकारी है।

**अनसूया-आश्रम**—कामदगिरिसे लगभग १० मील दक्षिण प्रकृति देवीकी हरी-भरी गोदमें महासती अनसूया तथा महर्षि अत्रिजीकी तपश्चर्याका दिव्य स्थल 'अनसूया-आश्रम' के नामसे विख्यात है। पुण्यशील दम्पतिकी तपस्याके प्रभावसे इसका कण-कण परम पवित्र है। यह जनसमूहके कोलाहलसे दूर शान्तिपूर्वक निवास करनेयोग्य श्रेष्ठ आश्रम है। इसके पावन वायुके संस्पर्शमात्रसे मानवमें सत्त्वगुणी भावना-का उदय हो जाता है। इस आश्रमकी पावन गोदमें असंख्य महात्माओंने परमसिद्धि प्राप्त कर ली है। यहाँ अत्रि, अनसूया तथा उनके पुत्र भगवान् दत्तात्रेय, दुर्वासा और चन्द्रमाकी मूर्तियाँ स्थापित हैं। प्राकृतिक तथा धार्मिक-दोनों दृष्टियोंसे यह स्थान महत्त्वपूर्ण है।

पुराणोंमें उल्लेख है तथा स्थानीय किंवदन्ती भी है कि कामदवन अत्रि ऋषिका निवासस्थान था। एक बार जब ऋषि समाधिमें थे, उस समय देव और दानवोंने मिलकर माता अनसूयासे प्रार्थना की कि सूखा तथा पानीके अभावसे त्रस्त जनताकी आप सहायता करें। इसपर अनसूयाजीने एक गड्ढा खोदा और शिवजीके निकट स्तोत्रोंसे गङ्गाजीका आवाहन किया। गङ्गाजीने अनसूयाजीके निवेदनको स्वीकार किया और वे मन्दाकिनीके रूपमें प्रकट हुईं। आज तक चित्रकूटमें मन्दाकिनीकी धारा बहती है, जिसमें पयस्विनी नामकी एक दूसरी नदी भी आकर मिलती है।

**गुप्त-गोदावरी**—यह स्थल अनसूया-आश्रमसे लगभग ४ मील पश्चिम है । एक अन्धकारपूर्ण गुफामें निरन्तर जलस्राव होता रहता है । भीतर सीताकुण्ड है, जो दरवाजेसे १५-१६ गजकी दूरीपर है । अंदरसे जलधारा कुण्डोंमें गिरती है और वहीं लुप्त हो जाती है । इसीसे इस 'गुप्त-गोदावरी' कहते हैं । सीताकुण्डके अतिरिक्त लक्ष्मण-कुण्ड, हनुमान्-कुण्ड एवं धनुष-कुण्ड हैं । इसका नैसर्गिक कला-कौशल अनुपम एवं अद्वितीय है ।

**मड़फा**—श्रीकामदगिरिसे १० मील पश्चिम माण्डव्य ऋषिका परम प्राचीन आश्रम 'मड़फा' नामसे प्रसिद्ध है। एक छोटी पहाड़ीपर ध्वंसावशेषमात्र एक अति प्राचीन किला है, जो जनश्रुतिके अनुसार कालिञ्जर दुर्गका ही एक अङ्ग है । आश्रमका पर्वतीय प्राकृतिक दृश्य बहुत ही चित्ताकर्षक है । यहाँ भगवान् श्रीबालाजीका भव्य मन्दिर बना हुआ है । पासमें ही पञ्चमुखी शंकरजीकी विशाल प्रतिमा स्थापित है । पहाड़ीसे कई झरने झरते हैं तथा नीचे 'पाप-मोचन' नामक एक प्रसिद्ध सरोवर भी है ।

**भरतकूप**—यह श्रीकामदगिरिसे ५ मील पश्चिम तथा भरतकूप स्टेशनसे १ मील दक्षिण है । यह वही ऐतिहासिक कूप है, जिसमें भरतजीने श्रीरामचन्द्रजीके राज्याभिषेकके निमित्त लाये हुए समस्त तीर्थोंके जलको डाला था । इसलिये इसके जलमें स्नानका बहुत अधिक महत्त्व समझा जाता है—

भरतकूप अब कहिहहिं लोगा । अति पावन तीरथ जल जोगा ॥
प्रेम सनेम निमज्जत प्रानी । होइहहिं बिमल करम मन बानी ॥
( मानस २ । ३०९ । ४ )

कूपके पास ही भरतजीका मन्दिर है । भरतजीकी स्मृतिमें एक संस्कृत-विद्यालय भी चलाया जा रहा है ।

**गणेशबाग**—देशके प्राचीन गौरव तथा समृद्धिके प्रतीक-स्वरूप गणेशबाग कर्वीसे एक मील दक्षिण पेशवानरेशोंकी कीर्ति सँजोये खड़ा है । इसका निर्माण उन्नीसवीं शताब्दीके प्रारम्भमें श्रीमंत विनायकराव पेशवाने अपने आमोद-प्रमोदके लिये कराया था । यहाँकी इमारतोंका निर्माण भारतीय स्थापत्य-कलाका उत्कृष्ट उदाहरण है । बीचमें प्राचीन शैली-का मन्दिर है, जिसकी भित्तियोंमें बारीक कटाईसे देवी-देवताओंकी असंख्य मूर्तियाँ बनायी गयी हैं । सामने एक सरोवर है, जिससे इसकी शोभा और भी बढ़ गयी है । पश्चिमी भागमें एक बड़ा ही भव्य जलाशय है, जिसमें कूप और वापीका सुन्दर सम्मिश्रण है । किंतु खेद है कि समुचित सुरक्षा तथा जीर्णोद्धारके अभावमें शिल्प-कलाका यह अद्भुत नमूना धराशायी होता हुआ स्मृतिशेष ही रह जाता दीखता है ।

**बाँकेसिद्ध**—कर्वीसे ३ मील दक्षिण-पूर्व हरे-भरे विन्ध्य-पर्वतके पार्श्वभागमें स्थित बाँकेसिद्ध अपने प्राकृतिक सौन्दर्यके लिये प्रसिद्ध है ।

प्रथमहिं देवन्ह गिरि गुहा राखी रुचिर बनाइ ।
राम कृपानिधि कछु दिन बास करहिंगे आइ ॥
( मानस ४ । १२ )

—के अनुसार सचमुच ही यह देवनिर्मित एक भव्य कन्दरा है । इसके निर्माणमें भगवती प्रकृति देवीने अपूर्व चातुर्य दिखाया है । एक विशाल चट्टानके नीचे विस्तृत कक्ष बना हुआ है, जो धरातलसे सैकड़ों फुट ऊँचा और शिखरसे सैकड़ों फुट नीचा है । उसके चतुर्दिक् सघन वन्य वृक्षावली लहरा रही है । गुफातक पहुँचनेके लिये नीचेसे पक्की सीढ़ियाँ बनी हुई हैं । ऊपरसे स्वच्छ-तोय झरना गिर रहा है, जिसका दृश्य बड़ा ही सुहावना है । यह गुफाके उत्तरी भागको नहलाता हुआ पर्वतके ही वक्षमें विलीन हो जाता है ।

**कोटितीर्थ**—बाँकेसिद्धसे एक मील दक्षिण उसी पर्वतपर 'कोटितीर्थ' नामक रम्य स्थान है । इसका प्राकृतिक दृश्य भी बाँकेसिद्धकी भाँति ही है । यहाँ भी एक झरना बह रहा है, जो पर्वतमें ही अन्तर्लीन हो जाता है । कहा जाता है कि जब भगवान् राम चित्रकूट पधारे थे, तब उनके दर्शनार्थ देवलोकसे आये हुए करोड़ों देवता इसी स्थानपर रुके थे । इसीसे इसका विशेष महत्त्व है ।

**देवाङ्गन**—यह स्थान कर्वीसे ४ मील दक्षिण तथा रामघाट ( सीतापुर ) से ३॥ मील पूर्व और कोटितीर्थसे एक मील दक्षिण इसी पर्वतके अञ्चलमें सुशोभित है । यहाँका पर्वतीय दृश्य और जल-प्रपातका उद्गम तथा लय बाँकेसिद्ध एवं कोटितीर्थके ही समान है । वस्तुतः देवाङ्गन-जैसे आश्रमोंके दर्शनसे ही चित्रकूटकी यात्रा सफल समझी जा सकती है; क्योंकि यहाँकी मिट्टीमें शान्ति और आनन्दके परमाणु पूर्णतया व्याप्त हैं, जिनके कारण यहाँ खड़ा होते ही मन पुलकित हो जाता है ।

## विभिन्न स्थानोंके कुछ दर्शन



पर्णकुटी, पञ्चवटी



श्रीरघुवीरजी, जानकीकुण्ड, चित्रकूट



भरद्वाज-आश्रम, प्रयाग



मानस-मन्दिरके सामने, वाराणसी

हनुमान-धारा—यह स्थान रामघाट ( सीतापुर ) से दो मील पूर्व देवाङ्गनवाले पर्वतपर ही स्थित है। यहाँ श्रीहनुमान्जीकी भव्य मूर्ति स्थापित है, जिसके दर्शनके लिये यों तो यात्री सदैव आते रहते हैं, पर भाद्रपद-शुक्लपक्षके अन्तिम मङ्गलवार ( बुढ़वा-मङ्गल ) को प्रतिवर्ष भारी मेला लगता है। पर्वतके भीतरसे एक ऐसा झरना फूट निकला है, जिसकी शुण्डाकार निर्मल जलधारा हनुमान्जीकी बायीं भुजापर पड़ती है। इसे देखनेसे शंकर भगवान्के मस्तकपर गङ्गावतरणके दृश्यकी कल्पना होने लगती है। मूर्तिके पास-तक पहुँचनेके लिये नीचेसे ३६० सीढ़ियाँ बनी हुई हैं। यात्रियोंके विश्रामके लिये छोटी-सी धर्मशाला भी है। इसी पर्वत-श्रेणीमें हनुमान-धाराके ऊपर 'सीता-रसोई' तथा 'नरसिंह-धारा' नामक स्थान भी देखनेयोग्य हैं।

मत्तगजेन्द्र ( मदगंजन स्वामी )—रामघाटके ऊपर मत्तगजेन्द्र ( मदगंजन स्वामी ) नामक शंकर भगवान्का प्रसिद्ध मन्दिर सुशोभित है। पुरीके अन्तर्गत यह प्रसिद्ध देवालय है और पुरी—क्षेत्रका प्रमुख देवता है। कहा जाता है कि मत्तगजेन्द्र शंकरजीकी स्थापना साक्षात् ब्रह्माजीके कर-कमलों द्वारा हुई थी।

उल्लिखित स्थानोंके अतिरिक्त चित्रकूट-क्षेत्रमें और भी अनेक दर्शनीय स्थल हैं। जानकीकुण्डके मार्गमें रामधाम, परिक्रमाके दक्षिण भागमें लक्ष्मणपहाड़ी तथा उत्तरी भागमें पीली कोठी, पीली कोठीसे थोड़ी दूरपर रामशय्या, परिक्रमामें ही भरत-मिलाप और कर्वीसे ४ मील उत्तर-पश्चिम सूर्यकुण्ड, चित्रकूटसे २४ मील दूर गोस्वामी तुलसीदासजीकी जन्मभूमि राजापुर, १६ मील दूर वाल्मीकि-आश्रम तथा २४ मील दूर ऐतिहासिक स्थान कालिञ्जर आदि अधिक प्रसिद्ध हैं।

# नासिक-पञ्चवटी-माहात्म्य

( प्रेषक—विद्यावाचस्पति पं० श्रीशंकरजी शास्त्री )

कलिधर्माः प्रबाधन्ते सर्वदेशेषु भूतले।
गोदावर्या न बाधन्ते कदापि तटयोर्द्वयोः॥
ततोऽपि नासिके नैव बाधन्ते कलिकालजाः॥
कलियुगे यदि वाञ्छति सद्गतिं
निजकुलस्य गतिं परमार्थतः।
वसतु पञ्चवटीं प्रति मानवो
भजतु रामपदाम्बुरुहद्वयम्॥
रामेति नामस्मरणेन जन्तु-
र्विमुच्यते पञ्चवटीं गतः सन्।
नानाविधानामपि पातकानां
कर्ता कलौ मुक्तिमुपैति जीवः॥
संसारार्णवतारणाय विहिता नानातरीणां चयाः
किंतु श्रीरघुनाथनामसदृशो नान्या तरिर्दृश्यते।
तस्मात्प्राज्ञतमेन पञ्चवटिकामध्ये विधायालयं
श्रीरामस्य पदारविन्दयुगलं ध्येयं च सेव्यं भृशम्॥
देवलोके सुरैर्नित्यं गीयते नासिकं सदा।
अहो धन्या अहो धन्या मानवा वसुधातले॥
यदि च मरणकाले मनवो मानसे च
स्मरति हि महिमानं नासिकस्यापि सद्यः।
अमरनगरनारीचामरैः सेव्यमानो
विगतसकलपापो याति विष्णोः समीपम्॥

'इस भूतलपर कलिधर्म सभी स्थानोंपर बाधा उत्पन्न करते हैं, परंतु गोदावरीके दोनों तटोंपर कभी बाधा नहीं उत्पन्न करते; फिर 'नासिक' नामक क्षेत्रमें तो कलिसे उत्पन्न दोष और भी बाधा नहीं पहुँचाते। इस कलिकालमें मनुष्य यदि परमार्थकी दृष्टिसे अपनी और अपने परिवारकी सद्गति चाहता हो तो वह पञ्चवटीमें निवास करे और श्रीरामजीके चरण-कमलोंकी सेवा करे। पञ्चवटीमें गया हुआ जीव राम-नामके स्मरणमात्रसे मुक्त हो जाता है और साथ ही कलिकालमें नाना प्रकारके पातक-कर्म करनेवाला जीव मुक्तिको प्राप्त कर लेता है। संसार-सागरको पार करनेके लिये अनेक प्रकारकी नौकाएँ हैं, किंतु श्रीरघुनाथके नामके सदृश अन्य कोई तरणि ( नौका ) नहीं दिखायी देती। अतः बुद्धिमान् व्यक्ति उस पञ्चवटीमें निवास-स्थान बनाकर श्रीरामके युगल चरण-कमलका सर्वदा ध्यान करे तथा अधिक सेवारत रहे। देवलोकमें देवतालोग सदा इस नासिकका गुण गाते हैं कि अहो! इस भूतलपर निवास करनेवाले मानव धन्य हैं, धन्य हैं। यदि मरणकालमें मनुष्य मनमें नासिककी महिमाको स्मरण करता है तो वह निश्चय ही सम्पूर्ण पापोंसे मुक्त होकर इन्द्रपुरीकी नारियोंके चँवरोंसे सेवित होकर स्वतः विष्णुलोकको प्राप्त होता है।'

# नासिक-पञ्चवटी-दर्शन

( प्रेषक—डा० श्रीघनश्यामजी तोलानी )

भारतवर्षके पवित्र तीर्थस्थानोंमें नासिक-पञ्चवटी एक अत्यन्त पुनीत क्षेत्र माना गया है। पूर्णब्रह्म मर्यादापुरुषोत्तम भगवान् श्रीरामचन्द्रजीके वनवासके कुछ कालतक यह उनकी निवासस्थली थी। यहींपर श्रीलक्ष्मणजीने शूर्पणखाकी नासिका और कान काटे थे, जिससे इस स्थानको 'नासिक' नाम प्राप्त हुआ। खर, दूषण और त्रिशिरा-जैसे प्रबल राक्षसोंका संहार, मारीच-वध, सीताहरण इत्यादि लीलाएँ यहींपर हुई थीं। प्रतिवर्ष भारतके विभिन्न प्रान्तोंसे हजारों तीर्थयात्री दर्शनार्थ यहाँपर आते हैं। गोदावरी नदी भारतकी सात पवित्र नदियोंमेंसे है। उसका उद्गम भी यहीं है।

प्रत्येक बारह वर्षोंमें जब बृहस्पति (गुरु) सिंह-राशिमें आते हैं, तब यहाँ एक मास सिंहस्थ कुम्भ-मेला लगता है। इस अवसरपर हजारों साधु, संत, महन्त, सत्पुरुष तथा असंख्य भावुकजन पधारकर पतितपावनी श्रीगोदावरीके श्रीरामतीर्थपर स्नान करते हैं।

## मार्ग तथा ठहरनेका स्थान

मध्य-रेलवेकी बंबईसे दिल्ली जानेवाली मुख्य लाइन-पर नासिक-रोड प्रसिद्ध स्टेशन है। स्टेशनसे नासिक चार मील और पञ्चवटी पाँच मील दूर है। स्टेशनसे नासिकतक मोटर-बस चलती है। ताँगे तथा टेक्सियाँ भी पर्याप्त मिलती हैं। नासिक, पञ्चवटी तथा त्र्यम्बकमें भी यात्री पंडोंके यहाँ और देवालयोंमें भी ठहर सकते हैं। इनके अतिरिक्त कई अच्छी धर्मशालाएँ भी नासिक-पञ्चवटी क्षेत्रमें हैं।

नासिक और पञ्चवटी वस्तुतः एक ही नगर हैं। इस नगरके बीचसे गोदावरी बहती है। गोदावरीके दक्षिण तटपर नगरका मुख्य भाग है, जिसे 'नासिक' कहते हैं और गोदावरीके उत्तर तटपर जो भाग है, उसे 'पञ्चवटी' कहा जाता है। गोदावरीके दोनों तटोंपर देवालय हैं। यात्री प्रायः पञ्चवटीमें ठहरते हैं; क्योंकि वहाँसे तपोवन तथा दूसरे तीर्थोंका दर्शन करनेमें सुविधा होती है।

**( १ ) गोदावरी**—गोदावरीका उद्गम तो त्र्यम्बकके पास है, किंतु यात्री पञ्चवटीमें ही गोदावरी-स्नान करते हैं। यहाँ वर्षाके बाद गोदावरीमें बहुत अधिक जल नहीं रहता, यद्यपि प्रवाह अच्छा रहता है। गोदावरीपर पुल बने हैं, किंतु नीचेसे भी धाराको पार करनेकी सुविधा है। गोदावरीमें कई कुण्ड बनाये गये हैं। उन्हें पवित्र तीर्थ माना जाता है।

**( २ ) श्रीरामकुण्ड**—पञ्चवटीमें गोदावरी दक्षिण-वाहिनी है, जो अत्यन्त पुनीत मानी गयी है। गोदावरीके पाटमें परमपुनीत 'श्रीरामकुण्ड' या रामतीर्थ स्थित है, जहाँ स्नान करनेका बड़ा भारी माहात्म्य है। भगवान् श्रीरामचन्द्रजीने यहाँ विधिपूर्वक स्नान करके अपने पिता श्रीदशरथका श्राद्धादिक कर्म किया था। यहींपर 'अरुणा-संगम' तीर्थ और 'अस्थि-विलय-तीर्थ' भी हैं। पश्चिम तथा दक्षिण भारतके प्रायः सभी समीपवर्ती हिंदू अपने मृतकोंकी उत्तरक्रिया तथा अस्थि-विलय यहींपर करते हैं। रामकुण्डके समीप ही लक्ष्मण-कुण्ड तथा सीताकुण्ड हैं।

**( ३ ) श्रीराममन्दिर**—पञ्चवटीमें यह सबसे प्राचीन एवं प्रधान मन्दिर है। इसे 'कालाराम मन्दिर' भी कहते हैं; क्योंकि इसमें स्थित श्रीराम, लक्ष्मण और श्रीजानकीजीके श्रीविग्रह काले पाषाणके बने हुए हैं।

पेशवाओंके कालमें यह मन्दिर जीर्ण स्थितिमें था। ई० सन् १७९०में श्रीरंगराव ओढेकरने २३ लाख रुपये खर्च करके इसका जीर्णोद्धार किया। मन्दिरके चारों तरफ १७ फुट ऊँची पत्थरकी दीवार ( कोट ) है, जिसकी चारों दिशाओंमें चार दरवाजे हैं, जिनमेंसे पूर्वके दरवाजेको 'महाद्वार' कहते हैं। इसी कोटकी दीवारके अंदर चारों ओर एक विशाल बरामदा बना हुआ है, जिसमें यात्री लोग ठहरते हैं।

मध्यभागमें मन्दिरका मुख्य भवन बना हुआ है, जिसकी लंबाई २६६ फुट और चौड़ाई १३८ फुट है। इसकी बनावट बहुत ही सुन्दर और कलापूर्ण है। मन्दिर पूर्वाभिमुख है और इसकी रचनाकी विशेषता यह है कि मेष और तुला-संक्रमणके दिन सूर्यकी

किरणें सूर्योदयके साथ ही ठीक ठाकुरजीके श्रीमुखपर पड़ती हैं। चैत्र शुक्ला प्रतिपदासे नवमीतक यहाँ रामनवमीका उत्सव मनाया जाता है और चैत्र शुक्ला एकादशीको रथयात्राका बड़ा भारी मेला लगता है। इस मन्दिरमें नित्य दर्शनार्थियोंकी भीड़ लगी रहती है।

**( ४ ) सीतागुफा**—श्रीराममन्दिरके पास उत्तरकी ओर यह स्थान है। खर-दूषणसे लड़ाईके समय सीताजीको इसी गुफामें रखा गया था, ऐसी मान्यता है। गुफामें सात सीढ़ियाँ नीचे उतरनेपर श्रीराम, सीता, लक्ष्मणजीकी मूर्तियाँ विराजमान हैं। सीतागुफाकी बगलमें ही प्राचीन पाँच वटवृक्ष हैं, जिनसे इस स्थानको 'पञ्चवटी' नाम प्राप्त हुआ है।

**( ५ ) तपोवन**—पुराणप्रसिद्ध नासिक-पञ्चवटी क्षेत्रके पूर्वमें १॥ मीलकी दूरीपर 'तपोवन' है। यहाँ कपिला और गोदावरीका संगम है। सांख्यशास्त्र-प्रणेता श्रीकपिलमुनिकी यह तपोभूमि है। यहाँ संगमपर ब्रह्मयोनि, विष्णुयोनि, रुद्रयोनि, मुक्तितीर्थ, अग्नितीर्थ, सौभाग्यतीर्थ, कपिलतीर्थ और कपिल-संगम—ये पुराण-प्रसिद्ध अष्टतीर्थ हैं, ऐसी बात 'स्कन्दपुराण'के 'सह्याद्रि-खण्ड'में लिखी है।

अग्नितीर्थकी विशेषता यह है कि भगवान् श्रीरामचन्द्रजीने सीताहरणके पूर्व श्रीसीताजीका मूलस्वरूप इसी स्थानपर अग्निमें रखा था और मायिक स्वरूप रावणद्वारा हरण किया गया था। ऐसी कथा 'आनन्दरामायण' तथा 'श्रीरामचरितमानस'में वर्णित है। तपोवनमें प्राचीन लक्ष्मणमन्दिर, पर्णकुटी, शूर्पणखा-नासिका-छेदन तथा मारीचवध-स्थल विद्यमान हैं और तपोवन जाते समय मार्गमें श्रीपञ्चमुखी हनुमान्जीका मन्दिर पड़ता है।

**( ६ ) जटायु-तीर्थ**—नासिक जिलेमें छोटी नामक गाँवसे करीब २६ मीलकी दूरीपर यह पवित्र स्थान है, जो बड़ा ही रमणीय, मनोरम तथा प्राकृतिक सौन्दर्यसे सम्पन्न है। यहींपर भगवान् श्रीरामचन्द्रजीकी जटायुसे भेंट हुई थी और इसी स्थलपर जटायुके शरीरत्यागके समय भगवान् श्रीरामचन्द्रजीने सब तीर्थोंको आवाहन करके बुलाया था। इसीलिये जटायुतीर्थको 'सर्वतीर्थ' भी कहते हैं। यह तीर्थ टाकेद गाँवके नजदीक ही विद्यमान है। छोटीसे सर्वतीर्थ ( टाकेद ) जानेके लिये बसकी सुविधा है।

**( ७ ) सीता-सरोवर**—यह पञ्चवटीके उत्तर ४ मील दूर म्हसरुक नामक ग्रामके पास वरुणा नदीके तीरपर है। यह सीतामाताके स्नान करनेकी जगह थी, ऐसी मान्यता है। यहाँ पौषमासके प्रति रविवारको मेला लगता है। यहाँ एक श्रीराममन्दिर भी है।

## भगवान् रामके चरणोंकी महिमा

कंज के समान सिद्ध-मानस-मधुप-निधि,
परम निधान सुरसरि मकरंद के।
सब सुख साज, सुरराजन के सिरताज,
भाजन हैं मंगल मुकति रूप कंद के॥
सरजू-विहारी, रिपिनारी-तापहारी, ज्ञान-
दाता हितकारी सेनापति मतिमंद के।
विस्व के भरन, सनकादि के सरन, दोऊ
राजत चरन महराज रामचंद के॥

# दण्डकारण्यके तीर्थ

**ऋष्यमूक**–दक्षिणके विजयनगर राज्यकी प्राचीन राजधानी हम्पी है । हम्पीका प्रसिद्ध मन्दिर श्रीविरूपाक्ष-मन्दिर है । यह श्रीविरूपाक्ष-मन्दिर हास्पेटसे ९ मील दूर है । विरूपाक्ष-मन्दिरके सम्मुख जो सड़क है, उससे सीधे चले जायँ तो वह मार्ग आगे कुछ ऊँचा-नीचा अवश्य मिलता है, किंतु ऋष्यमूक पर्वतके पासतक ले जाता है । यहाँ तुङ्गभद्रा नदी धनुषाकार बहती है, अतः वहाँ नदीमें 'चक्रतीर्थ' माना जाता है । यहाँ नदीकी गहराई अधिक है । उसमें मगर-घड़ियाल आदि भी इस स्थानपर प्रायः रहते हैं ।

चक्रतीर्थके पास पहाड़ीके नीचे श्रीराम-मन्दिर है । इस मन्दिरमें श्रीराम, लक्ष्मण तथा सीताजीकी बड़ी-बड़ी मूर्तियाँ हैं ।

श्रीराम-मन्दिरके पासकी पहाड़ीको 'मतङ्गपर्वत' कहते हैं । यह ऋष्यमूकका ही एक भाग है । इसपर एक मन्दिर है । कहा जाता है कि इसी शिखरपर मतङ्ग ऋषिका आश्रम था । इसके पास ही चित्रकूट और जालेन्द्र नामके शिखर हैं । यहीं तुङ्गभद्राके उस पार दुन्दुभि पर्वत दीख पड़ता है ।

चक्रतीर्थसे आगे जानेपर गन्धमादनके नीचे एक मण्डप दिखायी देता है । उसकी एक भित्तिमें भगवान् विष्णुकी मूर्ति खुदी है । उसके पाससे गन्धमादन-शिखरपर जानेका मार्ग है । कुछ ऊपर एक गुफामें श्रीरङ्गजी ( भगवान् विष्णु )-की शेषशायी मूर्ति है ।

वहाँसे नीचे उतरकर आगे जानेपर सीताकुण्ड मिलता है । उसके तटपर श्रीसीताजीके चरणचिह्न हैं । कहते हैं लङ्कासे लौटकर श्रीजानकीजीने यहाँ स्नान किया था । कुण्ड-के पश्चिमतटपर गुफाके पासतक शिलापर श्रीसीताजीकी साड़ीका चिह्न है। गुफामें श्रीराम-लक्ष्मण-जानकीकी मूर्तियाँ हैं ।

**किष्किन्धा**–हम्पी-क्षेत्रमें ही तुङ्गभद्राके किनारे किष्किन्धा है । विट्ठलस्वामी-मन्दिरसे लगभग एक मील पूर्व आकर मार्ग उत्तरकी ओर मुड़ता है । स्फटिकशिलासे सीधे आनेवाला मार्ग यहाँ विट्ठलस्वामी-मन्दिर जानेवाले मार्गसे मिलता है । इस मार्गसे कुछ ही दूर जानेपर सामने तुङ्गभद्रा नदी मिलती है ।

तुङ्गभद्राकी धारा यहाँ तीव्र है । नदीको पार करनेके लिये यहाँ नौकाएँ नहीं बनतीं, नाविक लोग चमड़ेसे मढ़ा एक गोल टोकरा रखते हैं । छोटे टोकरेमें ४-५ आदमी बैठ सकते हैं । बड़े टोकरेमें १५—२० आदमी बैठते हैं । इस टोकरेसे ही नदी पार करनी पड़ती है ।

तुङ्गभद्राके उस पार लगभग आध मीलपर अनागुंदी ग्राम है । इसीको 'प्राचीन किष्किन्धा' कहा जाता है । इस गाँवके दक्षिणपूर्व तुङ्गभद्राके तटपर कुछ मन्दिर हैं । उनमें वालीकी कचहरी, लक्ष्मी-नृसिंहमन्दिर तथा चिन्तामणिगुफा-मन्दिर मुख्य हैं ।

कुछ आगे सप्तताल-वेधका स्थान है । यहाँ एक शिलापर भगवान् रामके बाण रखनेका चिह्न है । इस स्थानके सामने तुङ्गभद्राके पार बालिवधका स्थान कहा जाता है । वहाँ सफेद शिलाएँ हैं, जिनको 'वालीकी हड्डियाँ' कहते हैं । तुङ्गभद्राके उसी पार तारा, अङ्गद एवं सुग्रीव नामक तीन पर्वत-शिखर हैं ।

सप्ततालवेधसे पश्चिम एक गुफा है । कहते हैं कि भगवान् श्रीरामने वहाँ बालिवधके पश्चात् विश्राम किया था । गुफाके पीछे 'हनुमान-पहाड़ी' है ।

**पम्पासर**–तुङ्गभद्राके उस पार अनागुंदी ग्राम जाते समय गाँवसे बाहर ही एक सड़क बायीं ओर पश्चिमकी तरफ जाती है । उस सड़कसे लगभग दो मीलपर पम्पा-सरोवर है । मार्गमें पहले सड़कसे कुछ दूर पश्चिम पहाड़के ऊपर, पर्वतके मध्यभागमें गुफाके अंदर श्रीरङ्गजी तथा सप्तर्षियोंकी मूर्तियाँ हैं । आगे पूर्वोत्तर पहाड़के पास ही पम्पा-सरोवर है । यह एक छोटा-सा सरोवर है । उसके पास 'मानसरोवर' नामक एक और छोटा सरोवर है । पम्पा-सरोवरके पास पश्चिम ओर एक पर्वतपर कई जीर्ण मन्दिर हैं । उनमेंसे एकमें श्रीलक्ष्मी-नारायणकी युगल-मूर्ति है । एक मण्डपमें भगवान्के चरणचिह्न हैं। उसी पर्वतपर एक गुफा है, उसे 'शबरी-गुफा' कहते हैं। कुछ विद्वानोंका मत है कि पम्पासर वहाँ था, जहाँ आज हास्पेट नगर है । ऊँचाईसे देखनेपर नगरकी पूरी भूमि नीची दीखती है ।

**अञ्जनीपर्वत**–पम्पा-सरोवरसे एक मील दूर अञ्जनी-पर्वत है । यह पर्वत पर्याप्त ऊँचा है और ऊपर चढ़नेका मार्ग अच्छा नहीं है । पर्वतपर एक गुफा-मन्दिर है । उसमें माता अञ्जनी तथा हनुमान्जीकी मूर्तियाँ हैं । कहते हैं, माता अञ्जनीका यहीं निवास था ।

**माल्यवान् पर्वत ( स्फटिकशिला )**–विरूपाक्ष मन्दिरसे ४ मील पूर्वोत्तर माल्यवान् पर्वत है। इसके एक भागका नाम 'प्रवर्षणगिरि' है। इसीपर स्फटिकशिला-मन्दिर है। हास्पेटसे यहाँतक सीधी सड़क आती है। मोटर-बससे सीधे स्फटिकशिला आ सकते हैं। श्रीराम-लक्ष्मणने वर्षाके चार महीने यहाँ व्यतीत किये थे।

सड़कके पाससे ही पहाड़ीपर जानेका मार्ग है। वहाँ गोपुरसे भीतर जानेपर एक परकोटेके भीतर सुविस्तृत आँगन के मध्यमें सभामण्डपसे लगा श्रीराम-मन्दिर है। मन्दिरमें श्रीराम-लक्ष्मण तथा जानकीजीकी बड़ी-बड़ी मूर्तियाँ हैं। सप्तर्षियोंकी भी मूर्तियाँ हैं। यह मन्दिर एक शिलामें गुफा बनाकर बनाया गया है और शिलाके ऊपर शिखर बना दिया गया है। शिखरके नीचे शिलाका भाग स्पष्ट दीखता है।

मन्दिरके दक्षिण-पश्चिम कोणपर 'रामकचहरी' नामक एक सुन्दर मण्डप है। पासमें एक जलका कुण्ड है। कहते हैं, इसे श्रीरामने बाण मारकर प्रकट किया था। मन्दिरके पिछले भागमें कुछ ऊँचाईपर 'लक्ष्मणबाण'नामक स्थान है। कहा जाता है कि लक्ष्मणजीने बाण मारकर यहाँ जल प्रकट किया था और श्रीरामने वहाँ पितृश्राद्ध किया था। यहाँ पर्वतमें एक चौड़ी दरार है, जिसमें जल भरा रहता है। इसके पास बहुत-सी शिलापिण्डियाँ हैं। इस स्थानके पास ही एक छोटा-सा गुफा-मन्दिर है। यहाँ गुफामें शिवलिङ्ग स्थापित है।

मन्दिरके पूर्वभागमें पर्वतके ऊँचे शिखरपर दो छोटे मण्डप बने हैं। एकको 'रामझरोखा' और दूसरेको 'लक्ष्मण-झरोखा' कहते हैं।

स्फटिकशिलाके इस मन्दिरके सामनेकी पक्की सड़कसे ही एक मील आगे जानेपर सुग्रीवका 'मधुवन' मिलता है।

# श्रीरामेश्वर-माहात्म्य

जे रामेस्वर दरसनु करिहहिं। ते तनु तजि मम लोक सिधरिहहिं॥
जो गंगाजलु आनि चढ़ाइहि। सो साजुज्य मुक्ति नर पाइहि॥
होइ अकाम जो छल तजि सेइहि। भगति मोरि तेहि संकर देइहि॥
मम कृत सेतु जो दरसनु करिही। सो बिनु श्रम भवसागर तरिही॥
( मानस ६। २। १-२ )

अस्ति रामेश्वरं नाम रामसेतौ पवित्रतम्॥
क्षेत्राणामपि सर्वेषां तीर्थानामपि चोत्तमम्।
दृष्टमात्रे रामसेतौ मुक्तिः संसारसागरात्॥
हरे हरौ च भक्तिः स्यात्तथा पुण्यसमृद्धिता।
कर्मणस्त्रिविधस्यापि सिद्धिः स्यान्नात्र संशयः॥

× × ×

गण्यन्ते पांसवो भूमेर्गण्यन्ते दिवि तारकाः।
सेतुदर्शनजं पुण्यं शेषेणापि न गण्यते॥
समस्तदेवतारूपः सेतुबन्धः प्रकीर्तितः।
तद्दर्शनवतः पुंसः कः पुण्यं गणितुं क्षमः॥
सेतुं रामेश्वरं लिङ्गं गन्धमादनपर्वतम्।
चिन्तयन् मनुजः सत्यं सर्वपापैः प्रमुच्यते॥
सेतुसैकतमध्ये यः शेते तत्पांसुलुण्ठितः।
यावन्तः पांसवो लग्नास्तस्याङ्गे विमलात्मनः।
तावतां ब्रह्महत्यानां नाशः स्यान्नात्र संशयः।
( स्कं०, ब्राह्मखण्ड, सेतुमा० १। १८-२०, २३-२४, २८, ४९-५० )

# श्रीरामेश्वर-दर्शन

चार दिशाओंके चार धामोंमें रामेश्वर दक्षिण दिशाका धाम है। यह एक समुद्री द्वीपमें स्थित है। समुद्रका एक भाग बहुत संकीर्ण हो गया है। उसपर पाम्बन स्टेशनके पास रेलवे पुल है। कहा जाता है, समुद्रका यह भाग पहले नहीं था। रामेश्वर पहले भूमिसे मिला था। किसी प्राकृतिक घटनाके कारण इस अन्तरीपका मध्यभाग दब गया और वहाँ समुद्र आ गया। यह रामेश्वर द्वीप लगभग ११ मील लंबा और सात मील चौड़ा है।

श्रीरामेश्वरकी गणना द्वादश ज्योतिर्लिङ्गोंमें है। भगवान् श्रीरामने इसकी स्थापना की थी। कहते हैं—भगवान् श्रीराम जब यहाँ पधारे, तब उन्होंने पहले उप्पूरमें गणेशजीकी प्रतिष्ठा की। नवपाषाणभूके वैताल-तीर्थमें तथा पाम्बनके भैरव-तीर्थमें भी उन्होंने स्नान किया। एक स्थानपर वे अकेले बैठे। फिर रामेश्वर जाकर उन्होंने भगवान् रामेश्वरकी स्थापना एवं पूजन किया।

भगवान् श्रीरामने जो सेतु बँधवाया था, वह इतना विस्तीर्ण था कि वह अपार वानर-सेनाको समुद्रके पार ले जा सकता था। उसकी चौड़ाई देवीपत्तनसे दर्भशयनतक थी। देवीपत्तनको 'सेतुमूल' कहते हैं। वह सेतु सौ योजन लंबा था। धनुष्कोटिपर लङ्कासे लौटनेपर भगवान्ने धनुषकी नोकसे सेतु तोड़ दिया। इस प्रकार रामनाद (रामनाथपुरम्) से धनुष्कोटितकका यह पूरा क्षेत्र परम पवित्र है। यह पूरा क्षेत्र भगवल्लीला-स्थल है। इसके विभिन्न तीर्थोंका परिचय आगे क्रमशः दिया जा रहा है।

इस क्षेत्रका नाम गन्धमादन था; किंतु कलियुगके प्रारम्भमें गन्धमादन पर्वत पातालमें चला गया। उसका पवित्र प्रभाव यहाँकी भूमिमें है। यहाँ बार-बार देवता आते थे, अतः इसे 'देवनगर' भी कहते हैं। महर्षि अगस्त्यका आश्रम यहीं पासमें था। अपनी तीर्थ-यात्रामें श्रीबलरामजी भी यहाँ पधारे थे। पाण्डव भी आये थे। इस प्रकार अनादिकालसे यह देवता, ऋषिगण एवं महापुरुषोंकी श्रद्धाभूमि रहा है।

**मार्ग एवं ठहरनेके स्थान**—मद्राससे रामेश्वरम्तक दक्षिण-रेलवेकी सीधी लाइन है। रामेश्वरके पंडोंके सेवक दूर-दूरसे यात्रियोंको साथ लाते हैं। पंडोंके यहाँ यात्रियोंके ठहरनेका पर्याप्त स्थान एवं सुविधा रहती है। किंतु रामेश्वरम्में इतनी धर्मशालाएँ हैं कि यात्री पंडोंके यहाँ ठहरें, यह आवश्यक नहीं। रामेश्वर में उत्तर भारतके लोग बराबर जाते हैं, इससे यहाँ हिंदी भाषा समझी जाती है। भाषा न समझनेकी असुविधा यहाँ नहीं होती।

**लक्ष्मणतीर्थ**—रामेश्वर पहुँचकर यात्री प्रायः पहले लक्ष्मण-तीर्थमें स्नान करते हैं। यह तीर्थ रामेश्वर-मन्दिरसे सीधी सामने जानेवाली सड़कपर लगभग एक मील पश्चिममें है। सड़कके दक्षिण भागमें यह विस्तृत सरोवर है। इसके चारों ओर पक्की सीढ़ियाँ बनी हैं। सरोवरके मध्यमें एक मण्डप है। लङ्कासे लौटकर भगवान् श्रीराम जब रामेश्वर आये, तब उन्होंने पहले यहीं स्नान किया था।

सरोवरके उत्तर एक मण्डप है। उससे लगा हुआ लक्ष्मणेश्वर शिव-मन्दिर है। कहा जाता है कि लक्ष्मणेश्वरकी स्थापना लक्ष्मणजीने की थी। यात्री यहाँ मण्डपमें मुण्डन कराते हैं, स्नान करके तर्पण-श्राद्धादि भी करते हैं तथा लक्ष्मणेश्वरका दर्शन-पूजन करते हैं।

**सीता-तीर्थ**—लक्ष्मण-तीर्थसे स्नानादि करके लौटते समय कुछ ही दूर सड़कके वाम भागमें 'सीता-तीर्थ' नामक कुण्ड मिलता है। इसमें आचमन-मार्जन किया जाता है। इसके पास ही एक मन्दिरमें पञ्चमुखी हनुमान्का विग्रह है। उसके सामने मन्दिरमें श्रीराम-लक्ष्मण-जानकीकी मूर्तियाँ हैं।

**रामतीर्थ**—सीता-तीर्थसे कुछ और आगे बढ़नेपर दाहिनी ओर 'रामतीर्थ' नामक बड़ा सरोवर मिलता है। इसका जल खारा है। इसके चारों ओर पक्के घाट हैं। सरोवरके पश्चिम एक बड़ा मन्दिर है। इसमें श्रीराम-लक्ष्मण-जानकीके श्रीविग्रह प्रतिष्ठित हैं। ये श्रीविग्रह बड़े मनोहर हैं।

**अग्नि-तीर्थ तथा शंकरमठ**—मन्दिरके पूर्वी भागमें मीनारके ठीक सामनेकी खाड़ी ही यह तीर्थ कहलाती है। भगवान् राम जब लङ्काकी विजय और रावणका वध करके लौटे, तब उन्होंने इसी स्थानपर सीताजीकी पवित्रताकी परीक्षा की थी। उन्होंने अग्निका आह्वान किया। अग्नि समुद्रसे प्रकट हुए और उन्होंने कहा—'हे राम! आपने जानकीके पातिव्रत्यके प्रभावसे ही रावणको जीता है। आप इनको ग्रहण करें।' अग्निदेवकी साक्षीसे रामने सीताजीको ग्रहण किया। इसी स्थानपर अग्निदेवने अपने दिव्य दर्शन दिये थे, इसीलिये इस तीर्थका नाम 'अग्नितीर्थ' पड़ा। इस कुण्डमें स्नान

करनेसे पिशाच-बाधा दूर होती है। सुतीक्ष्णमुनिने एक युवकको इस तीर्थमें स्नान कराकर पिशाचयोनिसे मुक्त किया था। युवकने एक मुनिके पुत्रको तालाबमें डुबो दिया था। मुनिके शापसे युवक पिशाच हो गया था। इसी स्थानपर समुद्रके ठीक किनारे श्रीशंकराचार्यजीका एक मठ बना हुआ है।

**कोदण्डराम स्वामी**—रामेश्वरसे पाँच मील दूर उत्तर समुद्रके किनारे किनारे जानेपर रेतके मैदानमें यह मन्दिर मिलता है। केवल पैदल जाना पड़ता है। यहाँ मन्दिरमें श्रीराम-लक्ष्मण-जानकी तथा विभीषणकी मूर्तियाँ हैं। कहते हैं, यहीं भगवान्‌ने विभीषणको समुद्र-जलसे राजतिलक किया था।

**गन्धमादन ( रामझरोखा )**—यह स्थान श्रीरामेश्वर-मन्दिरसे डेढ़ मील दूर है। इस मार्गमें जाते समय क्रमशः सुग्रीवतीर्थ, अङ्गदतीर्थ, जाम्बवान्‌तीर्थ और अमृततीर्थ मिलते हैं। इनमें सुग्रीवतीर्थ सरोवर है, शेष कूप हैं। यात्री इनके जलसे आचमन-मार्जन करते हैं। इनसे आगे हनुमान्‌जीका एक मन्दिर है। इसमें हनुमान्‌जीके बालरूपकी सुन्दर मूर्ति है। इस मार्गमें यहीं पीनेयोग्य अच्छा जल मिलता है। अमृततीर्थका जल भी उत्तम है।

इस स्थानसे कुछ आगे 'रामझरोखा' है। यह एक टीला है। उसपर ऊपरतक जानेको सीढ़ियाँ बनी हैं। मन्दिरमें भगवान्‌के चरणचिह्न हैं। कहते हैं, यहींसे हनुमान्‌जीने समुद्र पार होनेका अनुमान किया था और श्रीरघुनाथजीने यहाँ सुग्रीवादिके साथ लङ्कापर चढ़ाईके सम्बन्धमें मन्त्रणा की थी।

यहाँसे नीचे उतरकर परिक्रमा करते हुए दूसरे मार्गसे रामेश्वर लौटते हैं। इस मार्गमें रामझरोखाके टीलेसे नीचे उतरते ही 'धर्मतीर्थ' मिलता है। यह एक बावली है। इस तीर्थकी स्थापना युधिष्ठिरद्वारा हुई बतायी जाती है। आगे क्रमशः भीमतीर्थ, अर्जुनतीर्थ, नकुलतीर्थ, सहदेवतीर्थ और ब्रह्मतीर्थ थोड़ी-थोड़ी दूरीपर मिलते हैं। इन तीर्थोंके जलसे आचमन-मार्जन किया जाता है। ये सब तीर्थ सरोवर हैं। ब्रह्मतीर्थ बड़ा सरोवर है, जिसमें समुद्रका खारा पानी रहता है। इस कुण्डके पास भद्रकाली देवीका मन्दिर है। विजयादशमीके दिन रामेश्वरमन्दिरसे गणेश, रामेश्वर एवं स्कन्दकी उत्सवमूर्तियोंकी सवारी यहाँ आती है और यहाँ शमी-पूजन होता है। आगे द्रौपदीतीर्थ है। यहाँ द्रौपदीकी मूर्ति है। इसके समीप एक [illegible] काली मन्दिर है। द्वारपर गणेशमूर्ति है। मन्दिरके सामनेवाली तथा सुग्रीवकी मूर्तियाँ हैं। इस मन्दिरके पास दक्षिणकी ओर 'हनुमान्-तीर्थ' है। इस सरोवरके तटपर हनुमान्‌जीकी मूर्ति है।

**रामेश्वर-मन्दिर**—रामेश्वर-बाजारके पूर्व समुद्र-किनारे लगभग २० बीघे भूमिके विस्तारमें श्रीरामेश्वर-मन्दिर है। मन्दिरके चारों ओर ऊँचा परकोटा है। इसमें पूर्व तथा पश्चिम ओर ऊँचे गोपुर हैं। पूर्वद्वारका गोपुर दस मंजिलोंका है।' पश्चिमद्वारका गोपुर सात मंजिलोंका है।

पश्चिम गोपुरके भीतर तथा बाहर बाजारमें भी शङ्ख, सीपियाँ, कौड़ियाँ, मालाएँ, रंगीन टोकरियाँ आदि बिकती हैं। रामेश्वरके मन्दिरमें शङ्ख तथा रंगीन टोकरियोंका बड़ा बाजार है। यहाँसे यात्री प्रायः ये वस्तुएँ साथ ले जाते हैं। मन्दिरमें प्रवेश करते ही मार्गके दोनों ओर स्तम्भोंमें सिंहादिकी सुन्दर मूर्तियाँ बनी हैं। एक स्थानपर राजा सेतुपति तथा उनके परिवारके लोगोंकी मूर्तियाँ एक स्तम्भमें बनी हैं। चक्र-तीर्थ और शङ्ख-तीर्थके मध्यमें रामेश्वरके निज-मन्दिरको जानेका फाटक है। श्रीरामेश्वरजीके मन्दिरके सम्मुख विस्तृत सभा-मण्डप है। श्रीरामेश्वर-मन्दिरके उत्तर ओर सटा हुआ श्री विश्वनाथ ( हनुमदीश्वर ) मन्दिर है। यह हनुमान्‌जीका लाया हुआ लिङ्ग है। नियम यही है कि पहले श्रीविश्वनाथका दर्शन पूजन करके तब रामेश्वरका दर्शन करना चाहिये।

श्रीरामेश्वर-मन्दिरके सामने छड़ोंका घेरा लगा है। तीन द्वारोंके भीतर श्रीरामेश्वरका ज्योतिर्लिङ्ग प्रतिष्ठित है। इनके ऊपर शेषजीके फणोंका छत्र है। रामेश्वरजीपर कोई यात्री अपने हाथसे जल नहीं चढ़ा सकता। मूर्तिपर गङ्गोत्तरी या हरिद्वारसे लाया गङ्गाजल ही चढ़ता है और वह जल पुजारीको दे देनेपर पुजारी यात्रीके सम्मुख ही चढ़ा देते हैं।

है, यह महर्षि अगस्त्यद्वारा स्थापित है। श्रीरामेश्वरकी स्थापनासे पूर्व भी यह था। दूसरे छोटे मन्दिरमें अनादिसिद्ध स्वयम्भूलिङ्ग है। उसे 'अत्रपूर्वम्' (यहाँ सबसे पहलेका) कहते हैं। अगस्त्यजीसे पूजित होनेके कारण उसका नाम 'अगस्त्येश्वर' है। रामेश्वर-मन्दिरसे सटा हुआ दक्षिण ओर एक छोटा मन्दिर है। उसमें श्रीराम-लक्ष्मण-जानकीके श्रीविग्रह हैं। श्रीरामेश्वरके निजमन्दिरकी परिक्रमामें कई देवताओंके दर्शन होते हैं। इस परिक्रमामें उत्तर भागमें बायीं ओर श्रीविशालाक्षीका मन्दिर है।

श्रीरामेश्वर-मन्दिरकी परिक्रमामें कुण्डोंके समीप नवग्रह, दक्षिणामूर्ति, चन्द्रशेखर, एकादश रुद्र, शेषशायी नारायण, सौभाग्यगणपति, पर्वतवर्द्धिनी देवी, कल्याणसुन्दरेश्वर महादेव, देवसभा नटराज, कनकसभा नटराज, राजसभा नटराज, मारुति, कालभैरव, महालक्ष्मी, दुर्गा, लवणलिङ्ग, सिद्धगण आदि अनेकों मन्दिर तथा देवविग्रह हैं।

यात्री प्रायः श्रीरामेश्वरका दर्शन करके तब मन्दिरके तीर्थोंमें स्नान करते हैं। मन्दिरके भीतर २२ तीर्थ हैं और समुद्रका अग्नितीर्थ तथा उसके समीप अगस्त्यतीर्थ—ये मिलाकर २४ तीर्थ हैं। इनमेंसे अग्नितीर्थ सबसे श्रेष्ठ माना जाता है। बहुत-से यात्री प्रथम दिन समुद्र-स्नान करते ही हैं। इन तीर्थोंमें माधवतीर्थ और शिवतीर्थ—ये सरोवर हैं, महालक्ष्मीतीर्थ और अगस्त्यतीर्थ बावलियाँ हैं, शेष १९ तीर्थ कूप हैं। इन सबके नाम यहाँ दिये जा रहे हैं—१—माधवतीर्थ, २—गवयतीर्थ, ३—गवाक्षतीर्थ, ४—नलतीर्थ, ५—नीलतीर्थ, ६—गन्धमादनतीर्थ, ७—ब्रह्महत्याविमोचनतीर्थ, ८—गङ्गातीर्थ, ९—यमुनातीर्थ, १०—गयतीर्थ, ११—सूर्यतीर्थ, १२—चन्द्रतीर्थ, १३—शङ्खतीर्थ, १४—चक्रतीर्थ, १५—अमृतवापीतीर्थ, १६—शिवतीर्थ, १७—सरस्वतीतीर्थ, १८—सावित्रीतीर्थ, १९—गायत्रीतीर्थ, २०—महालक्ष्मीतीर्थ, २१—अग्नितीर्थ, २२—अगस्त्यतीर्थ, २३—सर्वतीर्थ, और २४—कोटितीर्थ। स्कन्दपुराणमें इन सब तीर्थोंकी उत्पत्ति-कथा है। इनके जलसे स्नान-मार्जनका बहुत माहात्म्य है।

**विशेषोत्सव**—श्रीरामेश्वर-मन्दिरमें यों तो उत्सव चलते ही रहते हैं, कुछ विशेषोत्सवोंके नाम ये हैं—महाशिवरात्रि, वैशाखपूर्णिमा, ज्येष्ठपूर्णिमा (रामलिङ्ग-प्रतिष्ठोत्सव), आषाढ़-कृष्ण अष्टमीसे श्रावणशुक्ल पूर्णिमा 'तिरुकल्याणोत्सव' (विवाहोत्सव), नवरात्रोत्सव (आश्विनशुक्ला प्रतिपदासे दशमीतक), स्कन्दजन्मोत्सव, आर्द्रादर्शनोत्सव (मार्गशीर्ष-शुक्ल पचीस पूर्णिमातक)। इनके अतिरिक्त मकरसंक्रान्ति, चैत्रशुक्ला प्रतिपदा, कार्तिक महीनेके कृत्तिका नक्षत्रके दिन तथा पौषपूर्णिमाको वृषभादि वाहनोंपर उत्सवविग्रह दर्शन देते हैं। वैकुण्ठ-एकादशी तथा रामनवमीको श्रीरामोत्सव होता है।

प्रत्येक मासके कृत्तिका-नक्षत्रके दिन सुब्रह्मण्यकी चाँदीके मयूरपर सवारी निकलती है। प्रत्येक प्रदोषको श्रीरामेश्वरकी उत्सव-मूर्ति वृषभवाहनपर मन्दिरके तीसरे प्राकारकी प्रदक्षिणामें निकलती है। प्रत्येक शुक्रवारको अम्बाजीकी उत्सवमूर्तिकी सवारी निकलती है।

एक कथा तो यह प्रसिद्ध ही है कि भगवान् श्रीरामने लङ्का जाते समय सेतु बँधवाया और सेतुके समीप श्रीरामेश्वरकी स्थापना की। सेतु बाँधनेसे पूर्व श्रीरघुनाथजीने उप्पूरमें गणेशजीकी स्थापना करके उनका पूजन किया था। प्रभुने देविपत्तनमें नवग्रहोंकी स्थापना की तथा उनका पूजन किया। यह स्वाभाविक है; क्योंकि किसी भी कार्यके प्रारम्भमें गणपति तथा नवग्रह-पूजन तो आवश्यक माना ही जाता है।

श्रीरामेश्वर-स्थापनकी एक कथा और आती है। इस ओरके विद्वान् रामेश्वरकी स्थापना उसीके अनुसार मानते हैं और उस कथाके अनुसार ही रामेश्वर, हनुमदीश्वर तथा रामेश्वरधामके कई तीर्थोंकी संगति मनमें बैठती है। किसी कल्पकी कथा इसे मानना उपयुक्त ही है। यह कथा इस प्रकार है—

"भगवान् श्रीराम लङ्कायुद्धमें विजयी होकर पुष्पक विमानके द्वारा जब अयोध्याकी ओर चले, तब उनके मनमें यह खेद था कि 'रावण ब्राह्मण था। उसे और उसके कुलके लोगोंको मारना ब्रह्महत्याके पापके समान ही हुआ।' इसका प्रायश्चित्त जाननेके लिये भगवान्ने समुद्रपर अगस्त्यजीके आश्रमके पास विमानको उतार दिया और कई दिन वहाँ रुके रहे।

"विभीषणकी प्रार्थनापर भगवान्ने समुद्रका सेतु धनुषकी नोकसे भङ्ग कर दिया। श्रीजानकीजीकी यहीं समुद्र-किनारे अग्निपरीक्षा हुई। अगस्त्यजीके आदेशसे रावण-वधके प्रायश्चित्तस्वरूप शिवलिङ्गके स्थापनका प्रभुने निश्चय किया और हनुमान्‌जीको कैलासपर दिव्य लिङ्ग मूर्ति लानेको भेजा।

"हनुमान्‌जी कैलास गये, किंतु उन्हें भगवान् शंकरके दर्शन नहीं हुए। इससे हनुमान्‌जी तप करते हुए भगवान् शिवकी स्तुति करने लगे। अन्तमें भगवान् शंकर प्रकट हुए और उन्होंने हनुमान्‌जीको अपनी दिव्य लिङ्गमूर्ति दी।

"इधर मूर्ति-स्थापनका मुहूर्त बीता जा रहा था। श्रीजानकीजीने क्रीड़ापूर्वक एक बालुका-लिङ्ग बना लिया था। ऋषियोंके आदेशसे श्रीरघुनाथजीने उसीको स्थापित कर दिया। वही 'रामेश्वरलिङ्ग' है, जिसे स्थानीय लोग 'रामनाथ-लिङ्गम्' भी कहते हैं।

"श्रीहनुमान्‌जी लौटे तो उन्हें एक अन्य लिङ्गकी स्थापनासे बड़ा खेद हुआ। इससे प्रभुने कहा—'तुम यदि मेरे स्थापित लिङ्गको हटा सको तो मैं तुम्हारा लाया लिङ्ग-विग्रह ही यहाँ स्थापित कर दूँ।' हनुमान्‌जीने रामेश्वर-लिङ्गको पूँछसे लपेटकर उखाड़नेका पूरा प्रयत्न किया, किंतु वे उसे हटानेमें सफल नहीं हुए। उलटे पूँछका बन्धन खिसक जानेसे दूर जा गिरे और मूर्छित हो गये। श्रीजानकीजीने उन्हें सचेत किया।

"भगवान् श्रीरामने कहा—'जानकीके द्वारा निर्मित और मेरेद्वारा स्थापित मूर्ति तो अविचल है और वह हटायी नहीं जा सकती। तुम अपनी लायी मूर्ति पासमें स्थापित कर दो। जो इस तुम्हारी लायी मूर्तिका दर्शन नहीं करेगा, उसे रामेश्वर-दर्शनका फल नहीं होगा।' हनुमान्‌जीने कैलाससे लायी मूर्ति स्थापित कर दी। भगवान्‌ने उसका पूजन किया। वही मूर्ति 'काशी-विश्वनाथ' (हनुमदीश्वर) कही जाती है।"

श्रीरामेश्वरजीकी मूर्ति पहले वनमें ही थी। पीछे वहाँ किसी संतने झोपड़ी बना दी। आगे चलकर सेतुपति नरेशोंने वहाँ मन्दिर बनवाया। वर्तमान मन्दिर कई नरेशोंके श्रमसे कई बारमें इस रूपमें लाया गया है। यहाँके तीर्थों एवं अन्य देवमूर्तियोंके स्थापनकी कथा भी पुराणोंमें मिलती है, किंतु विस्तारभयसे उन कथाओंको यहाँ नहीं दिया जा रहा है।

श्रीरामेश्वर-द्वीपसे बाहर भी कुछ महत्त्वपूर्ण तीर्थ हैं, उनके नाममात्र यहाँपर दिये जा रहे हैं—

१—देविपत्तनम्, २—दर्भशयनम्, ३—चक्र-तीर्थ, ४—क्षीर-कुण्ड, ५—रामनद, ६—पापविनाश (मण्डपम् स्टेशनके पास है), ७—वेताल-वरद।

# शत्रुरूपमें अनोखा प्रेमी मारीच

(लेखक—स्वामी श्रीरामज्ञानदासजी)

जबतक त्रिगुणातीत भगवत्प्रीतिके रसकी उपलब्धि जीवको नहीं हो जाती, तबतक जागतिक भोगोंके गंदे रसोंसे मन सर्वथा हटता नहीं। स्वभावतः प्राणियोंका मन रसिया है; अतः इसे यदि रस नहीं मिलेगा तो दुःख-परिणामी गंदे रसोंकी ओर जायगा ही। विशुद्ध रस भगवान्‌के चरणोंका स्नेह ही है—'हरि पद रति रस बेद बखाना।' भगवत्प्रीतिके अनुपम रसमें रात-दिन डूबे रहना ही मानव-जीवनकी सबसे बड़ी सार्थकता तथा सफलता है। ऐसी स्थिति प्राप्त होनेपर ही जीवनके सभी विकारोंका तथा द्वन्द्वोंका आत्यन्तिक अभाव होता है। भगवान्‌ने स्वयं कहा है—'रसवर्जं रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते।' (गीता २। ५९)

अपने भक्तिसूत्रमें उस भगवत्प्रीतिरसके स्वरूपका विवेचन करते हुए देवर्षि नारदने यही निष्कर्ष निकाला है कि 'अनिर्वचनीयं प्रेमस्वरूपम्' (५१) अर्थात् प्रीतिके स्वरूपको इदमित्थं नहीं कहा जा सकता। प्रेम जहाँ एक ओर अनन्त लक्षणोंवाला है, वहाँ दूसरी ओर लक्षणोंसे सर्वथा परे भी है।

श्रीरामचरितमानसके उत्तरकाण्डमें जिस समय श्रीभरतलालका प्रभुसे मिलन होता है, उस समय उस मिलन-प्रीतिको गोस्वामीजी महाराज अश्रुपात, रोमाञ्च, गद्गदस्वर आदि लक्षणोंद्वारा अभिव्यक्त करते हैं। यथा—

राजीव लोचन स्रवत जल तनु ललित पुलकावलि बनी।
बूझत कृपानिधि कुसल भरतहि बचन बेगि न आवई॥
(मानस ७। ४। १—२)

पर जिस समय श्रीचित्रकूटमें प्रभु तथा श्रीभरतका मिलन होता है, उस समय गोस्वामीजी महाराज मिलन-प्रीतिको लक्षणोंद्वारा अभिव्यक्त करनेमें अपनेको नितान्त असमर्थ बताते हैं; क्योंकि वहाँ प्रेमका कोई बाह्य लक्षण नहीं भासता। यथा—

'मानसमें श्रीजनकजीके 'राम करौं केहि भाँति प्रसंसा।' ( वही, १ । ३४० । २ ) आदि वचनोंमें प्रशंसा करना प्रेम है तो हठीले प्रेमी केवटका यह कथन कि 'तुम्हारी कसम, जबतक चरण धो नहीं लूँगा, पार नहीं उतारूँगा' भी प्रेम है। व्रजकी गलियोंमें गोपियोंकी गाली सुननेमें श्यामसुन्दरको जो आनन्द मिलता था, वह वेदके मन्त्र-श्रवणमें नहीं।

श्रीभरतादि प्रिय भ्राता प्रभुके श्रीमुखकी ओर निहारते रहते हैं कि प्रभु कभी कोई छोटी-सी भी आज्ञा दे दें तो हम कृतकृत्य हो जायँ।

'प्रभु मुख कमल बिलोकत रहहीं। कबहुँ कृपाल हमहि कुछ कहहीं॥'
( वही ७ । २४ । १ )

—किंतु दूसरी ओर बार-बार नाव लानेकी आज्ञा देनेपर भी केवट नहीं लाता—'मागी नाव न केवटु आना।' ( वही, २ । ९९ । १½ ) प्रीति एक ऐसा विलक्षण अनुपम तत्त्व है, जिसमें विरोधी भावोंका बड़ी सरलतासे समावेश हो जाता है। आज्ञा मानना प्रेम है तो आज्ञा न मानना भी प्रेममें समाविष्ट है। सेवा करना और सेवा करवाना—दोनों ही प्रेमके अङ्ग हैं। प्रशंसा करना और गाली देना—दोनों ही प्रेममें फबते हैं। भगवान्की शरणमें जाना—चाहे मित्र-भावसे हो, चाहे शत्रु-भावसे—दोनोंमें ही प्रीतिकी पतली पगडंडीका अनोखी रीतिसे निर्वाह है। श्रीविभीषणजी भगवान्के समक्ष मैत्रीभावसे शरणमें गये—

श्रवन सुजसु सुनि आयउँ प्रभु भंजन भव भीर।
त्राहि त्राहि आरति हरन सरन सुखद रघुबीर॥
( वही, ५ । ४५ )

—कहते हुए शरणमें गये। पर मारीचका उस परम प्रियतमकी शरणमें शत्रुरूपमें जाना कहीं अधिक अनोखा प्रेम है।

'उभय भाँति देखा निज मरना। तब ताकिसि रघुनायक सरना॥'
( मानस ३ । २४ । २½ )

श्रीरामचरितमानसमें हमें इस तत्सुख-सुखिया निष्काम महान् प्रेमी मारीचके जीवनकी अन्तिम झाँकी देखनेको मिलती है। हममेंसे कितनोंने इसके अद्भुत त्याग और प्रेमको पहचाना होगा, कहा नहीं जा सकता। इसे दो बार अपने स्वामीके समक्ष जानेका सुयोग मिला, पर दोनों ही बार शत्रुरूपमें। इसीलिये मारीचके उस प्रेमको हम उपेक्षा-दृष्टिसे देखते हैं, जिसके लिये गोस्वामीजीने—'चला राम पद प्रेम अभंगा।' ( वही, ३ । २५ । ३½ ) कहा है।' उसकी तो धारणा ही ऐसी है कि दुनिया भले ही मुझे स्वामीका द्रोही कहे, पर प्रियतमके मनकी होनी चाहिये।' क्या यह श्रीभरतजीवाली स्थिति नहीं है? हाँ, उन्होंने तीर्थराजके समक्ष भक्तिका वर माँगते हुए कहा था—

'जानहुँ राम कुटिल करि मोही। लोग कहउ गुर साहिब द्रोही॥'
( वही, २ । २०४ । ½ )

जिस समय रावण मारीचके पास जाकर अभिमानसहित अपने पराक्रमको बताता हुआ उसको कपट-मृग बननेके लिये बाध्य करता है, तब मारीच नम्रतापूर्वक कहता है—

तेहि पुनि कहा सुनहु दससीसा। ते नर रूप चराचर ईसा॥
तासों तात बयरु नहिं कीजै। मारें मरिअ जिआएँ जीजै॥
( वही, ३ । २४ । २ )

अतः 'जाहु भवन कुल कुसल बिचारी।' ( वही, ३ । २५ । ½ ) पर इतना सुनते ही रावण कुपित होकर मारीचसे कहता है—'यदि तू मेरा कार्य साधनेके लिये कपट-मृग नहीं बनता तो अभी-अभी तेरा वध किये देता हूँ।' रावणके वचनोंको सुनकर मारीच मनमें सोचता है—'प्रभो! तुम्हारी यह क्या लीला है? नाथ! क्या तुम्हारे प्रति मेरे प्यारका यही स्वरूप होना चाहिये कि मैं कपट-मृग बनकर तुम्हें धोखा दूँ? ना, ना, ऐसा न होगा।' पर दूसरे ही क्षण मारीच सोचता है कि 'यदि मैं इसका कहना नहीं मानता तो यह मुझे मार देगा। तो क्या इस नीच दुरात्माके हाथों मरना उचित होगा? प्रभो! मेरी समझमें कुछ नहीं आ रहा है कि मैं क्या करूँ। मैं किंकर्तव्यविमूढ़ हूँ। आपकी शरणमें हूँ। आप मुझे सँभालें।'

मारीचके मनकी यह समर्पित स्थिति होते ही उसे लगा कि उसके स्वामी ही हृदयमें उससे कह रहे हैं कि 'भैया मारीच! तू क्यों चिन्ता कर रहा है? क्या मुझे कोई धोखा दे सकता है? क्या मेरी प्रियतमा सीताको कोई चुरा सकता है? इससे पूर्व ही अग्निदेवको सीताजी सौंपी जा चुकी हैं। यदि तेरे कपट-मृग बननेसे मेरी लीला सम्पन्न होती है, राक्षस वध-रूप उद्देश्यकी पूर्ति होती है तो तू क्यों नहीं निमित्त बन जाता?' बस, इन भावोंके मनमें आते ही मारीच निश्चिन्त हो जाता है और कहता है—'प्रभो! अब तुम जानो, तुम्हारी लीला जाने। जैसा जँचे, वैसा नाच नचा लो।'

अब श्रीमारीचद्वारा की गयी सारी चेष्टाएँ प्रभु-प्रेरित हैं। वह दशाननके साथ चल देता है। हृदयमें श्रीराघवके

प्रति अटूट प्यार है। 'चला रामपद प्रेम अभंगा।' दुनिया जिस मौतकी चर्चामात्रसे भयभीत होती है, आज उसीका आलिङ्गन करनेके लिये मारीच अत्यन्त हर्षित हो रहा है। सच ही है, जिसने संसारमें करनेयोग्य कार्यको कर डाला है, जिसके अन्तःकरणसे वासनाके अङ्कुरोंका समूलोच्छेदन हो चुका है, जो भगवान्‌के प्रेमको प्राप्त करके उसमें डूब चुका है, उसे मृत्युका क्या भय ?

परंतु मारीचकी स्थिति तो यहाँ और अधिक श्रेष्ठ है। वह तो अपने प्रभुके कार्यकी सिद्धिके लिये उन्हींके कर-कमलोंसे मरने जा रहा है। प्रभुके मनकी हो, इससे बढ़कर भक्तके लिये हर्षका विषय और क्या होगा ! अतः आज 'मन अति हरष जनाव न तेही।' (वही, ३ । २५ । ४)

प्रभुके समान जीवसे प्रेम करनेवाला कोई दूसरा नहीं है। मारीच कहता है—'निर्बान दायक क्रोध जाकर भगति अवसहि बस करी।' (वही, ३ । २५ । छं० १) 'जिस प्रभुका क्रोध भी मुक्ति देनेवाला है, वे ही सुखस्वरूप प्रभु मेरा वध करेंगे। रावणपर क्रोध किया तो उसे अपने धाम भेज दिया। विभीषणपर रीझे तो उसे लङ्काका राज्य दे दिया—'रीझें बस होत, खीझें देत निज धाम रे॥' (विनय-पत्रिका)

''जिनका क्रोध भी निजधाम देनेवाला है, वे ही प्रियतम प्रभु आज मुझे मारेंगे। मुझे उनके दिव्याङ्गोंका स्पर्श न मिले, न सही, पर उनके कर-कमलोंसे संस्पर्शित पुनीत बाण तो मुझे स्पर्श करेगा ही; इससे बढ़कर सौभाग्य मेरा और क्या होगा ! आज वह परात्पर ब्रह्म, जिसको निगमोंने 'नेति' कहा है; जो स्वयं भगवान् शिवके लिये अगम्य है, जो सम्पूर्ण विश्वका नियामक है, वह मेरे पीछे-पीछे दौड़ेगा। अतः आज मेरे समान धन्य संसारमें कौन है ? माँ कौसल्ये ! जिन्होंने उस ब्रह्मको प्रकट करके जगत्‌में उसकी माँ बननेका महान् गौरव प्राप्त किया है, वे तुम भी आज मेरे समान धन्य नहीं हो।'

''बात ऐसी थी कि एक दिन भोजन करते समय श्रीदशरथ-जी महाराज अपने रामलल्लाको खानेके लिये बुला रहे थे। न आनेपर अम्मा कौसल्या उन्हें पकड़ने चलीं। माँको आते देख प्रभु भागे। गोस्वामीजीने कहा—

कौसल्या जब बोलन जाई। ठुमुकु ठुमुकु प्रभु चलहिं पराई॥
निगम नेति सिव अंत न पावा। ताहि धरै जननी हठि धावा॥
(वही, १ । २०३ । ४)

अतः मारीच कहता है—''अरी माँ ! जिन ब्रह्मको पकड़नेके लिये तुम उनके पीछे-पीछे दौड़ी थीं, वे ही प्रियतम आज मेरे पीछे-पीछे दौड़ेंगे—'मम पाछें धर धावत धरें सरासन बान।' (वही, ३ । २६), अतः मेरे समान धन्य तुम नहीं हो।''

मारीच कहता है—''अरे भैया लक्ष्मण ! क्या हुआ जो प्रभुकी यशरूपी पताकाके लिये तुम्हारा यश दण्डके समान हुआ ? तुम जिन प्रभुके सदा पीछे-पीछे चला करते हो—'आगें रामु लखनु पुनि पाछें।' (वही, २ । १२२ । ½), आज वे ही मेरे पीछे-पीछे दौड़ेंगे। अतः मेरे समान आज तुम भी धन्य नहीं हो।''

''हे माँ जानकि ! तुम अपने जिन जीवन-सर्वस्व प्रभुको पुष्पवाटिकामें खोज रही थीं—'चितवत चकित चहूँ दिसि सीता। कहँ गए नृप किसोर मन चिंता॥' (वही, १ । २३१ । ½) तथा मार्गमें चलते समय तुम जिन प्रियतमके पीछे-पीछे चलती हो, आज वे ही प्रियतम मेरे पीछे-पीछे दौड़ेंगे। अतः माँ ! तुम भी तो आज मेरे समान धन्य नहीं हो।''

''काकभुशुण्डिजी ! सचमुच तुम्हारी भक्ति अखण्ड है। एक दिन खेल-खेलमें ही प्रभु जब तुम्हें पकड़ने चले थे, तब तुम भागे थे और उस समय तुम सप्तावरण भेदकर जहाँ-जहाँ गये, वहाँ-वहाँ तुमने प्रभुकी केवल भुजा अपने पीछे-पीछे देखी थी। पर यहाँ तो उस ब्रह्मका सम्पूर्ण श्रीविग्रह आज मेरे पीछे दौड़ेगा। अतः मेरे समान तुम भी धन्य नहीं हो—'धन्य न मो सम आन।'' (वही, ३ । २६)।

इस प्रकार मारीच अपनेको महान् भाग्यशाली मानता हुआ प्रभुके कार्यकी सिद्धिके लिये अत्यन्त हर्षित होकर प्रभुके आश्रमके निकट जाता है। वह चाहता तो श्रीविभीषणके समान प्रभुकी शरणमें आकर रावणके भयसे अपनेको मुक्त कर लेता। पर नहीं; उसका उद्देश्य तो है प्रभुकी प्रसन्नताके लिये प्रभुके कार्यकी सिद्धि करना और वह उद्देश्य जीवन-रक्षासे कहीं अधिक श्रेष्ठ है। अपने परम प्रियतम प्रभुकी प्रसन्नता तथा सुखके लिये उनके समक्ष शत्रुरूपमें जाकर भी मारीच अपने प्रभु-प्रेमका निर्वाह करता है तथा श्रीरामावतारके प्रयोजनकी पूर्तिमें सहायक बनता है। धन्य मारीच और श्रीरामके प्रति उसका अनोखा प्रेम !

# भक्तवत्सल श्रीराम

( लेखक—श्री'पर्वतीयजी )

माता-पिताने नाम विट्ठलराव रखा था। वे अपने-आपको प्रभु रामके दास समझते थे, इसलिये उन्होंने अपना नाम विट्ठलरावके स्थानमें रामदास रख लिया। वे हर एक मनुष्यको रामका रूप समझते और इसी नामसे सम्बोधित करते।

एक बार मनमें आया कि प्रभु जगन्नाथके दर्शन करने चाहिये। पुरी पहुँचे। मन्दिरके फाटकपर अपार भीड़ देखी। घबरा गये कि रामदास तो अंदर न जा सकेगा, वरं अंदर पहुँचनेसे पूर्व रास्तेमें ही भीड़में कुचला जायगा। एक कोनेमें खड़े होकर कहने लगे—'राम! क्या रामदासको दर्शन न होंगे आपके ?' इसके उत्तरमें अंदरसे एक हृष्ट-पुष्ट पुजारी आया और स्वामी रामदासके पास आकर कहने लगा—'चलिये! आपको भगवान्‌के दर्शन करवा दूँ। आप मेरा हाथ न पकड़ें, भीड़में यह छूट जायगा। मैं आपका हाथ पकड़ता हूँ, तब यह न छूटेगा।'

पुजारी भीड़को चीरता हुआ अंदर पहुँचा। भगवान् जगन्नाथके सम्मुख ले जाकर स्वामी रामदासको खड़ा कर दिया। उनकी आँखोंसे अश्रुधारा बहने लगी। पुजारीने कहा—'दर्शन हो गये हैं। चलिये, अब आपको सारे मन्दिरमें घुमाकर लाता हूँ।' रामदास इसके साथ हो लिये। सब कुछ दिखलानेके पश्चात् उसने स्वामी रामदासको प्रसाद-स्वरूप उबले हुए चावल दिये। स्वामी रामदासके तो आँसू थमनेमें न आ रहे थे। इस कारण स्वयं पुजारीने प्रसाद उनके मुँहमें डाला। अब वह पुजारी उनका हाथ पकड़कर एक बार फिर भीड़ चीरता हुआ उन्हें फाटकके बाहर ले आया और उसी कोनेमें लाकर खड़ा कर दिया। पूछा—'अब जाऊँ ?' स्वामी रामदासने उत्तर दिया—'नहीं।' पुजारीने पूछा—'क्यों ?' स्वामीजीने उत्तरमें पूछा—'आप यह बताइये कि आपको यह कैसे मालूम हुआ कि रामदास यहाँ खड़ा है ?' पुजारीने उत्तर दिया—'इसका उत्तर मैं कैसे दूँ ? यह तो आपको जगन्नाथ स्वामीसे पूछना चाहिये था, जिन्होंने मुझे भेजा है।'

× × ×

कौड़ीराम राम-भक्त हकीम हैं। आयु पचासी वर्षकी होगी। पढ़े-लिखे नहीं हैं तो भी हिकमत तथा वैद्यकका अनुभव पर्याप्त है। वैद्यक चलती है और फार्मेसी भी। स्वयं वे ही बताते हैं—"मनमें आया कि रहनेके मकानके साथ भूमि खाली पड़ी है, उसपर ओषधियाँ बनानेके लिये मशीनरी क्यों न लगा ली जाय ? इसके लिये तीस हजार रुपया अलग रख दिया। राज-मजदूर काम करने लगे। लेकिन तीन ही दिन हुए थे कि प्रतिदिन पंचानवे-सौ रुपये राज-मजदूर ले जाने लगे। मैंने सोचा—"इस प्रकार तो यह तीस हजार शीघ्र समाप्त हो जायगा और मकान नहीं बन पायगा।' परंतु अब राज-मजूरोंको हटाया भी न जा सकता था। इस कारण चिन्ता लगी। सायं राम-प्रभुसे प्रार्थना की। अगले दिन बड़ी विचित्र बात देखनेमें आयी। जितनी आय हर रोज होती थी, उससे एक सौ रुपया अधिक आमदनी हुई। अब प्रतिदिन एक सौ रुपया अधिक आने लगा और जबतक इमारतका बनना समाप्त न हुआ, तबतक नियमपूर्वक सौ रुपया आता ही रहा। मेरे रामकी यह लीला न्यारी है।"

—इसका कारण पूछा तो कहने लगे—'मैं इसका कारण नहीं बता सकता। मैं तो इतना ही जानता हूँ कि मैं अपने जीवनमें झूठ कभी नहीं बोला। दूसरे, जो वस्तु एक रुपयेमें लेता हूँ, उसे एक रुपये एक पैसेमें बेचता हूँ, अर्थात् एक पैसा प्रति रुपया नफा लेता हूँ—चाहे मेरे समक्ष बच्चा हो या बूढ़ा, स्त्री हो या पुरुष। इसके अतिरिक्त जो कोई रुपया उधार ले जाता है, वह स्वयं ही लौटा जाता है, जब कि मैं उससे कुछ लिखवाता भी नहीं। परंतु यदि कभी वह रुपया वापस नहीं आता तो मैं समझ लेता हूँ कि यह कमाई अधर्मकी थी, इसी कारण यह रुपया लौटा नहीं; चलो, अच्छा हुआ। फिर मैंने जीवनभरमें अदालतका मुँह कभी नहीं देखा। चकझुमरा ( जिला लायलपुर, पश्चिमी पंजाब )में मेरा पचास हजार रुपया मुसलमानोंके पास था। ( अधिकतर जमींदार ले जाते थे। ) बटवारा होनेपर वहाँसे अमृतसर आया तो पास कुछ न था। लेकिन वे पचास हजार चकझुमराके पाकिस्तानी मुसलमान मुझे अमृतसर आकर दे गये।'

× × ×

एक वयोवृद्ध शिक्षक बताते हैं—'लड़की जवान हो गयी।' पत्नीने कहा—'वरका प्रबन्ध करना चाहिये।' मैंने उत्तर दिया—'इस विषयमें क्या किया जाय ?' पत्नीने ही सुझाया—'आपके पास इतने अधिक स्वयंसेवक आते हैं।

उनमेंसे किसीको चुन लें।' मैंने उत्तर दिया—'जब वे मुझसे मिलने आते हैं, तब मुझसे पूर्व आपको नमस्कार करते हैं। इसलिये आप ही जिसे उचित समझें, चुन लें और मुझे बता दें। मैं उसका नाम, धाम, काम आदि सब पता करके आपको बता दूँगा।'

"मैंने समझा समस्या हल हो गयी है। परंतु एक मासके पश्चात् जीवन-साथीने फिर वही प्रश्न दोहराया। मैंने भी अपना वही उत्तर दोहरा दिया। मेरे पास और कोई सुझाव था भी नहीं। तो भी उस शामको जब राम-प्रभुके चरणोंमें बैठा, तब उनसे निवेदन किया—'मेरे राम! यह कैसी लीला है तेरी! लड़कीके वरका प्रबन्ध कौन करेगा?' इसके उपरान्त एक मासके अंदर-अंदर सुन्दर, सुडौल, सदाचारी, एम्० ए०, एल्-एल्० बी० नवयुवक मिल गया, जो प्रचारक रह चुका था। इसके अतिरिक्त उसी महीनेमें विवाहका प्रबन्ध भी हो गया। मेरे जिम्मे केवल यह काम लगाया गया—'यह प्रेससे आया हुआ कम्पोज्ड हिंदी निमन्त्रण-पत्र है। इसे देख लीजिये, ताकि छपनेके बाद आप यह न कह सकें कि यहाँ अर्ध-विराम नहीं, वरं पूर्ण-विराम होना चाहिये था।' बस, मुझसे इसके अतिरिक्त न खाने-पीनेकी चीजोंके विषयमें पूछा गया, न कपड़े-लत्तेके विषयमें। मुझे इन बातोंकी अक्ल भी नहीं है। तो भी मेरे लिये बड़ी बात यह थी कि मुझपर कोई दायित्व न लादा गया। विवाह कुशलपूर्वक हो गया। करनेवाले रामने स्वयमेव सब कुछ कर दिया।"

× × ×

श्रीराम तथा हनुमान्के भक्त भाई मूलराजका लड़का स्कूलमें पढ़ता था। वह बीमार हो गया। डबल निमोनियाके कारण रावलपिंडीके सरकारी अस्पतालमें प्रविष्ट करा दिया गया। माता-पिता—दोनों बेटेकी चारपाईके पास दिन-रात बैठे रहते। कुछ दिनके पश्चात् डाक्टरोंने कहा—'आज बीमारकी अवस्था न केवल अच्छी नहीं, वरं चिन्ताजनक है। अब हम इसके लिये कुछ नहीं कर सकते। आप जो चाहें, कर सकते हैं। चाहें तो इसे घर ले जा सकते हैं।'

माता घबरायी, आँसुओंकी झड़ी लग गयी। पिता तो पहलेसे हर समय हनुमान-चालीसा जपनेमें मग्न रहते थे। रातके बारह बजे थे। सर्दियोंके दिन। भाईजीको झपकी आ गयी। इसके बाद आँख खुली तो पत्नीसे कहने लगे—'मैं जाता हूँ।' पत्नीने पूछा—'कहाँ?' उन्होंने उत्तर दिया—'अभी लौटनेपर बताता हूँ।' पत्नीकी अन्य कोई बात सुने बगैर वे जल्दी-जल्दी अस्पतालके बाहर निकल गये। कद सात फुट था। थोड़ी ही देरमें रावलपिंडीनगरके अंदर जा पहुँचे। एक गलीमें पक्के मकानके सामने जाकर वे अपने उस हकीम मित्रको आवाजें देने लगे, जो स्कूलमें उनके साथ पढ़ता रहा था। पहले तो किसीने उत्तर न दिया। बार-बार आवाजें लगानेपर अन्तमें अंदरसे उत्तर मिला—'कौन है?' भाईजीने कहा—'मैं मूलराज।' प्रश्न—'कौन मूलराज?' उत्तर—'तुम्हारा छुटपनका सहपाठी मूलराज छिब्बर।' प्रश्न—'इस समय कैसे आये हो?' उत्तर—'दरवाजा खोलो तो बताऊँ।'

आखिर द्वार खुला। दोनों मित्र एक दूसरेसे सीनेसे सीना लगाकर मिले। अब भाईजीने कहा—'मेरा लड़का अस्पतालमें डबल निमोनियासे पीड़ित है। तुम दवा दो, ताकि वह चंगा हो जाय।' मित्रने कहा—'डबल निमोनियाका रोगी अस्पतालमें पड़ा है, डाक्टरोंने जवाब दे दिया है और अब तुम मेरे पास आये हो! मैं क्या उसे मौतके मुँहसे निकाल लाऊँगा? यदि लड़केको कुछ हो गया तो कलंक मेरे मत्थेपर लगाओगे। वे डाक्टर और तुम भी मुझे जिम्मेदार ठहराओगे।' भाईजीने नम्रतासे कहा—'तुम दवा तो दो। मैं शपथ खाता हूँ कि यदि कुछ हो गया तो किसीसे यह न कहूँगा कि दवा तुमसे ले गया था। पर मैं तो जानता हूँ कि तुम्हारी दवासे मेरे बच्चेको राहत मिलनेवाली है।'

मित्रने पूछा—'यह कैसे?' तब भाईजीने बताया—"अभी कुछ मिनट हुए हनुमान-चालीसा जपते-जपते मुझे झपकी आ गयी। सफेद दाढ़ीवाले एक वृद्ध पुरुषने आकर कहा—'घबराओ मत; नगरमें जाओ और अपने सहपाठी हकीम-मित्रसे दवा लाकर लड़केको दो। वह चंगा हो जायगा।' बस, इतना कहकर वे अन्तर्धान हो गये और मैं तुरंत इधर चला आया। [illegible] है। इसलिये तुम निस्संकोच [illegible]।"

भाईजी दवा लेकर भागे । सचमुच वही हुआ, जिसका हकीमको डर था । रोगीने बेहोशीमें हाथ मारा और पहली पुड़िया फर्शपर जा पड़ी, वह बिखर गयी । अब माताने बेटेके दोनों हाथ पकड़े और पिताने उसका सिर थामा । दूसरी पुड़ियाकी दवा मरीजके पेटके अंदर चली गयी । लगभग पाँच बजे प्रातः उसकी अवस्था सुधरने लगी । अब रोगीने पानी माँगा । उसे एक और पुड़िया दी गयी । दो घंटे बाद उसने आँखें खोल दीं । इसके साथ ही उसने कहा—'मुझे भूख लगी है ।' उसे गरम दूधके साथ बिस्कुट दिया गया । सूर्योदय-पर उसकी अवस्थामें और ज्यादा सुधार पाया गया ।



# रामभक्त शाह जलाल-उद्दीन वसाली*

( लेखक—पं० श्रीशिवनाथजी दुबे )

'सोइ पावन सोइ सुभग सरीरा । जो तनु पाइ भजिअ रघुबीरा ॥'

( मानस ७ । ९५ । १ )

भक्त-प्राणधन भगवान्‌की लीला मधुर ही नहीं, विचित्र भी होती है । उक्त मधुर-मनोहर लीलाके कथन, श्रवण एवं मननसे भक्तोंको अपार सुख मिलता है । एक बारकी बात है, स्वामी श्रीजानकीवरशरणजीके मुखसे अनायास ही यह पद निकल गया—

चित ले गयो चुराय, जुलफोंमें कला ।
हम जानी वे कृपासिंधु हैं, तब उनसे भई प्रीति, भला ॥
बिरही जनको दुख उपजावत, करत नये-नये अजब कला ।
'प्रीतिलता' प्रीतम बेदरदी छाँड़ि हमें कित गयो चला ॥

यह पद श्रीस्वामीजीके अतिरिक्त और किसीको विदित नहीं था । श्रीस्वामीजीने इसे न तो किसीको सुनाया और न किसीको लिखाया; पर वे जब अयोध्याजी पहुँचे, तब उन्होंने मन्दिरोंमें इसी पदको गाये जाते सुना ! वे आश्चर्यचकित हो गये ।

ऐसी ही एक घटना श्रीमाधवेन्द्रपुरीजीके साथ हुई । वे श्रीजगन्नाथजीके दर्शनार्थ पुरी गये थे । वहाँसे लौटते समय मार्गमें श्रीगोपीनाथजीके मन्दिरमें रुक गये । सायंकाल प्रसादमें खीर मिली, पर उसकी मात्रा कम थी । श्रीमाधवेन्द्रपुरीजीको खीर अत्यधिक स्वादिष्ट लगी । सोचा, खीर और रहती तो छककर पाते; पर संकोचवश वे किसीसे कुछ कह न सके ।

'खीर लीजिये !' श्रीमाधवेन्द्रपुरीजी गम्भीर निद्रासे उठे तो देखा श्रीगोपीनाथजी खीरभरा पात्र लिये खड़े हैं ।

'प्रभो ! आपने इतना कष्ट क्यों उठाया ?' श्रीमाधवेन्द्रपुरीजीके नेत्रोंमें आँसू भर आये ।

'क्या तुम नहीं जानते कि भक्त मुझे प्राणोंसे भी अधिक प्यारे होते हैं ?' प्रभुने उत्तर दिया ।

श्रीमाधवेन्द्रपुरीने प्रतिष्ठाके भयसे रात्रिमें ही मन्दिर छोड़ दिया और सूर्योदयतक दौड़े-दौड़े दस कोस दूर चले गये । वहाँ उन्होंने ग्रामवासियोंके मुखसे सुना कि 'आज रातकी ही बात है, श्रीगोपीनाथजीने खीर चुराकर माधवेन्द्रपुरी-को पवायी ।' श्रीमाधवेन्द्रपुरीजीके आश्चर्यकी सीमा नहीं रही । बंग देशमें कहावत प्रसिद्ध है—

'प्रतिष्ठार भये पुरी जाय पालाइया । पुरी प्रतिष्ठा आगे जाय गोंड़ाइया ॥'

अर्थात् 'जिस प्रतिष्ठाके भयसे माधवेन्द्रपुरीजी भागे, वह प्रतिष्ठा उनके आगे-आगे दौड़ी ।' सूर्योदय होनेपर जब श्रीगोपीनाथजीका पट खुला, तब उनके वस्त्रोंपर खीरके छींटे देखकर पुजारीजी विस्मयमें पड़ गये । स्वयं प्रभुने खीर-चोरीका कारण प्रकट कर दिया और तभीसे वे 'खीरचोर' नामसे प्रख्यात हुए ।

भगवान्‌की तरह भक्तोंके चरित्र भी बड़े विलक्षण होते हैं । वे संसारकी ममता-आसक्तिसे सर्वथा पृथक् रहकर अपने प्राणप्रिय प्रभुके प्रेममें छके रहते हैं और प्रभु उनके साथ प्रेमभरी अद्भुत लीला करते हैं ।

ऐसे ही अद्भुत श्रीरामभक्त थे—सिद्ध फकीर शाह जलाल-उद्दीन वसाली । वे खुरासानके 'सूफी हुस्नपरस्त' अर्थात् 'शृङ्गार-निष्ठा'के भक्त थे । वे श्रीरामके त्रैलोक्यमोहन सौन्दर्य-पर मुग्ध हो गये थे । श्रीरामके चरणोंमें अनन्य प्रीति एवं उनके नामका निरन्तर जप करते रहनेसे निश्चय ही मनुष्य जीवन-मृत्युके बन्धनसे मुक्त हो जाता है—उनके मनमें दृढ़ विश्वास था । वे श्रीरामके अलौकिक स्वरूपके ध्यानमें तल्लीन रहते

* जीवन-कालमें ही ईश्वरमें मिल जानेवालेको 'वसाली' कहते हैं ।

तथा उन्हींके मधुर-मनोहर गुणोंका गान किया करते थे। श्रीरामके स्मरणसे उन्हें रोमाञ्च हो आता और उनके नेत्रोंसे आँसू बहने लगते।

'रमता जोगी, बहता पानी'—अच्छा होता है। भक्त मसाली भी एक स्थानपर कभी नहीं रहते थे। आज यहाँ हैं तो कलका पता नहीं। उठे, चल दिये। एक बार घूमते-फिरते मुल्तान-नगरमें पहुँचे। रात्रिमें टहलते हुए समई माईके चबूतरेके समीप पहुँच गये। वहाँ देखा, व्यास-पीठपर पण्डित टेकचन्दजी बैठकर रामायणकी कथा सुना रहे थे। उनका स्वर अत्यन्त मधुर था। वे रामायणकी कथा इतने सरल शब्दोंमें कहते कि उसे छोटे बच्चेतक समझ जाते। उनकी वाणीमें रस और माधुर्य था। सैकड़ों स्त्री-पुरुष श्रद्धा-भक्ति-पूर्वक शान्तचित्तसे कथा सुन रहे थे। महात्मा मसाली भी सबके पीछे चुपकेसे बैठकर कथा सुनने लगे।

प्रसङ्ग था राजा जनककी पुष्पवाटिकाका। मिथिला-नगरनिवासी श्रीराम-लक्ष्मणके अलौकिक सौन्दर्यपर मुग्ध थे। पुष्पवाटिकामें जनकनन्दिनी श्रीजानकीजीने उनका दर्शन किया तो देवर्षि नारदके वचनको स्मरणकर उनके हृदयमें पुनीत प्रीति उत्पन्न हो गयी। नगरवासियोंसहित श्रीजानकीकी प्रीतिका इतना सुन्दर एवं सरस चित्रण पं० श्रीटेकचन्दजीने किया कि श्रोता जैसे स्वयं श्रीरामके भुवनमोहन नवनीरद-वपुका दर्शन कर अपने-आपको भूल गये। पण्डितजीने दशरथनन्दन श्रीरामकी सौन्दर्य-राशिका वर्णन करते हुए कहा—

केहरि कटि पट पीत धर सुषमा सील निधान।
देखि भानुकुलभूषनहि बिसरा सखिन्ह अपान॥

उस दिन कथा वहीं समाप्त कर दी। आरती हुई। एक-एक श्रोता आरती लेकर चलने लगे। सबके पीछे शाहसाहेबने पण्डितजीके पास आकर बड़े ही प्यारसे कहा—'पण्डितजी! तुम बड़ी सुन्दर कथा कहते हो। बराय मिहरबानी बता देनेकी तकलीफ करो कि तुम जिस श्रीरामकी कथा सुना रहे थे, वे कौन हैं और जिस किताबमें इनका जिक्र है, उसका नाम क्या है?'

'सरयू नदीके किनारे एक बड़ा सुन्दर नगर बसा है।' पण्डितजीने अत्यन्त आदर एवं प्रेमसे शाहसाहेबको बताया! 'उसका नाम है अयोध्या। वहाँके प्रतापी राजा दशरथ थे। उन्हींके पुत्र परमसुन्दर और सम्पूर्ण आदर्श गुणोंके केन्द्र श्रीरामचन्द्रजी थे। वे कृपा एवं प्रेमकी मूर्ति थे। और इस पोथीका नाम 'रामायण' है। इसमें उन्हीं कृपामय, कल्याणमय, सर्वशक्तिमान्, परमसुन्दर, नवनीलनीरदवपु श्रीरामचन्द्रकी मधुर-मनोहर लीला-कथाका वर्णन है। यह कथा आपको कैसी लगती है?'

'बहुत अच्छी।' शाहसाहेबने उत्तर दिया। 'सच तो यह है, पण्डितजी! कि मैं उसीका आशिक हूँ। वह मेरी जान है। उसके बिना मैं रह नहीं सकता। उसकी कथा, उसकी चर्चा तो मैं रोज ही सुनूँगा। सबसे पहले आऊँगा और सबके बाद जाऊँगा।'

दूसरे दिन कथा प्रारम्भ करते ही पण्डितजीने देखा, शाहसाहेब सबके पीछे खड़े हैं। पण्डितजी उठकर खड़े हो गये और हाथ जोड़कर बोले—'शाहसाहेब! आप कृपापूर्वक यहाँ मेरे पास आइये। आपके समीप बैठनेसे मुझे प्रभुकी लीला-कथा सुनानेमें बड़ा आनन्द मिलेगा।'

'शाहसाहेब प्रतिदिन रामायणकी कथा सुनने जाते हैं'—यह बात मुसल्मानोंके कानमें पहुँची तो वे क्रुद्ध हो गये। मौलवी अब्दुल्लाके घरपर सब एकत्र हुए। उन्होंने शाहसाहेबको भी पकड़ मँगवाया। बैठते हुए बड़ी बेफ़िक्रीसे शाहसाहेबने कहा—

हाजियो! है हमको घरवालोंसे ग़रज़।
घरके महरावो सुतूँ* से क्या ग़रज़॥

मौलवी साहबने उपदेश दिया—'श्रीराम-कथा सुनने जाना उचित नहीं।' वे कुछ और आगे कहते कि प्रेममें उन्मत्त होकर शाहसाहेब बोल उठे—

'काफ़िरे इश्कम मुसलमानी
मरा दरकार नेस्त।'

अर्थात् 'मैं प्रेमका पथिक हूँ। मुझे मुसल्मानीकी जरूरत नहीं है।' और उन्होंने तुरंत इस आशयका उपदेश भी दे दिया—

सैयद हो या चमार हो इस जा† वफ़ा है शर्त।
क्या आशिक़ी में पूछते हैं जात के तईं॥

और एकत्र हुए मौलवी तथा मुसल्मानोंकी तनिक भी चिन्ता किये बिना यह गीत गाते हुए शाहसाहेब उठकर खड़े हो गये—

हसरत मेरी यह है, मेरा अरमान है यही,
आ जाय तू नज़र तो तुझे देखता रहूँ।

और सीधे कथामें पहुँच गये।

अन्तमें एकत्र हुए मुसल्मानोंने देखा तो शाहसाहेबका पता नहीं। वे उन्हें ढूँढ़ते हुए कथामें पहुँचे। उन्होंने देखा, पण्डितजी श्रीरामकी लीला-कथा सुना रहे हैं और शाहसाहेबके नेत्रोंसे अश्रुपात हो रहा है, उन्हें अपने तन-मनकी सुध नहीं है। राम-कथामृतसे अपरिचित मुसल्मानोंने सोचा—'बस, पण्डितजीने शाहसाहेबको बहका लिया है।' वे लोग पण्डितजीपर बिगड़ गये और मौलवी साहेबने धमकाते हुए कहा—'पण्डितजी! अबतक कथा बाँची सो तो बाँच चुके। अब कलसे कथा बंद और अपना पोथी-पत्रा समेटकर यहाँसे नौ-दो ग्यारह हो जाओ। नहीं तो इसका नतीजा······।'

अत्यन्त सरल हृदयके पण्डितजी मौलवी साहेबकी प्रकृतिसे परिचित थे। उन्होंने तुरंत कहा—'आप विश्वास कीजिये, यहाँ कलसे कथा नहीं होगी।'

बालकाण्ड समाप्त हो गया था। दूसरे दिन दिनमें हवन करके पण्डितजी अन्य शहरके लिये प्रस्थित हुए। मार्गमें शाहसाहेब मिले। पूछा—'पण्डितजी! कहाँ जा रहे हो जरा उस दिलबरके मिलनेका उपाय तो बता दो।'

'शाहसाहेब!' पण्डितजीके नेत्रोंमें आँसू भर आये। बोले—'इस समय तो कथा बंद कर जान बचाने जा रहा हूँ। यहाँ रुका तो पकड़ लिया जाऊँगा। सुविधा रहती तो आपको प्राणाराम प्रभुका पावन चरित्र अवश्य सुनाता।'

'डरनेकी कोई जरूरत नहीं, पण्डितजी!' शाहसाहेब श्रीरामके सच्चे प्रेमी भक्त एवं सिद्ध फ़क़ीर थे। उन्होंने पण्डितजीको एक छड़ी देते हुए कहा—'यह असा (छड़ी) लो! जमीनपर पटकते ही यह अजदहा (साँप) हो जायगा और फिर किसीकी हिम्मत नहीं पड़ेगी, जो तुम्हारे पास आ जाय। धूलमें डाल दोगे तो फिर असा हो जायगा। अपने हाथमें लिये फिरना। तुम तो मेरे दिलदारकी कथा सुनाते हो, तुम्हें किसका डर है!'

और उन्होंने फिर कहा—'अच्छा, जरा शाहजादे अवधके हुस्नका बयान तो करो। उसे देखकर कैसे देव-दानव और जानवरतक बिक जाते हैं, छक जाते हैं!'

पण्डितजी शाहसाहेबका बड़ा ही सम्मान करते थे और जानते भी थे कि वे सिद्ध फ़क़ीर हैं। शाहसाहेबकी आज्ञाका पालन करना ही था। वहीं बैठ गये। रामायणकी पोथी खोली और लगे त्रैलोक्यसुन्दर नवघनवपु श्रीरामके भुवनमोहन सौन्दर्यका वर्णन करने। राजा जनकके धनुष-यज्ञ-मण्डपमें विराजित श्रीराम-लक्ष्मणके सौन्दर्यका गान करते हुए अत्यन्त तन्मयतासे पण्डितजीने गाया—

कटि तूनीर पीत पट बाँधें। कर सर धनुष बाम बर काँधें॥
पीत जग्य उपबीत सुहाए। नख सिख मंजु महाछबि छाए॥
देखि लोग सब भए सुखारे। एकटक लोचन चलत न तारे॥
हरषे जनकु देखि दोउ भाई।·······················

(मानस १। २४३। १-२)

'वाह! पण्डितजी! वाह! वाह!' शाहसाहेबके नेत्र झर रहे थे। वे कथा सुनकर मस्त हो गये थे। 'खूब सुनाया!'

शाहसाहेबने विचार किया, 'मेरे कारण पण्डितजीकी कथा बंद हो गयी। मुझे मेरे प्राणप्रेमीका दुर्लभ गुणगान सुननेको मिला। मैं बदलेमें इन्हें क्या दूँ!'

* महराब और खंभों।

† जगह

संत संतुष्ट हो गये। बोले—'अच्छा पण्डितजी! माँगो, क्या माँगते हो?'

पण्डितजी शाहसाहेबको अच्छी तरह जानते थे। बहुत देरतक सोचनेके अनन्तर उन्होंने तीन चीजोंकी इच्छा प्रकट की—

(१) मेरे कोई संतान नहीं, एक पुत्र चाहिये।

(२) मृत्यु-कष्ट मुझे न हो। अनायास ही मेरी मृत्यु हो जाय।

(३) प्राणाराम श्रीरामके पद-पद्मोंमें प्रीति हो।

'लो, दो चीजें अभी देता हूँ।' शाहसाहेबने पूरी उमङ्गसे कहा। 'तीसरी चीज तब दूँगा, जब तुम फिर मिलकर मेरे दिलबरकी कथा सुनाओगे।'

'हाय!' चूक गये पण्डितजी। जीवनका ध्येय ही विस्मृत हो गया। मणि छोड़कर काँच ले बैठे। अत्यन्त उदास होकर उन्होंने पूछा, 'मैं फिर आपको कहाँ पाऊँगा?'

'यारकी गलियोंमें।' शाहसाहेब बोले—'मेरा यार तुम्हें घुमा-फिराकर मुझसे मिला ही देगा। चिन्ता मत करो। अब जाओ।'

पण्डित टेकचन्दजी विदा हुए और शाहसाहेब अपने यारके सौन्दर्यका गुन गाते उसकी गलीकी ओर चले। उन्होंने पण्डितजीके मुँहसे सुनी प्रार्थनाकी केवल एक पङ्क्ति यादकर ली थी और उसे ही कभी-कभी उछलकर गाते—

'रमानाथो रामो वसतु मम चित्ते तु सततम्।'

चार महीने बीते। पाँचवें मासमें शाहसाहेब अपने यारकी तलाश करते-करते अयोध्या पहुँच गये। बाबरी मसजिदमें उतरे। तृषासे पीड़ित ही शीतल जलका सुख जानता है। इतने दिनों बाद अयोध्याके दर्शन करनेपर शाहसाहेबको कितना आनन्द प्राप्त हुआ; उनका हृदय कितना उल्लसित हुआ, उन्हें कौन-सी अलौकिक निधि प्राप्त हो गयी, जिसके कारण उनके पैर धरतीपर नहीं पड़ रहे थे—इसे कौन बताये! बस, वे ही जानते हैं और जानता है उनका दिलदार यार!

और उसकी कुञ्जमें आकर वे जहाँ बैठते, वहीं ध्यानस्थ हो जाते। बस, वे श्रीरामकी आराधना ही करते रहते। एक दिनकी बात है। शाहसाहेब श्रीरामके ध्यानमें मग्न बैठे थे।

'अबतक तो अकेला नहीं था।' ध्यान भङ्ग होनेपर महात्मा बखालीको अत्यधिक क्लेश हुआ। अपने आराध्यके वियोगमें हुई व्यथा एवं रोषको नियन्त्रितकर उन्होंने उत्तर दिया। 'दिलदार यारके साथ मजे लूट रहा था, पर तुम्हारे आ जानेसे मैं जरूर अकेला हो गया।'

महात्मा बखालीके साभिप्राय वचन सुनकर उक्त सज्जनको बड़ा खेद हुआ। उन्होंने शाहसाहेबसे बार-बार क्षमा माँगी और प्रणाम कर वहाँसे चले गये।

दो-चार दिन बाद शाहसाहेबने अपने आराध्यके पवित्रतम धामकी परिक्रमा करनेका निश्चय किया और एक बार परिक्रमा की तो जब जीमें आता, तभी परिक्रमा कर आते। यह बात तबकी है, जब अयोध्यामें इतने मन्दिर नहीं थे और परिक्रमा भी इतनी सुकर नहीं थी; पर अपने इष्टसे सम्बन्धित वस्तुएँ कितनी सुखद होती हैं, इसे श्रद्धा-भक्तिपूर्ण भक्त-हृदय ही जानता है।

पर शाहसाहेबकी बड़ी विचित्र स्थिति थी। उनका पवित्रतम हृदय भगवान् श्रीरामकी वियोगवह्निमें झुलसता जा रहा था और दूसरी ओर पुजारी इन्हें मन्दिरमें प्रविष्ट नहीं होने देते थे। इस कठिनाईमें इनकी दर्शन-लालसा उत्तरोत्तर बढ़ती ही जा रही थी। महात्मा बखाली दिन-रात छटपटाने लगे। वे सम्पूर्ण रात्रि रोते-रोते बिता देते। पर,

जिसको हम चाहैं न प्यारे [illegible]।
[illegible]॥

अपने इष्ट श्रीरामके ध्यानमें तल्लीन, गाते, उछलते-कूदते वसाली साहब सरयू-तटपर पहुँचे । आषाढ़ मास था । सरयू-जीके जलका प्रवाह अत्यन्त तीव्र था । वसाली साहबको अपने तन-मनकी सुध नहीं थी । प्रेमोन्मत्तताकी स्थितिमें उन्हें पता ही नहीं था कि वे कौन हैं, क्या कर रहे हैं और कहाँ जा रहे हैं । सरयूजीकी तीव्र धारामें कूद पड़े और अगाध जलमें विलीन हो गये ।

'वसाली साहब डूब गये'—शोर मचा । कितने व्यक्ति सरयूमें तुरंत कूद पड़े । स्वर्गद्वार-घाट और लक्ष्मण-घाट सब छाना गया, पर वसाली साहब कहीं नहीं मिले । सबने समझ लिया, 'वसाली साहब सरयूमें डूब गये ।'

किंतु एक पखवाड़ेके अनन्तर वे गुप्तार-घाटपर निकले । आश्चर्यकी बात यह थी कि उनका सारा शरीर भीगा हुआ था, पर गुदड़ी एकदम सूखी थी । शाहसाहेब परमपावनी सरयूके तटपर खड़े होकर उसका प्रवाह ध्यानपूर्वक देखने लगे । उस समयके दृश्यका उन्होंने फारसीके शेरोंमें* वर्णन किया है । उसका अनुवाद इस प्रकार प्राप्त है—

गयउँ काल्ह मैं सरिता-तीर । देखेउँ सुखद एक मतिधीर ॥
चतुर मनोहर बीर निशंक । शशि-मुख कोमल सारँग अंक ॥
सुवर उठानि सुवासित गाता । वय किशोर गति गज सुखदाता ॥
चितवन चोखि, भृकुटि बर बाँके । नयन भरित मद मधुरस छाके ॥
कबहुँ छवियुत भाव जनावैं । कबहुँ कटाक्ष-कला दरसावैं ॥
प्रेमिन कहँ अस परै लखाई । मुख छवि वैदिक धर्म सुहाई ॥
मेचक कच कुंचित घुघुरारे । जनु इसलाम धर्म श्रुति धारे ॥
मम दिशि लखि भ्रू बंक सँभारेउ । छवि प्रसाद जनु देन हँकारेउ ॥
चकित थकित चित भयउँ अचेता । सुध-बुध बिसरी धर्मक-खेता ॥
नहिं जानो तिहि छिन मोहि जोही । को संदेश जतायउ मोही ॥

प्रियतम प्रभु तजि आन, जनि देखिय हियकी चखनि ।
जो देखिय मतिमान, तासु प्रकाशहिं जानिये ॥

वसाली साहबने अपने इष्टदेव श्रीरामके ध्यान-भजनमें तन्मय रहकर कुछ दिनोंतक स्वर्गद्वार और मणिपर्वतपर निवास किया । तदनन्तर प्रमोदवन जाकर वहीं रहने लगे ।

वसाली साहबकी दुआसे पण्डित टेकचंदजीको पुत्र-रत्नकी प्राप्ति हो गयी । वे सच्चे संतकी संनिधि प्राप्त कर चुके थे और सदा करुणानिधान श्रीरामकी कथा कहा करते थे; इस कारण उनके मनमें श्रीरामकी प्राप्तिकी कामना उदित हो गयी थी और वह उत्तरोत्तर बढ़ती जा रही थी । अब उनके मनमें वसाली साहबसे सर्वप्रथम प्रभु-पद-प्रीतिके वरकी याचना न करनेके कारण पश्चात्ताप हो रहा था । वे बार-बार सोचा करते—'मैं सदा श्रीराम-कथा कहा करता हूँ, पर मैंने प्रभुकी कृपाकी याचना नहीं की । मैं कितना बड़ा मूर्ख हूँ ! अब वसाली साहब कहाँ मिलेंगे ? पर उन्होंने मुझे दर्शन देनेका आश्वासन दिया है ।' इस प्रकार पण्डित टेकचंदजी सदा चिन्तन किया करते ।

एक दिन उनसे नहीं रहा गया तो घर त्यागकर चल पड़े । सीधे अयोध्या पहुँचे । पुण्यतोया सरयूमें स्नान कर श्रीभगवान्के दर्शन किये । फिर सोचा, 'वसाली साहब कैसे मिलेंगे ? अच्छा, यहीं रामायणकी कथा प्रारम्भ करूँ ! कथाकी ख्यातिसे श्रीराम-गुण-गान-प्रेमी वसाली साहब जहाँ कहीं होंगे, अवश्य आ जायँगे ।'

पण्डितजीने उसी दिन कथा प्रारम्भ कर दी । कथा नियमितरूपसे चलने लगी । पण्डितजीके मुँहसे श्रीराम-चरित्र सुनकर श्रोता झूम उठते, पर पण्डितजीकी दृष्टि ढूँढ़ती रहती वसाली साहबको । कितने दिन बीत गये, पर वसाली साहबके दर्शन नहीं हुए ।

---

* दोश रफ्त वसूय हम्मामे ।
दीदम आँजा इके दिलारामे ॥
चाबुके दिलबरे व बेबाके ।
नाजुके महरुखे गुल अन्दामे ॥
सरो कद आ समन बूए ।
सरकशे खूँ खुरे बखुद कामे ॥
तुन्द खोये व मरदुम आजारे ।
मस्त चश्मे व साहिरे आशामे ॥
गाह दर बस्त दीला परदाजे ।
गाह दर इस्म इश्वा अस्लामे ॥
आशिकाँरा हमी नमूद अयाँ ।
ज रुखो जुल्फ कुफ्रो इस्लामे ॥
चूँ मरा दीद रूए खुद तलबीद ।
तानवर्जद जलय अन्यामे ॥
मुत्तहैयर चुना शुदम किन माँद ।
वमन अज होश दरगहे नामे ॥
मी नदानम कि अन्दराँ हैरत ।
व 'वसाली' क दाद पैगामे ॥
कि बवक्माने दिल मुबीं जुज दोस्त ।
हर चे बीनी यदाँ कि मपहर औस्त ॥

एक दिनकी बात है। पण्डितजी वसाली साहबसे मिलनेके लिये अत्यन्त आतुर थे। उन्हें लगा, जैसे आज कथामें महात्मा वसाली अवश्य पधारेंगे और कथामें पण्डितजीकी दृष्टि चारों ओर वसाली साहबको ही खोज रही थी; पर अन्ततक उनके दर्शन नहीं हुए। कथा समाप्त हो गयी। श्रोता आरती लेकर चलने लगे, तब पोथी बाँधते हुए अत्यधिक दुःखी और उदास मनसे पण्डितजीने कहा—

'रंग पीले पड़ गये जिनके लिये।
वे शाहजी आये न दम भर के लिये॥'

उसी समय शाहसाहेब वहाँ उपस्थित हो गये। व्यासासन छू न जाय, इस विचारसे उन्होंने दूरसे ही पाँच दाने यवके पोथीपर फेंके। यवके दाने पोथीपर न पड़कर नीचे गिर गये। वहाँ बैठे दो-एक व्यक्तियोंने उन यवके दानोंको उठाकर देखा, वे यव नहीं, सुवर्णके दाने थे। उन्हें पण्डितजीको दे दिया। यह देखकर लोग आश्चर्यचकित हो गये।

पण्डितजीके हर्षकी सीमा नहीं थी। उन्होंने तत्क्षण व्यासासनसे उतरकर शाहजीका अभिनन्दन किया और अपने अयोध्या आकर कथा बाँचनेका हेतु भी उन्हें बता दिया।

शाहजी बोले—'यहाँसे अवकाश मिलनेपर प्रमोद-वनमें बेर-वृक्षके नीचे आ जाना।'

कुछ देर बाद पण्डितजी प्रमोद-वन चलनेके लिये प्रस्तुत हुए तो कितने लोग उनके साथ चलने लगे। पण्डितजीने उन्हें समझा दिया कि 'आपलोगोंके साथ रहनेसे शाहजीके दर्शन नहीं होंगे। अतएव आपलोग कृपापूर्वक लौट जायँ।'

पण्डितजीके समझानेसे सब लोग लौट गये, किंतु एक व्यक्ति चोरीसे उनके पीछे-पीछे चला। पण्डितजी प्रमोद-वनमें बेर-वृक्षके नीचे पहुँचे तो वहाँ शाहसाहेबका पता नहीं था। पण्डितजी वहीं बैठ गये और बैठे ही रहे। उनके पीछे चोरीसे आया हुआ व्यक्ति निराश होकर लौट गया। उसके वहाँसे जानेके अनन्तर उसी बेर-वृक्षके नीचे वसाली साहब प्रकट हो गये।

पण्डितजीने हाथ जोड़कर अत्यन्त विनीत वाणीमें कहा—'आपके अनुग्रहसे पुत्र तो प्राप्त हो गया; अब आप कृपापूर्वक तीसरा वरदान दीजिये।'

'ठीक है।' महात्मा वसालीने पण्डितजीको हुक्म दिया। 'आज जो कुछ कथामें मिला है, कल सब दान कर देना और रात्रिमें इसी स्थानपर आ जाना। अकेले आना। अपने साथ किसीको मत लाना।'

'जैसी आज्ञा।' पण्डितजीने हाथ जोड़ा ही था कि महात्मा वसाली अदृश्य हो गये।

पण्डित टेकचंदजी लौट आये। वे मन-ही-मन प्रसन्न थे। प्रातःकाल पुण्यमयी सरयूमें स्नान कर प्रभुका दर्शन-पूजन किया और जो कुछ पास था, पण्डितजीने सब दान कर दिया। उनके पास अपना कुछ भी नहीं रहा।

रात्रिमें पूर्णतया भिक्षुककी तरह पण्डितजी प्रमोद-वनमें उसी बेर-वृक्षके नीचे पहुँचे। उस समय वहाँ महात्मा वसाली प्रभुके ध्यानमें तल्लीन थे। वे जैसे स्वयं श्रीराम हो गये थे।

'मैं आपका सेवक आपके हुक्मके मुताबिक सेवामें हाजिर हूँ।' पण्डित टेकचंदजीने विनयपूर्वक निवेदन किया।

'आ गये!' महात्मा वसालीने नेत्र बंद किये ही कहा—'अच्छा किया। अच्छा बोलो'—

मामुकीमाने कुय दिल दारेम।
रुख़ व दुनिया बदीं नमी आरेम॥
बुल बुलानेम फ़ज़ कज़ा व क़दर।
ओफ़्तादा जुदा ज़ गुल्ज़ारेम॥
मुर्ग़ शाखे दरख़्त लाहूतेम।
गौहरे दुर्रे गंज असरारेम॥

रहा। उनके आनन्दकी सीमा नहीं थी। नेत्रोंमें प्रेमाश्रु भर आये थे।

पण्डित टेकचंदजीका नाम 'वलीराम' पड़ा। फारसीके केवल 'मामुकीमा'के तीन शेर पढ़कर वे अरबी और फारसीके अद्भुत विद्वान् हो गये। उनका लिखा 'दीवाने-वलीराम' ख्यातिलब्ध ग्रन्थ है। उसका बड़ा सम्मान है।

'मामुकीमा' नामक प्रसिद्ध पुस्तिका महात्मा बसालीके ही द्वारा रची हुई है। उस दिन पण्डित टेकचंदजीके सम्मुख अर्द्धरात्रिमें उक्त शेर महात्मा बसालीके मुँहसे स्वयं निकल गये थे। दूसरे दिन लखनऊके कीलकालकी मज़लिसमें पीरज़ादा नकीशाहने इसी शायरीको बड़े ही उल्लाससे सुनाया, जिसे सुनकर लोग बड़े प्रसन्न हुए। इतना ही नहीं, वह शायरी लोगोंको इतनी प्रिय लगी और उसका इतना अधिक प्रचार हुआ कि वह मकतबोंमें पढ़ायी जाने लगी।

एक दिनकी बात है। मौलाना नज़ीर शाहसाहेबसे मिलने आये। उन्होंने बड़े ही प्रेमसे वे शेर शाहसाहेबको सुनाये। शाहसाहेबने कहा—'यह रचना तो मेरी है। मैंने इसे किसीको लिखाया भी नहीं, फिर इसे आपने कैसे याद कर लिया?'

'मैंने तो इसे लखनऊके कीलकालकी मज़लिसमें सुना था।' मौलाना नज़ीरने अर्ज किया। 'इसे सब लोगोंने पसंद किया और सबने इसकी तारीफ की। बहुत ही पसंद होनेकी वजहसे मुझे याद हो गयी।'

यह सुनकर शाहसाहेब चकित तो हुए, पर अपने दिलदार यारकी दिलफरेब हरकत समझकर चुप हो गये।

महात्मा बसाली प्रमोद-वनमें और पण्डित वलीरामजी मणिकूट पर्वतपर रहकर अपने प्रियतमके ध्यानमें तन्मय रहते थे। वे जब कभी मिलते तो अपने आराध्यकी लीला-कथा कहने-सुनने लगते। इसमें उनको अद्भुत, अलौकिक आनन्दोपलब्धि होती।

अन्तमें महात्मा बसाली श्रीरामका ध्यान करते हुए साकेतधाम पधारे। उनकी समाधि उसी बेर-वृक्षके नीचे अबतक विद्यमान है।

## श्रीरामकी अनुपम उदारता

ऐसो को उदार जग माहीं।
बिनु सेवा जो द्रवै दीन पर, राम सरिस कोउ नाहीं॥
जो गति जोग-बिराग जतन करि नहिं पावत मुनि ग्यानी।
सो गति देत गीध-सबरी कहुँ, प्रभु न बहुत जियँ जानी॥
जो संपति दससीस अरपि करि रावन सिव पहँ लीन्ही।
सो संपदा बिभीषन कहँ अति सकुच सहित हरि दीन्ही॥
तुलसिदास सब भाँति सकल सुख जो चाहसि मन मेरो।
तौ भजु राम, काम सब पूरन करैं कृपानिधि तेरो॥

(विनयपत्रिका)

# क्षमा-प्रार्थना एवं नम्र निवेदन

भवोद्भवं वेदविदां वरिष्ठ-
मादित्यचन्द्रानलसुप्रभावम् ।
सर्वात्मकं सर्वगतस्वरूपं
नमामि रामं तमसः परस्तात् ॥

'जो संसारके स्रष्टा, वेदवेत्ताओंमें श्रेष्ठ, सूर्य, चन्द्रमा और अग्निके समान उत्तम प्रभावशाली, सर्वस्वरूप, सर्वत्र व्यापक और तमसे परे हैं, उन भगवान् श्रीरामको मैं प्रणाम करता हूँ।'

भगवान् श्रीरामकी अहैतुकी कृपा, परमश्रद्धेय नित्य-लीलालीन हमारे भाईजी ( श्रीहनुमानप्रसादजी पोद्दार ) की चिन्मय-विग्रहसे की गयी आत्मीयतापूर्ण सँभाल तथा पूजनीय संतों, महात्माओं, विद्वानों, लेखकों, सहयोगियों, स्वजनों आदिके अनुग्रहपूर्ण सहयोगसे 'श्रीरामाङ्क' इन पृष्ठोंमें समाप्त हो रहा है। परिपाटीके अनुसार अङ्ककी समाप्तिपर सम्पादककी ओरसे 'क्षमा-प्रार्थना और नम्र निवेदन' जाना चाहिये। अतएव 'महाजनो येन गतः स पन्थाः' के सिद्धान्तको स्वीकारकर कुछ पङ्क्तियाँ लिख रहा हूँ। किंतु मेरा हृदय भरा आ रहा है; साथ ही संकोच, ग्लानि और लज्जाके भाव मुझे इससे विरत कर रहे हैं। 'कल्याण' एक विशुद्ध आध्यात्मिक पत्र है, अतएव इसके सम्पादकका जीवन पूर्णतया अध्यात्मनिष्ठ होना चाहिये। 'कल्याण'के विकासमें परमश्रद्धेय श्रीभाईजीकी आध्यात्मिक स्थिति ही प्रधान हेतु रही है। उनका जीवन भगवद्विश्वास, भगवत्प्रेम, भगवद्भक्ति, ज्ञान एवं निष्काम कर्मका मूर्तिमान् आदर्श था। गीताके सोलहवें अध्यायमें वर्णित दैवी सम्पदाके गुण सहज एवं स्वाभाविकरूपसे उनमें प्रतिष्ठित थे। जो कुछ वे 'कल्याण'में लिखते थे, वह सब उनमें था। उनके पवित्र जीवन, पवित्र वाणी, पवित्र लेखनी, पवित्र दृष्टि, पवित्र विग्रहसे नित्य-निरन्तर भगवद्रसकी विश्व-पावनी अखण्ड सुधा-धारा प्रवाहित होती रहती थी और वह जगत्‌के जीवोंको सहज ही अमृतत्व प्रदान करती थी। यही हेतु है कि 'कल्याण'का छोटा-सा पौधा सहजरूपसे विकसित होता हुआ आज इस रूपमें जनता-जनार्दनकी सेवा कर रहा है। 'कल्याण'की सेवामें श्रद्धेय श्रीभाईजीने अपने जीवनका क्षण-क्षण तथा शरीरका कण-कण होम दिया था। वास्तवमें 'कल्याण' और श्रीभाईजी पर्याय हो गये हैं। 'कल्याण'के लिये की गयी उनकी सेवाओंका वर्णन कोई क्या कर सकता है; वह तो अनुभवगम्य है, उसका वाणीमें आना सम्भव नहीं है।

पर विधिकी विडम्बनासे हमारे परमश्रद्धेय श्रीभाईजी गत चैत्र कृष्ण १०, श्रीकृष्ण-संवत् ५१९६, तदनुसार २२ मार्च १९७१ को प्रातःकाल ७ बजकर ५५ मिनटपर पाञ्चभौतिक कलेवरका परित्याग कर—हम सबको छोड़कर भगवान्‌की नित्यलीलामें लीन हो गये और उनके लगाये इस विशाल 'कल्याण'रूपी वृक्षकी सार-सँभालका भार किसको सौंपा जाय—यह प्रश्न उपस्थित हुआ तथा मेरे सर्वथा न चाहनेपर भी गुरुजनों, स्वजनों, आत्मीयजनोंके अनुरोधके कारण अपने सर्वथा अयोग्य एवं निर्बल कंधोंपर उसके सम्पादनका भार मुझे स्वीकार करना पड़ा। इस भारको वहन करनेके लिये उस क्षण मैं अपनेको सर्वथा अक्षम अनुभव करता था और आज भी कर रहा हूँ। यद्यपि 'कल्याण'के सम्पादकके रूपमें मेरा नाम भी गत ३७-३८ वर्षोंसे प्रकाशित होता रहा है, तथापि वस्तुस्थितिका निर्देश करते समय इस तथ्यको स्पष्ट करना मेरा कर्तव्य है कि 'कल्याण'का सारा भार अकेले श्रीभाईजी ही वहन करते थे। वर्षोंसे उनका स्वास्थ्य बहुत ढीला था, भीषण व्याधियाँ उनके पाञ्चभौतिक शरीरको जर्जर एवं अशक्त कर रही थीं; परंतु फिर भी चारपाईपर बैठे-बैठे अथवा लेटे-लेटे वे 'कल्याण'का कार्य सम्पन्न करते रहे और यह क्रम अन्तिम समयतक चलता रहा। सम्पादकके रूपमें अपने पावन एवं गौरवशाली नामके साथ मेरा नाम वे अपने शीलवश मुझे प्रोत्साहित करने और मेरी सम्मानकी वासनाको पूर्ण करनेके लिये ही जोड़ दिया करते थे। मेरे अंदर न तो साधन-बल है न आध्यात्मिक अनुभव, न त्याग न तप, न शास्त्रज्ञान न शास्त्रनिष्ठा, न दैवी सम्पदाकी पूँजी और न प्रौढ़ विचार। इसके अतिरिक्त न भगवान्‌की वाणी तथा शास्त्रों, ऋषियों, भक्तों, ज्ञानियों आदिके वचनोंके रहस्यको भाषाका रूप देनेकी क्षमता ही मेरी लेखनी-में है। इस प्रकार 'कल्याण'-जैसे पत्रके सम्पादकमें जैसी और जितनी योग्यता होनी चाहिये, उसका मैं अपने अंदर सर्वथा अभाव अनुभव करता हूँ। परंतु भगवान्‌की अहैतुकी कृपा, श्रद्धेय श्रीभाईजीकी उदार आत्मीयता तथा पूज्य संतों, महात्माओं, आचार्यों, विद्वानों, लेखकों, भक्तों आदिके आशीर्वाद एवं सद्भावका अवलम्बन पाकर इस भारकी यह यात्रा पूर्ण कर रहा हूँ। यह यात्रा कैसी हुई है तथा इस

यात्रामें विश्वरूप प्रभुकी कैसी सेवा बन पायी है, इसका निर्णय कृपालु सहृदय जनोंपर ही छोड़ता हूँ। देशके सभी सम्प्रदायोंके प्रमुख महात्माओं, संतों, आचार्यों, विद्वानों, विचारकों, भक्तोंने आरम्भसे ही 'कल्याण'को अपना माना है और वे उसका हित-चिन्तन करते आये हैं तथा अपने आशीर्वाद, सत्परामर्श एवं सद्-रचनाओंद्वारा 'कल्याण'को परम उपादेय तथा समुन्नत करनेका उन्होंने निरन्तर प्रयत्न किया है और इसके प्रचार-प्रसारमें अकथनीय सहयोग प्रदान किया है। हम उन सभी गुरुजनों, प्रेमियों, हितैषियों और स्वजनोंके ज्ञात-अज्ञात उपकारों एवं कृपा तथा आत्मीयताके प्रति श्रद्धा एवं भक्तिपूर्ण हृदयसे अवनत हैं और उनसे विनम्र प्रार्थना करते हैं कि भविष्यमें भी इसी प्रकार अपने इस पत्रपर ममता एवं छोह बनाये रखें, जिससे 'कल्याण'को उनका अमूल्य आशीर्वाद और सहयोग प्राप्त होते रहें। अस्तु,

संयम, सदाचार, स्वार्थ-त्याग, माता-पिता एवं अन्य गुरुजनोंका सम्मान और सेवा, परस्पर सौहार्द तथा प्राणिमात्रकी भगवद्बुद्धिसे सेवा भारतीय धर्म एवं संस्कृतिके आधारस्तम्भ हैं। वर्तमान युगमें इन सभी आदर्श गुणोंका जगत्में शोचनीय ह्रास हो रहा है। सर्वत्र मर्यादाहीनता, उच्छृङ्खलता, अनाचार, दुराचार, अत्याचार, भ्रष्टाचार एवं व्यभिचारका बोलबाला है। सत्यनिष्ठा, ब्रह्मचर्य एवं मर्यादित जीवनका लोप-सा हो रहा है। भोगलिप्सा अमर्यादरूपसे बढ़ रही है। परस्पर विद्वेष तथा कलह, परस्वापहरण, मुकदमेबाजी, चोरी-डकैती, मार-काट, जीवहिंसा, घूसखोरी एवं स्वार्थपरायणता सीमाको पार कर चुके हैं। नवयुवकों एवं विद्यार्थियोंमें अनुशासनहीनता, गुरुजनोंके प्रति अवज्ञा एवं उद्दण्डता स्वभावगत-सी हो गयी है। इस शोचनीय ह्रासकी गति अवरुद्ध हो और हम मानवजीवनके चरम उद्देश्यको समझकर उसकी उपलब्धिके लिये प्रयत्नशील हों और मानव होकर मानव कहलानेकी योग्यता अर्जन करें—इसके लिये आवश्यकता है कि भगवान् श्रीरामके आदर्श चरित्र और लीला-कथाका स्मरण, चिन्तन एवं मनन तथा पठन-पाठन किया जाय। भगवान् श्रीराम भारतीय अध्यात्म, धर्म एवं संस्कृतिके आधारस्तम्भ हैं और उनकी आराधना प्रायः प्रत्येक आस्तिकके घरमें होती है। इतना ही नहीं, भगवान् श्रीरामको जो व्यक्ति भगवान्के रूपमें स्वीकार नहीं कर पाते, वे भी उनके आदर्श गुणों और मर्यादित जीवनके प्रति नतमस्तक हैं। अतः इस पुनीत उद्देश्यको दृष्टिमें रखकर इस अङ्कके प्रकाशनका प्रयास किया गया है।

भगवान् श्रीरामकी अनन्त अपरिसीम कृपासे इन पृष्ठोंमें भगवान् श्रीराम, जो परात्पर समग्र 'ब्रह्म' हैं, 'निर्गुण ब्रह्म' हैं, 'विष्णुके अवतार' हैं, 'मर्यादा-संस्थापक तथा संरक्षक महापुरुष' हैं, जो 'महामानव' हैं, 'आदर्श राजा' हैं—इतना ही नहीं, जो 'सर्व-कारणकारण' हैं, जिनसे सब उत्पन्न है, जिनमें सब स्थित है, जिनमें सब कुछ समाया हुआ है तथा जिनके अतिरिक्त और कुछ भी नहीं है—वह 'नहीं' भी जिनके स्वरूपगत है—अर्थात् जिनका स्वरूप वाणीसे अगोचर, बुद्धिसे परे, अव्यक्त, अकथनीय और अपार है, वेद 'नेति-नेति' कहकर जिनका निषेधमुखसे वर्णन करते हैं, उन्हीं भगवान् 'श्रीराम' और उनकी अभिन्ना शक्ति भगवती सीताके नाम, स्वरूप, लीला, धाम, आदर्श गुण, प्रभाव एवं महत्त्व आदिका विवेचन विस्तारसे इस अङ्कमें किया गया है। अतएव यहाँ उसके सम्बन्धमें विशेष लिखकर उसकी पुनरावृत्ति नहीं करना चाहता।

इस अङ्कके सम्पादनमें श्रद्धेय महामहोपाध्याय पं० श्रीगोपीनाथ कविराज महाशयका आशीर्वाद सदाकी भाँति हमें प्राप्त हुआ है। उनकी इस सहज कृपाके लिये हम कृतज्ञतासे नतमस्तक हैं। सामग्रीका संचय करना, सम्पादन करना, प्रेस कापी तैयार करना, प्रूफ देखना आदि सब कार्य पं० श्रीजानकीनाथजी शर्मा, पं० श्रीशिवनाथजी दुबे, श्रीरामलालजी, श्रीमाधवशरण, श्रीदुलीचन्द दुजारी, श्रीकृष्णचन्द्र अग्रवाल, श्रीराधेश्याम बंका, श्रीहरिकृष्ण दुजारी आदि हमारे सभी सहयोगियों, स्वजनों एवं मित्रोंके सहयोगसे सम्पन्न हुआ है। मेरा हृदय उनके प्यार एवं आत्मीयताके भारसे दबा है। पं० श्रीरामाधारजी शुक्ल शास्त्रीसे भी हमें इस कार्यमें सहायता मिली है। इसके लिये हम उनके कृतज्ञ हैं।

इस वर्ष लेख अन्य वर्षोंकी अपेक्षा अधिक आये। विशेषाङ्कके पृष्ठ निश्चित होनेसे सबका उपयोग सम्भव नहीं हुआ। साथ ही अनेकों आवश्यक विषयोंका प्रतिपादन सम्यक्‌रूपसे नहीं हो पाया था। अतएव आगामी फरवरी एवं मार्चके अङ्क 'श्रीरामाङ्क'के परिशिष्टाङ्कके रूपमें ही रहेंगे। हमारी इच्छा एवं प्रयत्न था कि दोनों परिशिष्टाङ्क विशेषाङ्कके साथ ही प्रकाशित हों; पर

इतने अल्प समयमें उनके मुद्रणकी व्यवस्था नहीं हो पायी। अङ्क समयपर निकल जाय, इसके लिये पूरी चेष्टा करनेपर भी हम इसमें कृतकार्य नहीं हुए। कृपालु पाठक-पाठिकाएँ इसके लिये हमें क्षमा करेंगे। स्थान-संकोचके कारण बहुत-से लेखोंका संक्षेप किया गया है। इसमें अपनी ओरसे प्रयत्न यही रहा है कि मूल लेखकके भाव एवं भाषाको यथासम्भव अक्षुण्ण रखा जाय, फिर भी भूल हो जाना स्वाभाविक है। किन्हीं महानुभावकी रचनाका स्वरूप विकृत हुआ हो तो वे कृपया हमें क्षमा करें। अनेकों लेख-कविताओंका उपयोग नहीं हो पाया है। उनके लेखक महोदयोंने अपनी सहज कृपा एवं प्रीतिवश अपनी अमूल्य रचनाएँ हमें प्रेषित कीं, पर सीमित पृष्ठोंमें उनका उपयोग सम्भव नहीं हुआ। हम उनसे भी हाथ जोड़कर क्षमा प्रार्थना करते हैं।

भगवान् श्रीरामके स्वरूपतत्त्व एवं लीलाचरित्रके सम्बन्धमें 'कल्याण'के कई विशेषाङ्क अबतक प्रकाशित हो चुके हैं—जैसे वर्ष ५का विशेषाङ्क 'रामायणाङ्क', वर्ष १३ का 'मानसाङ्क', वर्ष १८ का 'संक्षिप्त वाल्मीकि रामायणाङ्क' और वर्ष ४१ का 'श्रीराम-वचनामृताङ्क'। इसके अतिरिक्त 'कल्याण'के प्रायः प्रत्येक विशेषाङ्कमें तथा साधारण अङ्कोंमें भी भगवान् श्रीरामके स्वरूपतत्त्व एवं लीलाचरित्रका वर्णन संक्षेप या विस्तारसे अवश्य आया है। अतएव इस अङ्कके लिये सामग्री संचयनमें यह दृष्टि अवश्य रखी गयी है कि आवश्यक विषय छूटें नहीं और उनकी विशेष पुनरावृत्ति भी न हो। इस कार्यमें हमें कहाँतक सफलता मिली है, सुधीजन ही इसका निर्णय करेंगे।

भगवान् श्रीराम उपमारहित हैं; उनकी कोई उपमा है ही नहीं। श्रीरामके समान राम ही हैं। जैसे अनन्त जुगनुओंके समान कहनेसे सूर्य प्रशंसाका विषय नहीं होता, वरं अत्यन्त लघुताको ही प्राप्त होता है—उसमें सूर्यकी निन्दा ही होती है, उसी प्रकार श्रीरामके सम्बन्धमें कुछ भी कहा जाय, वह उनके वास्तविक स्वरूपका एक दिग्दर्शनमात्र है। परंतु प्रभु श्रीराम परम कृपालु और भावग्राहक हैं—वे अपने भक्तोंके भावभजनको अपनाकर उनके यशोगानको प्रेम-सहित सुनते हैं और उसमें सुख मानते हैं—

अतएव हमें आशा है कि भगवान् श्रीराम और उनके निजजन—प्रेमी भक्तलोग हमारे इस क्षुद्र प्रयासको, जो सर्वथा त्रुटिपूर्ण है, देख-सुनकर प्रसन्न होंगे। बस, हमारे संतोषके लिये यही आधार है।

चित्रोंके सम्बन्धमें नम्र निवेदन करते हुए बड़ा ही संकोच अनुभव हो रहा है। प्रतिवर्ष १५-१६ तिरंगे चित्र दिये जाते थे, किंतु इस वर्ष बड़ी कठिनाईसे केवल ११ चित्र ही हम दे पा रहे हैं। चित्र बने हैं, पर कई प्रकारकी विवशताओंके कारण उनका इस अङ्कमें उपयोग नहीं कर पा रहे हैं। इस लाचारीके लिये हम अपने कृपालु पाठक-पाठिकाओंसे क्षमा-याचना करते हैं। आशा है, वे अपनी सहज उदारता एवं आत्मीयतावश हमारी विवशताको अपनी विवशता समझकर हमें इसके लिये क्षमा करेंगे। हाँ, अपनी अयोग्यता, प्रमाद एवं अहंकारवश इसके सम्पादनमें मुझसे जाने-अनजाने अनेकों अपराध बने होंगे, मैं उन सबके लिये सबसे विनम्रतापूर्वक हाथ जोड़कर क्षमा-याचना करता हूँ।

पिछले कई महीने भगवान् श्रीरामके परम मधुर चरित्रके पठन, स्मरण और मननमें बीते—यह हमारा परम सौभाग्य है। भगवान् श्रीरामकी कृपासे उनके यशोगानका यह पावनतम कार्य उन्हींकी शक्ति-भक्तिसे सम्पन्न हुआ है और उन्हींके पावन चरणोंमें यह सभक्ति समर्पित है—'त्वदीयं वस्तु गोविन्द तुभ्यमेव समर्पये।' अन्तमें गोस्वामी तुलसीदासजीके शब्दोंमें भगवान् श्रीरामके चरणोंमें विनीत प्रार्थना करता हूँ कि वे ऐसी कृपा करें, जिससे मेरे जीवनके शेष श्वास उनके स्मरणमें ही बीतें—

# भगवान् श्रीरामसे प्रार्थना

श्रीरामचन्द्र कृपालु भजु मन हरण भवभय दारुणं ।
नवकंज-लोचन, कंज-मुख, कर-कंज, पद-कंजारुणं ॥ १ ॥

कंदर्प अगणित अमित छवि, नवनील नीरद सुंदरं ।
पट पीत मानहुँ तड़ित रुचि शुचि नौमि जनक-सुतावरं ॥ २ ॥

भजु दीनबंधु दिनेश दानव-दैत्यवंश-निकंदनं ।
रघुनंद आनँदकंद कोसलचंद दशरथ-नंदनं ॥ ३ ॥

सिर मुकुट कुंडल तिलक चारु उदारु अंग विभूषणं ।
आजानुभुज शर-चाप-धर, संग्राम-जित-खरदूषणं ॥ ४ ॥

इति वदति तुलसीदास शंकर-शेष-मुनि-मन-रंजनं ।
मम हृदय कंज निवास करु, कामादि खल-दल-गंजनं ॥ ५ ॥

॥ श्रीसीतारामचरणकमलेभ्योऽर्पितम् ॥

